| नं० | नाम राग | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| २७६ | मानमती | सा रे ग रे म प सां | सां ध प म ग रे सा |
| २७७ | भोग चिन्तामणि | सा रे म प ध सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| २७८ | भोगी | सा ग म प ध प ध नि सां | सां नि ध प म ध प म ग रे सा |
| २७९ | माड़ | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| २८० | मनोहरी | सा ग रे ग म प ध सां | सां ध प म ग रे ग सा |
| २८१ | मालश्री | सा ग प ध नि सां | सां नि ध प ग सा |
| २८२ | माली गौर | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| २८३ | मियां का कान्हड़ा | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| २८४ | मियां की मल्हार | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| २८५ | मारवा | सा रे ग मं ध नि सां | सां नि ध मं ग रे सा |
| २८६ | मेघ | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| २८७ | मल्हार | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| २८८ | मदमावत सारङ्ग | सा रे ग म प नि नि सां | सां नि नि प म ग रे सा |
| २८९ | माँझी | सा रे ग प ध ध नि नि सां | सां नि नि ध ध प म ग रे सा |
| २९० | मंजर | सा रे ग ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग ग रे सा |
| २९१ | मुखारी | सा रे प म ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| २९२ | मालकोष | सा ग म ध नि सां | सां नि ध म ग सा |
| २९३ | मानवती | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म रे सा |
| २९४ | मायामालो गोल | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| २९५ | मार रंजनी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| २९६ | मेज कल्यानी | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| २९७ | मगद श्रीराग | सा रे ग म प ध सां | सां नि प ग सा |
| २९८ | मतिसभावली | सा रे ग प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |

| नं० | राग नाम | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| २९९ | मनरङ्ग | सा रे म प नि सां | सा नि प म ग रे सा |
| ३०० | मात कोकिला | सा रे प ध नि सां | सां ध नि ध प रे सा |
| ३०१ | मोहन | सा रे ग प ध सां | सां ध प रे ग प रे सा |
| ३०२ | मालव | सा रे ग म प नि म ध नि सां | सां नि ध नि प म ग म रे सा |
| ३०३ | मेघ जयन्ती | सा रे म ग प ध नि सा | सां प म ग रे सा |
| ३०४ | मारू सीमन्त | सा म ग म प ध प सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३०५ | मालनी | सा रे ग म प सां | सां नि ध म ग रे सा |
| ३०६ | माधवी | सा रे ग म ध नि ध म प ध नि सा | सां नि प ग रे सा |
| ३०७ | सापेच श्री | सा रे ग मं प नि सां | सां नि ध प मं ग मं रे सा |
| ३०८ | मन्मतलट | सा नि सा रे ग मं प ध नि सां | सां ध प मं ग रे सा नि सा |
| ३०९ | मयूर बसंत | सा रे ग मं प ध नि सां | सा नि प ध नि ध प मं रे मंग रे गसा |
| ३१० | माधवी मनोहरी | सा ग रे ग मं प नि ध नि सां | सां नि ध मं ग मं ग रे सा |
| ३११ | मारजयन्ती | सा रे मं प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३१२ | मोहन कल्याण | सा रे ग प ध सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३१३ | मृगानन्दन | सा रे ग ध नि सां | सां नि ध मं ध ग रे सा |
| ३१४ | मेघ रंजनी | सा रे ग प ध नि सां | सां ध प म ग रे सा |
| ३१५ | माहुरी | सा म ग म रे ग म प ध नि सा | सां ध प म रे ग म सा |
| ३१६ | मंजरी दूसरी | सा रे ग म प नि सां | सां नि ध म ग रे सा |
| ३१७ | मात सरस्वती | सा ग मं प ध सां | सां नि ध प म रे सा |
| ३१८ | मुलतानी | सा रे ग मं प ध नि सा | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३१९ | मारू | सा रे ग म मं प ध नि सां | सां नि ध प मं म ग रे सा |
| ३२० | यदुकुल काम्बोदी | सा रे म प ध सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३२१ | यज्ञप्रिया | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |

| नं० | नाम राग | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| ३२२ | यशप्रिया | सा रे मं प नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३२३ | योगज्योति | सा रे मं प नि ध सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३२४ | यमन कल्याण | सा रे ग म मं प ध नि सां | सां नि ध प मं म ग रे सा |
| ३२५ | रामकली | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३२६ | रामसाख | सा रे ग ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग ग रे सा |
| ३२७ | रामप्रिया | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३२८ | रीतुगोल | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३२९ | रवि चन्द्रिका | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध म ग रे सा |
| ३३० | रात की पूरिया | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३३१ | रतरंगी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३३२ | रूपवती | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३३३ | रागवर्धनी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३३४ | रघुप्रिया | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३३५ | रिषिभ प्रिया | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३३६ | रसिक प्रिया | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३३७ | रामललित | सा रे ग म प नि प सां | सां नि ध म प म ग सा |
| ३३८ | रुद्रगंधार | सा रे ग रे म प म ध नि सां | सां नि ध म ग सा |
| ३३९ | रुद्र पंचम | सा ग म नि ध सां | सां नि ध म ग रे सा |
| ३४० | राग मालिन | सा रे ग म प ध सां | सां ध नि ध प म ग रे सा |
| ३४१ | रत्नज्योति | सा ग म प नि सां | सां नि ध ग रे सा |
| ३४२ | रघुपति | सा रे ग प ध सां | सां ध प म ग रे सा |
| ३४३ | रसावली | सा रे ग म ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३४४ | रत्नमणी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प ग रे सा |

| नं० | राग नाम | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| ३४५ | राम मनोहरी | सा ग म प नि सां | सां नि धु प म ग सा |
| ३४६ | रुद्र मंजरी | सा रे ग प नि धु सां | सां नि धु प मं ग रे सा |
| ३४७ | रिषिभ वाहिनी | सा रे मं प ध नि सां | सां नि ध मं ग रे सा |
| ३४८ | रत्नमती | सा ग मं प मं ध नि सां | सां ध प मं प ग रे सा |
| ३४९ | रामक्रिया | सा रे ग म प म धु नि सां | सां नि धु प म ग म सा |
| ३५० | रञ्जनी | सा रे ग मं ध सां | सां नि ध मं ग सा रे सा |
| ३५१ | राज कल्याण | सा ग मं ध नि सां | सां नि ध मं ग रे सा |
| ३५२ | रती | सा ग रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३५३ | रमा प्रिया | सा रे ग मं प धु नि सां | सां नि धु प मं रे मं ग रे सा |
| ३५४ | लाचारी टोडी | सा रे रे ग म प धु नि नि सां | सां नि नि धु प म ग रे रे सा |
| ३५५ | ललित | सा रे ग म मं धु नि सां | सां नि धु प मं म ग रे सा |
| ३५६ | लंकदहन | सा रे ग ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग ग रे सा |
| ३५७ | लताङ्गी | सा रे ग मं प धु नि सां | सां नि धु प मं ग रे सा |
| ३५८ | लतामती | सा रे ग प मं प धु प सां | सां नि धु प मं धु मं ग रे सा |
| ३५९ | वेगवाहिनी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३६० | वन्शापती | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३६१ | वकला भरन | सा रे ग म प धु नि सां | सां नि धु प म ग रे सा |
| ३६२ | वरुन प्रिया | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३६३ | विश्वम्भरी | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३६४ | वाचसपति | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३६५ | बसन्त वराली | सा ग म प धु नि | सां धु प ग रे सा |
| ३६६ | वसन्त लीला | सा रे म प ध नि सां | सां नि ध प ग रे सा |
| ३६७ | वासिनी | सा रे ग म प नि ध नि सां | सां नि ध म प म ग रे सा |

| नं० | राग नाम | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| ३६८ | वन काम्बोदी | सा म ग रे सा म प ध नि सां | सां नि प नि म ग रे सा |
| ३६६ | वेदांगिनी | सा ग म प ध नि सां | सां नि ध प ध म ग रे सा |
| ३७० | वीर प्रताप | सा ग म प ध नि | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३७१ | वसन्त मुखारी | सा ग रे ग म प नि ध नि सां | सां नि ध प म रे सा |
| ३७२ | वराली | सा ग रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३७३ | विजय कोकिला | सा रे ग मं प ध सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३७४ | विलम्बिनी | सा मं ग मं प नि ध नि सां | सां नि ध नि प मं ग सा |
| ३७५ | विप्र मन्दिर | सा रे मं प ध नि सां | सां ध प मं ग रे सा |
| ३७६ | व्याघ्र नंदन | सा रे ग प ध सां | सां नि ध नि ध प मं ग रे सा |
| ३७७ | विभास | सा रे ग प ध सां | सां ध प ग रे सा |
| ३७८ | विभिन्नविक्रम | सा रे ग म प ध सां | सां नि ध प रे सा |
| ३७९ | सुरावली | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| ३८० | सिंधु भैरवी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३८१ | सूहा | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३८२ | सुघराई | सा रे ग म प नि सां | सां नि प म ग रे सा |
| ३८३ | सोरठ | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३८४ | साहुली | सा ग म प नि सां | सां नि ध प ग रे सा |
| ३८५ | सिन्धू | सा ग रे म प ध नि सां | सां ध प म ग रे ग सा |
| ३८६ | सिन्धु धनाश्री | सा रे ग म प नि ध सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३८७ | सिंधवी | नि ध नि सा रे ग म प ध नि | नि ध प म ग रे सा नि ध नि |
| ३८८ | सुधनपाल | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध म ग रे ग सा |
| ३८९ | सारङ्गराम | सा रे म ध नि प सां | सां नि ध ग रे सा |
| ३९० | सरस्वती मनोहरी | सा रे ग म ध सां | सां नि ध नि प म ग रे सा |

| नं० | राग नाम | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| ३९१ | स्वावलम्बी | सा ग म प नि सां | सां नि ध प म ग प ग रे सा |
| ३९२ | सर्व पूरिया | सा रे ग प नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३९३ | सरङ्गी | सा रे म प ध नि सां | सां प म ग रे सा |
| ३९४ | संजीवनी | सा ग रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ३९५ | सरस वाहिनी | सा रे ग रे म प ध नि सां | सां ध प म ग रे सा |
| ३९६ | सरस आनन | सा रे ग म ध नि सां | सां नि ध म ग रे सा |
| ३९७ | सदाकेसरी | स ग रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध मं ग रे सा |
| ३९८ | सुनाम बोधनी | सा रे ग मं प सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ३९९ | सम्वन्धनी | सा रे ग मं प ध नि सां | सां प मं ग रे सा रे सा |
| ४०० | सिनहारू | सा रे मं प नि सां | सां नि प मं रे ग रे सा |
| ४०१ | सिन्धुनी | सा रे सा ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग सा |
| ४०२ | सारङ्गा | सा रे ग मं प ध नि सां | सां ध प मं रे ग मं रे सा |
| ४०३ | सरस कल्याण | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग मं रे सा |
| ४०४ | सुहाना | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग म ग रे सा |
| ४०५ | सन्मुख पूर्वा | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४०६ | सरस्वती | सा रे मं प ध नि सां | सां नि ध प मं रे सा |
| ४०७ | सिंधड़ा | सा रे ग म प ध नि सा | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४०८ | सिंधूरा | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि म प ध नि नि सा |
| ४०९ | सुहनी | सा रे ग मं ध नि सां | सां नि ध मं ग रे सा |
| ४१० | सोरठ मल्हार | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| ४११ | स्वरपरदा विलावल | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| ४१२ | सोहा कान्हड़ा | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |
| ४१३ | सावनी | सा रे ग म प ध नि नि सां | सां नि नि ध प म ग रे सा |

| नं० | नाम राग | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| ४१४ | सुघराई कान्हड़ा | सा रे ग॒ म प ध नि सां | सां नि॒ ध प म ग॒ रे सा |
| ४१५ | सुधबुध भामिनी | सा रे॒ ग॒ मं प ध नि॒ सां | सां नि॒ ध प मं ग॒ रे॒ सा |
| ४१६ | सामेरी | सा रे म प नि॒ सां | सां नि॒ ध॒ प म ग॒ रे सा |
| ४१७ | सामेरी मल्हार | सा रे म प नि सां | सां नि ध प॒ म ग रे सा |
| ४१८ | सैनावती | सा रे॒ ग॒ म प ध॒ नि॒ सां | सां नि॒ ध॒ प म ग॒ रे॒ सा |
| ४१९ | स्वर्णकांत | सा रे॒ ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे॒ सा |
| ४२० | सरसाङ्गी | सा रे ग म प ध॒ नि सां | सां नि ध॒ प म ग रे सा |
| ४२१ | सिवलेनी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४२२ | सालगमऊ | सा रे॒ ग॒ मं प ध॒ नि॒ सां | सां नि॒ ध॒ प मं ग॒ रे॒ सा |
| ४२३ | स्वर्णमगनी | सा रे॒ ग॒ म प ध नि सां | सां नि ध प मं ग॒ रे॒ सा |
| ४२४ | सुचरित्रा | सा रे ग मं प ध॒ नि॒ सां | सां नि॒ ध॒ प मं ग रे सा |
| ४२५ | सिंधुतारंजनी | सा रे॒ ग म ध॒ नि सां | सां नि प ध॒ म ग रे॒ सा |
| ४२६ | सारंग नाट | सा रे॒ म प ध॒ सां | सां नि ध॒ प म रे॒ म ग रे॒ सा |
| ४२७ | सिंधुरामक्रिया | सा रे॒ म प ध॒ नि ध॒ सां | सां नि प म रे॒ ग रे॒ सा |
| ४२८ | सारंगम | सा रे॒ ग म ग प नि ध॒ म प ध॒ नि सां | सां ध॒ म प म ग रे॒ सा |
| ४२९ | सर्वमंगल | सा ग म नि॰ ध॒ सां | सां ध॒ प म ग रे॒ सा |
| ४३० | सौराष्ट्र | सा रे म ग म ध॒ नि सां | सां ध प म ग सा |
| ४३१ | सर्वमती | सा रे म प ध नि सां | सां नि ध मं ग रे सा |
| ४३२ | श्यामलांगी | सा रे ग॒ मं प ध॒ नि॒ सां | सां नि॒ ध॒ प मं ग॒ रे सा |
| ४३३ | शुक्ल मंजरी | सा रे॒ ग॒ प ध॒ नि॒ सां | सां नि॒ ध॒ म ग॒ रे॒ सा |
| ४३४ | श्यामला | सा ग॒ रे ग॒ मं प ध॒ नि ध॒ सां | सां नि ध॒ प मं ग॒ रे सा |
| ४३५ | शंकरा | सा रे ग प ध नि सां | सां नि ध प ग रे सा |
| ४३६ | शहाना कान्हरा | सा रे ग॒ म प ध नि सां नि सां | सां नि नि॒ ध प म ग॒ रे सा |

| नं० | राग नाम | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| ४३७ | शुद्ध कल्याण | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४३८ | श्याम कल्याण | सा रे ग म मं प ध नि सां | सां नि ध प मं म ग रे सा |
| ४३९ | शङ्करा भरन | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४४० | शाम | सा रे म प ध सां | सां ध प म ग रे सा |
| ४४१ | शोकवराली | सारेमगमपमधरेसांमपधनिधसा | सां नि ध म ग रे सा |
| ४४२ | शोभापन्त वराली | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४४३ | शुधमुखी | सा ग रे ग म प नि ध सां | सां नि ध म ग रे सा |
| ४४४ | शुद्ध नाट | सा ग म प नि ध नि सां | सां नि ध प म रे सा |
| ४४५ | शुद्ध सावेरी | सा रे म प ध सां | सां ध प मं रे सा |
| ४४६ | शुद्ध क्रिया | सा रे म प ध प नि सां | सां नि ध प म रे ग म रे सा |
| ४४७ | शुद्ध देशी | सा रे म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४४८ | शुद्ध सामन्त | सा रे ग म प नि ध सां | सां ध नि प ध म ग रे सा |
| ४४९ | शुद्ध धनाश्री | सा ग म प नि सां | सां नि प म ग सा |
| ४५० | शाडवलारू | सा रे म प ध सां | सां नि ध नि प म ग रे सा |
| ४५१ | शुद्ध गन्धर्वी | सा रे ग म प ध नि सां | सां ध प म रे सा |
| ४५२ | शुद्ध मंगला | सा रे म प ध सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४५३ | शुद्ध भैरवी | सा ग रे म प नि ध नि सां | सां नि ध प म रे ग म रे सा |
| ४५४ | शाम मुखारी | सा रे ग म प ध नि सां | सां ध नि ध प म ग सा |
| ४५५ | शिव काम्बोदी | सा रे ग म नि सां | सां नि प म ग रे सा |
| ४५६ | शुद्ध सारंग | सा रे ग म प ध नि ध सां | सां ध प म रे ग रे सा |
| ४५७ | शम्भू क्रिया | सा ग रे म प नि म ग रेमपनिसां | सां नि प नि म ग रे सा |
| ४५८ | शुद्ध | सा रे ग मं प नि सां | सां नि प मं ग सा |
| ४५९ | शंखारू | सा ग रे ग मं ध नि सां | सां नि प मं ग रे सा |

| नं० | राग नाम | आरोही | अवरोही |
|---|---|---|---|
| ४६० | शन्या मध्यम | सा रे मं प नि ध सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४६१ | शाम भ्रान्तक | सा ग मं प ध सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४६२ | शिवेन्द्र मध्यम | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४६३ | श्रुती | सा रे म प नि सां | सां नि ध प म ग प म रे सा |
| ४६४ | श्रीललित | सा रे ग रे मं प नि ध प सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४६५ | श्री राग | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४६६ | श्रीरञ्जनी | सा रे ग म ध नि सां | सां नि ध म ग रे सा |
| ४६७ | श्री रागम् | सा रे म प नि सां | सां नि प ध नि प म ग रे सा |
| ४६८ | श्रानू | सा रे ग मं प ध सां | सां नि ध प मं ग सा |
| ६९ | हिन्डोल | सा ग मं ध नि सां | सां नि ध मं ग सा |
| ४७० | हेमकल्याण | सा रे ग म मं प ध नि सां | सां नि ध प मं म ग रे सा |
| ४७१ | हर्षचन्द्रिका | सा रे ग प ध सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४७२ | हिमकल्याण | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४७३ | हंसध्वनि | सा रे ग प नि सां | सां नि प ग रे सा |
| ४७४ | हन्वावती | सा रे ग मं प ध नि सां | सां नि ध प मं ग रे सा |
| ४७५ | हनुमत तोड़ी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४७६ | हटकाम्बेरी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४७७ | हरी काम्बोदी | सा रे ग म प ध नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |
| ४७८ | हिंडोल बसन्त | सा रे म प ध नि ध सां | सां नि ध प म ध म ग रे सा |
| ४७९ | हेमक्रिया | सा रे ग म प ध नि सां | सां ध प म रे ग म रे सा |
| ४८० | हेमवर्धनी | सा रे म प नि सां | सां नि ध प म ध म ग रे सा |
| ४८१ | हरीनाट | सा म ग म प ध नि सां | सां नि प ध नि प म ग सा |
| ४८२ | हम्स नाद | सा रे ग मं नि सां | सां नि प मं रे सा |
| ४८३ | हम्स नन्दा | सा रे मं प ध नि सां | सां नि ध नि प मं रे सा |
| ४८४ | हंस कंकणी | सा ग म प नि सां | सां नि ध प म ग रे सा |

# राग-रागनियों का प्रकृति से सम्बन्ध

[ लेखक—सङ्गीताचार्य घनश्यामदास जी ]



जिस प्रकार समयानुसार वात, पित्त, कफ की अथवा ६ ऋतुओं की गति वदलती रहती है, उसी प्रकार शरीर के अन्दर भी दिन-रात्रि मे ६ ऋतुये व वात, पित्त, कफ की प्रकृति वदलती रहती है। उन्हीं परिवर्तित गतियों के अनुसार प्राचीन सङ्गीतज्ञ ६ ऋतुओं के वास्ते ६ राग नियत कर गये हैं तथा बहुत विचार करके समय-समय के वास्ते वात, पित्त, कफ के स्वरो का शोधन करके अनेक और भी राग-रागनियां नियत कर गये है। प्राचीन आचार्यों द्वारा मुख्य ६ राग ३० रागनियां, ४८ उपराग और ४८ उपरागिनी, इस प्रकार सब मिलाकर १३२ राग-रागनियां नियत हैं। इनके अतिरिक्त सङ्गीतज्ञों ने और भी सैकडों राग-रागनियां उन्हीं मुख्य १३२ राग-रागनियों मे से एक दूसरे मे मिश्रित करके वना लिये है, और उनके नाम भी कल्पनानुसार अलग-अलग रख लिये है। जैसे—दरवारी-कान्हरा, मियां की मल्हार, भटियार, जीवनपुरी, मुलतानी, विलासखानी टोडी, लाचारी टोड़ी, सरपर्दा, हुसैनी कान्हडा, लक्ष्मी-टोडी, छाया टोडी इत्यादि ऐसे सैकडों नाम रख लिये है। किन्तु प्राचीन आचार्यों के वैज्ञानिक दृष्टिकोण से १३२ राग-रागनियां ही नियत है। जिनमे कि समय-समय के वास्ते वात, पित्त, कफ के स्वरो का विज्ञान द्वारा शोधन करके राग-रागनियों के अन्दर वादी, संवादी, अनुवादी, विवादी और वर्ग नियत है। राग रागनियों में "पूर्व राग-रागनियां" और "उत्तर राग-रागनियां" ऐसे दो भेद माने है।

पूर्व राग-रागनियो को १२ वजे दिन से १२ वजे रात्रि तक गाते वजाते हैं और उत्तर राग-रागनियां १२ वजे रात्रि से १२ वजे दिन तक गाई वजाई जाती है। इसी प्रकार सप्तक भी दो भागों मे विभाजित है। सा, रे, ग, म ये चार स्वर सप्तक के पूर्वाङ्ग और प, ध, नि, सां ये सप्तक के उत्तराङ्ग स्वर कहलाते हैं। पूर्व राग-रागनियो का वादी स्वर नियमानुसार सप्तक के पूर्वाङ्ग मे रहना चाहिये, और उत्तर राग-रागनियो का वादी स्वर सप्तक के उत्तरांग मे होना चाहिये। पूर्व और उत्तर राग-रागनियो के नियमानुसार वादी स्वर केवल एकही स्वर होता है, अर्थात् पूर्व राग-रागनियां का वादी स्वर राग-रागनियों के नियमानुसार ही पूर्व के चार स्वर सा, रे, ग, म में से कोई एक रहता है। इसी प्रकार उत्तर राग-रागनियो का वादी प, ध, नि, सां मे से नियमानुसार कोई भी एक स्वर रहता है। राग-रागनियो मे भी वात, पित्त, कफ की प्रकृति का प्रभाव रहता है।

पित्त प्रकृति राग-रागनियों का वादी स्वर पित्त प्रकृति का ही रहता है,जो पित्त का प्रभाव भी रखता है। इसमे वहुधा कफ प्रकृति के शीताङ्ग स्वर वर्जित रहते है, पित्त प्रकृति की राग-रागनियां उत्साहवर्धक होती है।

इसी प्रकार कफ प्रकृति के राग-रागनियों का वादी स्वर कफ प्रकृति का प्रभाव रखने वाला होता है, दूसरी प्रकृति के स्वर इसमें वर्ज्य रहते हैं। (किन्तु कहीं-कहीं वर्जित नहीं भी रहते) जैसे राग भैरव का वर्ग संपूर्ण है, अर्थात् आरोह-अवरोह में सभी स्वर लगते हैं, किन्तु वादी स्वर कफ का प्रभाव रखने वाली कोमल धैवत सप्तक के उत्तराङ्ग में नियत है और संवादी स्वर भी कफ प्रकृति का प्रभाव रखने वाली कोमल ऋषभ है। कफ प्रकृति की राग-रागनियां शांतिकारक होती हैं, इसी प्रकार बात प्रकृति के राग-रागनियों का भी नियम है। बात प्रकृति के राग-रागनियो का वादी स्वर बात प्रकृति का प्रभाव रखने वाला ही होगा। नीचे ६ ऋतुओं और ६ रागों का नक़शा देकर विवरण सहित ६ रागों के लक्षण समझाये गये हैं। पढ़ने से मालूम होंगे कि रागों में भिन्न-भिन्न कौन से लक्षण हैं।

| १२ महिनों में ६ ऋतुओं की गति | | २४ घण्टे अर्थात् दिन, रात्रि में ६ ऋतुओं की व बात, पित्त, कफ की गति | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| महिने | ऋतु | समय | बजे से | बजे | समय तक | ऋतु | प्रकृति | प्रधान स्वर | ६ ऋतुओं के राग |
| चैत्र, वैशाख | बसन्त | प्रातः | ७ | ११ | दिन तक | बसन्त | कफ (पित्त) | रिषभ, षड्ज | हिंडोल |
| जेष्ठ, आपाढ़ | ग्रीष्म | दिन | ११ | ३ | दिन तक | ग्रीष्म | पित्त | षड्ज, गान्धार | दीपक |
| श्रावण, भादों | वर्षा | दिन | ३ | ७ | शाम तक | वर्षा | बात | निषाद | मेघ |
| क्वार, कार्तिक | शरद | शाम | ७ | ११ | रात्रि तक | शरद | (बात) पित्त | गान्धार, धैवत | मालकोष |
| अगहन, पौष | हेमन्त | रात्रि | ११ | ३ | रात्रि तक | हेमन्त | कफ | पंचम | श्री राग |
| माघ, फाल्गुन | शिशिर | रात्रि | ३ | ७ | सवेरे तक | शिशिर | कफ (बात) | मध्यम, रिषभ, धैवत | भैरव |

उपरोक्त नक्शे में पाठकगण ६ ऋतुओ के प्रधान स्वरो को ही प्रत्येक रागो के वादी, संवादी स्वर न समझ लें, क्यो कि स्वरों के खाने के ही सामने राग लिखे हुये है, नक्शे मे केवल स्वरों की भिन्न-भिन्न प्रकृति ही बतलाई है। राग-रागनियो के वादी, संवादी स्वर राग-रागनियो के नियमानुसार ही नियत रहते है, जैसा कि पहिले बता चुका हूं।

**२४ घण्टे, अर्थात् दिन रात्रि में वात पित्त कफ की गति .**

| | | |
|---|---|---|
| सवेरे·········कफ | ३ बजे रात्रि से | ६ बजे दिन तक, कफ |
| दोपहर··········· पित्त | ६ बजे दिन से | ३ बजे दिन तक, पित्त |
| शाम··········· वात | ३ ,, ,, | ६ बजे रात्रि तक, वात |
| अर्धरात्रि·········पित्त | ६ बजे रात्रि से | ३ बजे रात्रि तक, पित्त |

सङ्गीत के विचारशील पाठको को ऋतु और रागों के सम्बन्ध मे यह शंका अवश्य ही उत्पन्न होगी कि भैरव राग तो सब जगह शरद ऋतु का बतलाते है। यह तो ठीक है, किन्तु सूर्योदय के पहिले शरद ऋतु आप किसी शास्त्र मे नहीं पायेंगे। सूर्योदय के पहिले अर्थात् रात्रि के तीसरे चौथे प्रहर मे हेमन्त और शिशिरऋतु शास्त्रो मे मानी है। भैरव राग प्रातःकाल का अवश्य है, किंतु प्रातःकाल शरद रितु नहीं मानी। इसलिये नियमानुसार भैरव राग शिशिर रितु का है, क्योकि प्रातःकाल शिशिर रितु मानी है, शरद रितु नहीं। सूर्योदय के पहिले प्रातःकाल का उत्तर राग निश्चित है, क्योकि भैरव राग का वादी स्वर सप्तक के उत्तराङ्ग मे कफ प्रकृति का शीताङ्ग स्वर कोमल धैवत नियत है तथा संवादी स्वर भी कफ प्रकृति का प्रभाव रखने वाली कोमल रिषभ है, सारांश यह है कि इस राग के वादी, संवादी स्वर शीताङ्ग हैं इसलिये सूर्योदय के प्रथम प्रातःकाल का अर्थात् शिशिर रितु का यह राग है।

इसी प्रकार हिंडोल राग को भी रात्रि के तीसरे प्रहर में गुणीजन व कई संगीत ग्रन्थ बताते है। रात्रि का तीसरा प्रहर शास्त्रों मे हेमन्त रितु का माना है। इस राग मे कफ प्रकृति के शीताङ्ग स्वर बिल्कुल ही नहीं है। इस राग का वादी स्वर वात प्रकृति का प्रभाव रखने वाली शुद्ध धैवत है और संवादी स्वर भी पित्त प्रकृति की शुद्ध गांधार है। इसलिये नियमानुसार यह राग बसंत रितु का है। रात्रि के तीसरे प्रहर हेमन्त रितु के होने के कोई भी लक्षण इस राग मे नहीं मिलते। इस राग का वादी स्वर सप्तक के उत्तराङ्ग मे शुद्ध धैवत है, इसलिये इस राग को उत्तर राग माना है।

श्रीराग को भी इसी तरह दिन के चौथे प्रहर और हेमन्त रितु का बतलाते है। दिन का चौथा या तीसरा प्रहर हेमन्त रितु शास्त्रों मे है ही नहीं! शास्त्र सम्मति से हेमन्त रितु रात्रि के तीसरे प्रहर मे मानी गई है। इसलिये श्रीराग, रात्रि के तीसरे प्रहर (हेमन्त रितु) का है। क्योकि इस राग का वादी स्वर भी कफ प्रकृति का प्रभाव रखने वाला पंचम है और वह भी सप्तक के उत्तराङ्ग मे है। तथा संवादी स्वर भी कफ प्रकृति की कोमल रिषभ है अर्थात् इस राग के लक्षण कफ प्रकृति के ही हैं, शीताङ्ग स्वर वादी-संवादी है। सप्तक के उत्तराङ्ग मे वादी स्वर पंचम भी नियत है, इसलिये श्रीराग निश्चय ही हेमन्त रितु का उत्तर राग है, न कि दिन के चौथे प्रहर का। दिन के चौथे प्रहर मे तो वर्षा रितु मानी है, अतः यहां पर मेघराग ही हो सक्ता है,

श्री राग नहीं। मेघराग का वादी स्वर बात प्रकृति का प्रभाव रखने वाला शुद्ध ऋषभ है, और संवादी स्वर भी बात का ही प्रभाव रखने वाला शुद्ध धैवत है। जिस प्रकार वर्षा ऋतु में वात प्रकृति प्रधान रहती है, उसी प्रकार इस मेघ राग में भी प्रधान स्वर अर्थात् वादी, संवादी बात प्रकृति के ही शुद्ध धैवत, या शुद्ध ऋषभ प्रधान स्वर हैं। यह राग पूर्व रागों में है, क्यों कि इस राग का वादी स्वर ऋषभ सप्तक के पूर्वाङ्ग में नियत है।

वैसे अपनी-अपनी तबियत से कोई कुछ भी मानें या वादी सम्वादी स्वरों की जगह दूसरे ही वादी संवादी स्वर नियत करदें, किन्तु राग के लक्षणों के अनुसार तथा प्रकृति व शास्त्रों के अनुसार प्रमाणित नहीं हो सकते। प्राचीन आचार्यों ने हमारे लिये काट छांट करने की जगह ही नहीं छोड़ी कि हम कुछ भी इधर-उधर कर सकें यदि करते भी हैं तो फिर,ये राग-रागनियाँ प्रकृति से, ऋतुओं से व शास्त्रों से मेल नहीं खातीं।

दीपक राग का समय कई पुस्तकों में तथा गायकजनों द्वारा, दिन के दोपहर का सुना है। बिलकुल ठीक है दिन के दोपहर ही को ग्रीष्म ऋतु मानी है, तथा इस राग का वादी स्वर भी पित्त प्रकृति का तीव्र मध्यम है और संवादी स्वर भी पित्त प्रकृति का षड्ज है, जिसका ग्रह रवि है, इसलिये यह राग ग्रीष्म ऋतु का है। वादी स्वर तीव्र मध्यम होने से व सप्तक के पूर्वाङ्ग में होने से, पूर्व राग माना है, तथा सप्तक के मध्य स्थान में वादी स्वर रहने से ही इसे मध्यान्ह का राग माना है।

इसी प्रकार राग मालकौंस का वादी स्वर भी कफ प्रकृति का प्रभाव रखने वाला शुद्ध मध्यम है, जो कि सप्तक के पूर्वाङ्ग या मध्य स्थान में नियत है। इसका संवादी स्वर, पित्त प्रकृति के प्रभाव वाला षड्ज है। केवल एक स्वर शुद्ध मध्यम ही कफ प्रकृति का प्रभाव रखने वाला इस राग में प्रधान है और संवादी स्वर पित्त प्रकृति का है। मन्त्री स्वर पित्त प्रकृति का होने से इस राग में अधिक शीतांश नहीं है, अर्थात् यह राग माद्-दिल और मधुर है। इसका वादी स्वर मध्यम भी सप्तक के मध्य स्थान में व पूर्वाङ्ग मे है। इन सब संयोगों के कारण नियमानुसार मालकौंस राग, शरद् ऋतु का पूर्व राग ही माना जायगा, न कि हेमन्त या शिशिर ऋतु का। सप्तक के मध्य में वादी स्वर मध्यम होने से यह राग अर्ध रात्रि का पूर्व राग है, जिस प्रकार दीपक राग। दीपक राग का वादी स्वर भी सप्तक के मध्य स्थान में तीव्र मध्यम है। इसीलिये दीपक राग भी दिन के मध्य स्थान में नियत है। रात्रि का पहिला, दूसरा प्रहर शरद ऋतु का माना है अतः मालकौंस राग शरद ऋतु का पूर्व राग है, इसमें कोई संदेह नहीं।

इसके अतिरिक्त कुछ पाठकों को यह शंका भी अवश्य उत्पन्न होगी कि बहुत सी राग-रागनियों के वादी स्वर पित्त प्रकृति के षडज व गंधार हैं, और रात्रि के पहिले व दूसरे प्रहर में अर्थात् शरद ऋतु में गाये जाते हैं, जैसे-पूरिया, यमन, कल्याण, भूप, खम्माज, जिला, झिंझोटी, पूर्वी, विहागडा, विहाग इत्यादि राग-रागनियों का वादी स्वर पित्त प्रकृति का गांधार प्रधान है और शरद् ऋतु में गाते बजाते हैं। यह ठीक ही है, जिस प्रकार वैद्यक शास्त्र में बताया है कि रात्रि के दूसरे प्रहर में पित्त प्रकृति प्रधान हो जाती है, ठीक उसी प्रकार रात्रि में पित्त प्रकृति के दूसरे प्रहर के वास्ते पित्त प्रकृति के वादी स्वर वाले उपराग वा उपरागनियां प्राचीन काल से नियत हैं। सोरठ, देस, दुर्गा इत्यादि बहुत सी राग-रागनियों का वादी स्वर बात प्रकृति का शुद्ध ऋषभ है तथा सप्तक के पूर्वाङ्ग

बात प्रकृति का शुद्ध ऋषभ है तथा सप्तक के पूर्वाङ्ग मे है, इसी से ये पूर्व राग रागनियो मे माने है। बहुत सी राग रागनियो का वादी स्वर मध्यम है, जैसे-केदारा, छायानट, मालकौंस इत्यादि। इनका वादी स्वर मध्यम सप्तक के पूर्वाङ्ग में होने से ये पूर्व राग-रागनियाँ मानी गई है। पूर्व राग-रागनियो में विशेष कर पित्त, बात के स्वरों का अधिक उपयोग होता है।

उत्तर राग-रागनियों मे अधिकतर शीताङ्ग स्वरो का अर्थात् कफ-बात की प्रकृति रखने वाले स्वरो का ही अधिक उपयोग होता है।

दिन रात्रि मे बात, पित्त, कफ की गति पहले पृष्ठो मे बताई जा चुकी है। जिस प्रकार ६ ऋतुये स्थाई रूप से है, उसी प्रकार ६ राग भी। बात, पित्त, कफ के भेद उपभेदो के वास्ते उपराग उपरागनियां और रागनियां समय समय के वास्ते हमारे प्राचीन आचार्य बात, पित्त, कफ के स्वरो का शोधन करके नियत कर गये है। समय समय पर राग-रागनियो के गाने बजाने या सुनने से बात, पित्त, कफ के दोष शान्त रहते है, क्योकि राग-रागनियो के स्वरों का प्रभाव हृदय पर उत्तम पड़ता है तथा चित्त को शांति मिलती है। शांति मिलने से चित्त एकाग्र रहता है। यही कारण है कि चित्त की एकाग्रता और शांति स्वास्थ्य को उत्तम, प्रभावशाली बनाती है तथा राग-रागनियो द्वारा बहुत से रोग शान्त हो जाते है।

## सङ्गीत और रस

नवरसों की पूर्ति भी सङ्गीत द्वारा भली भांति हो सकती है, क्योकि स्वरो के अन्दर नवरसो का प्रभाव भी बात, पित्त, कफ की प्रकृति के अनुसार भरा हुआ है। स्वर व्यवस्था का एक कोष्ठक नीचे दिया है, जिससे स्वरों सहित बात, पित्त, कफ गुणग्रह और नवरस भली भांति समझ मे आजायेगे।

| नाम स्वर | निवास | प्रकृति | गुण | ग्रह | वर्ण | रस | नव रस |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| षड्ज | मोर के कण्ठ स्वर में | पित्त | सत्व | रवि | सप्त रङ्ग | कटु | अद्भुत, वीर, रौद्र |
| ऋषभ | पपीहा ” ” | बात, कफ | ” | चन्द्र | श्वेत | लवण | ” ” ” |
| गान्धार | बकरा ” ” | पित्त | तमः | मङ्गल | गौर रक्त | तिक्त | करुणा |
| मध्यम | कौआ ” ” | बात, पित्त, कफ | रजः | बुध | हरित | कटु, मधुर | हास्य-शृङ्गार |
| पञ्चम | कोयल ” ” | कफ | सत्व | गुरु | पीत | मधुर | ” ” |
| धैवत | घोड़ा ” ” | बात, कफ | रजः | शुक्र | श्याम | अम्ल | वीभत्स, भयानक |
| निषाद | हाथी ” ” | बात | तमः | शनि | कृष्ण | कषाय | करुणा |

विवरण—

अचल स्वर षड्ज केवल पित्त प्रकृति का है, इसका ग्रह रवि और गुण सत्व है। ऋषभ स्वर वात, कफ का प्रभाव रखता है। शुद्ध ऋषभ मे वात की प्रकृति और कोमल ऋषभ में कफ की प्रकृति है। इसका ग्रह चन्द्र, गुण सत्व है।

गांधार केवल पित्त प्रकृति का स्वर है, चाहे वह कोमल हो या शुद्ध. इसका गुण तमः और ग्रह मंगल है।

मध्यम की वात, पित्त, कफ की प्रकृति है। शुद्ध मध्यम में कफ की और तीव्र मध्यम में वात, पित्त की प्रकृति है। ग्रह बुध, गुण रजः है।

पंचम मे केवल कफ की प्रकृति है। यह स्वर अचल है, इसका ग्रह गुरु, गुण सत्व है।

धैवत वात, कफ की प्रकृति का स्वर है, शुद्ध धैवत वात का प्रभाव रखती है और कोमल कफ का। ग्रह शुक्र और गुण रजः है।

निषाद केवल वात प्रकृति का स्वर है, चाहे वह कोमल हो या शुद्ध। इसका ग्रह शनि और गुण तमः है।

किसी भी काव्य या पद को आप बिहागड़ा, बिहाग, खमाज, यमन कल्याण, भूप इत्यादि पित्त प्रकृति के प्रभाव रखने वाले राग-रागनियों के अन्दर गाते-गाते फिर एकदम से भैरव, कालिंगड़ा, जोगिया, परज, विभास इत्यादि कफ प्रकृति के राग-रागनियों में वही पद गाने लगें तो क्षणमात्र मे ही गाने वाले का तथा श्रोताओं का भाव बदल जायगा। गाने का पद चाहे शृङ्गार रस से पूर्ण ही क्यों न हो, किन्तु कफ प्रकृति के राग-रागनियां उस पद का शृङ्गार रस दूर करके अपना शीतांग प्रभाव अवश्य डाल देंगे। अर्थात् श्रोतागण और गवैये को स्वयं वही पद रीना-भीना शीताङ्ग स्वर मे डूबा हुआ मालूम होगा। इसी प्रकार चाहे रौद्र, भयानक रस का पद क्यों न हो, किन्तु पित्त प्रकृति के राग-रागनियों मे गाने से वही पद शृङ्गारस के समान उत्साह बढ़ाने वाला मालूम होगा। इसी प्रकार वात प्रकृति के राग-रागनियों को भी जानिये।

वात, पित्त, कफ के स्वरों के ही कारण राग-रागनियों में अलग-अलग प्रभाव भरा हुआ है तथा प्राचीन ६ रागों की विचित्र शक्ति अभीतक सुनने मे आती है।

———

# पिंगल सार

[ लेखक—पंडित रामचन्द्र पाठक गायनाचार्य ]

सङ्गीत शास्त्र को जानने के लिये पिंगल की भी आवश्यकता होती है क्यों कि इस शास्त्र का छन्दों से सम्बन्ध है और छन्दो के ज्ञान के लिये पिंगल अनिवार्य है।

किसी भी शास्त्र के दो प्रधान विभाग माने गये हैं—एक पद्य साहित्य तथा दूसरा गद्य-साहित्य। प्रथम अर्थात् पद्य-साहित्य से ही सङ्गीत शास्त्र का सम्बन्ध है, द्वितीय से नहीं अतः सङ्गीत-शास्त्र के ज्ञाता को पद्य-साहित्य से ही काम लेना है, इसलिये पिंगल का साधारण ज्ञान उसके लिये अनिवार्य है।

पिंगल का प्रधान अङ्ग छंद है। छन्दों का ही निर्णय करना पिंगल का काम है। छन्दों के भी बहुत से भेद किये गये है। जैसे—चौपाई, दोहा, कवित्त, तोमर प्रतिभा, विष्णुपद, गीतिका, सरसी, ख्याल इत्यादि।

कवित्त छन्द को ध्रुपद (चौताला) तथा दोहा सोरठा को ठुमरी (तिताला) इत्यादि कहते हैं। इसी प्रकार और-और छन्दों के तथा भिन्न-भिन्न तालो के गायन होते है। सुगायक इनका पूर्ण ज्ञान रखते है।

इन छन्दों का पूर्णज्ञान पिंगल की किसी भी स्वाधीन पुस्तक से प्राप्त किया जा सकता है। यहां केवल संकेत मात्र बता देना ही पर्याप्त है।

छन्दों मे वर्ण, मात्रा तथा गण की आवश्यकता होती है। अतएव इन्हीं का परिचय कर लेना यहां पर्याप्त होगा।

## वर्ण—

हिन्दी तथा संस्कृत के अक्षरों को वर्ण कहते है। जैसे—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए, ऐ, ओ, औ तथा क, ख, ग, घ, ङ, च, छ, ज, झ, ञ, इत्यादि।*

## मात्रा—

उपर्युक्त वर्णों के उच्चारण काल को मात्रा कहते है। हिन्दी तथा संस्कृत में दो प्रकार की मात्रायें होती है, 'लघु' तथा गुरु।

जिस वर्ण के उच्चारण मे बहुत कम समय लगता है, उसको 'लघुवर्ण' कहते हैं। जैसे—अ, इ, उ, क, कि, कु इत्यादि।

जिस वर्ण के उच्चारण मे विशेष समय लगता है, उसको 'गुरुवर्ण' कहते हैं। जैसे—आ, ई, ऊ, का, की, कू इत्यादि।

लघुवर्ण तथा गुरुवर्ण के द्योतक चिन्ह इस प्रकार हैं—लघुवर्ण । गुरुवर्ण S

* हिन्दी की वर्णमाला मे 'ड' 'ढ़' 'अं' 'अः' का भी समावेश रहता है, इस तरह हिन्दी मे ४८ वर्ण हैं।

## गण—

तीन-तीन वर्ण मिलकर एक 'गण' की रचना करते है। हिन्दी मे आठ गण माने गये है। उनके नाम तथा लक्षण इस प्रकार है:—

| संख्या | गण नाम | गण रूप | संकेत नाम | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| १ | मगण | S S S | म | मायावी |
| २ | नगण | I I I | न | नलिन |
| ३ | भगण | S I I | भ | भारत |
| ४ | यगण | I S S | य | यकाई |
| ५ | जगण | I S I | ज | जवान |
| ६ | रगण | S I S | र | रोहिणी |
| ७ | सगण | I I S | स | सरला |
| ८ | तगण | S S I | त | तंबूल |

जिस गण मे तीनों गुरु हो, उसे **मगण** कहते है। इसी तरह जिसमे तीनों लघु हो, उसे **नगण** कहते हैं। एक गुरु, दो लघु को **भगण**, एक लघु दो गुरु को **यगण**, एक लघु, एक गुरु और एक लघु को **जगण**, एक गुरु, एक लघु और एक गुरु को **रगण**, दो लघु एक गुरु को **सगण** और दो गुरु एक लघु को **तगण** समझना चाहिये। इसके लिये एक सूत्र प्रसिद्ध है:—

**"यमाताराजभानसलगम्"**

इसमें जिस गण को निकालना हो, उसके तीन अक्षरों को गिनकर देख लेना चाहिये कि कौन से अक्षर लघु है और कौन-कौन से गुरु। जैसे यदि यगण को मालूम करना हो तो 'यमाता' तक गिनकर देखा गया कि प्रथम लघु है तथा दूसरे तीसरे अक्षर गुरु हैं—इसी तरह 'नगण' में देखा जाता है कि उसके साथ तीनों अक्षर लघु हैं तथा 'मगण' के साथ तीनों अक्षर गुरु है। यथा:—

**आदिमध्यावसानेषु भजसा यान्ति गौरवम्।**
**यरता लाघवं यान्ति मनौ तु गुरुलाघवम्॥**

अर्थात् आदि गुरु भगण, मध्य जगण, अन्त गुरु सगण आदि लघु यगण, मध्य लघु रगण, अन्त लघु तगण, तीनों गुरु मगण तथा तीनों लघु नगण।

# संगीत विज्ञान

( लेखक— वैद्यराज एस० पी० जैन 'गोयलीय' )

संसार के सभी कार्य विज्ञान के आधार पर चलते है, विद्यायें सभी विज्ञान का रास्ता दिखलाने वाली है। इन विद्याओ मे से एक सङ्गीत विद्या भी है।

संगीत वह विद्या है, जिस पर मनुष्य तो क्या पशु पक्षी भी मोहित हो जाते है। प्राचीन काल के संगीत विद्या जानने वाले बडी-बडी जगह मान पाते थे, इस विद्या की बदौलत आज तक उनका नाम सुनहरे अक्षरो मे लिखा जाता है।

अब प्रश्न यह है कि वर्तमान समय मे इस विद्या को पूर्णतया जानने वाले कम क्यो मिलते है ? इसका खास कारण है, अज्ञान !

प्रथम तो जो शिक्षक शिक्षा देते हैं, वह स्वयम् ही इस विद्या का पूर्ण मर्म नहीं जानते। ये शिक्षक केवल उदर पूर्ति को ही अपना कर्तव्य पालन समझते है, कभी इस बात का विचार भी नहीं करते कि हम स्वयम् कितने विद्वान है, हम विद्यार्थी को कहाँ तक विद्या दे सकते है, हमारी शिक्षा के बाद उसको कहाँ उच्च कोटि की शिक्षा मिल सकती है और कैसे उसका आदर्श जीवन बन सकता है ?

दूसरी बात यह है कि विद्यार्थी भी आजकल ऐसे है कि उनको अपनी उन्नति हानि, लाभ का कोई विचार नहीं है। विद्यार्थी का क्या कर्तव्य है, इसे वे लोग भली प्रकार नहीं समझ सकते।

एक साधारण सी बात है जो कि सभी समझ सकते है, वह यह कि गुरु जब शिष्यों के सामने या साथ बैठ कर शराब, भङ्ग, गाँजा, चरस आदि नशा सेवन करते है तो शिष्यो पर उसका क्या असर पडता है ? और यह चीजे गले की आवाज को खोलने वाली है या नष्ट करने वाली ?

हमने खुद सुना है और देखा भी है कि ७५ प्रतिशत गवैये ऐसे मिलेगे जिनको किसी न किसी नशे की इल्लत लगी हुई है। यह सब गुरुजनों का दोष है। यदि गुरु किसी विशेष संगत से खराब हो भी जायें तो उनको चाहिए कि अपना असर शिष्यो पर न पडने दें।

संगीत विद्या दो प्रकार की है। एक गाना, दूसरी बजाना। जो मनुष्य दोनो प्रकार की विद्या जानते है, वही संगीत-कला का सुख भोग सकते हैं। अतः हम यह बतलाना चाहते है कि संगीत विद्या के विद्यार्थियों को क्या करना चाहिए, कैसे रहना चाहिए, जिससे वे पूर्ण ज्ञाता बन सकें।

१-शुद्ध आचरण, २-शिक्षा प्रणाली, ३-स्वास्थ्य, ४-कार्यक्रम।

१—आचरण ही मनुष्य की उन्नति का पहिला रास्ता है। नशा न करना, बुरी संगति मे न रहना, वीर्य की रक्षा करना और अपने मन को बुरे कार्यों के प्रति वश मे रखना ही शुद्ध आचरण कहलाता है।

२–शिक्षा प्रणाली समझना गुरुजनों का ही कर्तव्य होता है, किन्तु सच्चे गुरुओं की तो इस कलियुग में कमी ही है, इसलिए नवयुवकों को अपना कर्तव्य खुद निश्चित कर लेना चाहिए, जिससे उनकी पूर्णतया उन्नति हो सके। यदि केवल सा रे ग म सीख कर वह दो चार चीजें गाना और बजाना सीख लेंगे तो उसका कोई परिणाम न होगा। विद्यार्थी को नियम पूर्वक आदि से अन्त तक सीखना चाहिए। सरगम सभी सीखनी चाहिए। साथ–साथ गाना, बजाना, ताल, स्वर सभी बातो का पूर्ण ज्ञान होना चाहिए। सरगम पूर्णतया सीखने पर गायन सीखना अत्यन्त सरल हो जाता है।

३–स्वास्थ्य का विचार आजकल विरले ही विद्यार्थी रखते है। स्वास्थ्य तो जीवन की जड़ है, इसीसे सुख प्राप्त होता है, संगीत के विद्यार्थियों को अपने स्वास्थ्य की अवश्य रक्षा करनी चाहिए। ब्रह्मचर्य तो मुख्य है ही, किंतु व्यायाम भी करना चाहिए। तेल, घी की चीज खाकर पानी मत पीओ, ठण्डा दूध मत पीओ, पान मे जर्दा मत खाओ और यदि कारण–वश खाते हो तो उसकी पीक बराबर थूकते रहो, निगलो नहीं। पान मे सुपारी बहुत कम खाओ और पान भी कम खाओ, खटाई मत खाओ, यदि कभी इच्छा हो तो नीबू खाओ। अचार बिलकुल मत खाओ, यदि कभी खाओ भी तो बिना तेल का। दही बहुत कम खाओ, लालमिर्च बहुत कम खाओ, सर्दी–गर्मी से बचो, विषय–भोग से बचो, यदि किसी समय न बच सको तो कम से कम दो घन्टे बाद तक पानी न पीओ।

काली मिर्च, लौंग, जायफल का सेवन करो। काली मिर्च और मिश्री आवाज ो साफ करती है। खांसी को भी मत बढ़ाओ, क्योंकि संगीत के विद्यार्थियों का आधार फेफड़ा ही है, अपने फेफड़े की सदैव रक्षा करो।

ठण्डे जल से प्रति दिन स्नान करो, कपड़े साफ पहिनो, दुर्गन्ध से बचो और कोई कार्य ऐसा न करो जिससे स्वास्थ्य मे किसी प्रकार की खराबी उपस्थित हो।

४—कार्य क्रम ठीक रक्खो, स्वर–साधन का समय प्रातःकाल से अच्छा कोई नहीं है। सायंकाल को भी स्वर साधना की जा सकती है किन्तु प्रातःकाल जैसी नहीं। भोजन करने के बाद कभी मत गाओ, जब तक कि भोजन हजम न हो जाये। गाते हुए पानी कभी मत पीओ।

५—वाद्ययन्त्रो के बजाने का समय भी निश्चित रक्खो। समय निश्चित कर चुकने पर कार्यक्रम ठीक समय पर होना चाहिये। जो लोग अपने समय का मूल्य समझते है, वे संसार मे सुखी रहते हैं।

अन्त में एक बात और याद रखने योग्य है, जो महाशय चाहें इसकी पूर्णतया परीक्षा करके देखलें:—

पानी के कुए मे मुँह झुकाकर गाना, मिट्टी के खाली घड़े में मुँह डालकर गाना, बन्द मकान में गाना, बियाबान जङ्गल में हवा के रुख से गाना, धीरे–धीरे आवाज बढ़ाना और एकान्त में गाना लाभदायक होता है।

---

# गायकों के लिये उपयोगी बातें

( लेखक— प० फीरोज फ्रामजी, सगीत-शास्त्री )



प्रथम हर एक गायक को इसका विचार करना चाहिये कि अपने गाने मे किसी प्रकार का दोप न होवे, क्योंकि मधुर आवाज और अच्छा ज्ञान होने पर भी यदि अङ्ग-विक्षेपादि दोष गायन मे दिखाई देंगे तो श्रोताओ मे हँसी होगी, अतएव गाने मे जो दोष आते हैं उनका निरीक्षण करके उनको निकाल देने का प्रयत्न करना चाहिये ।

प्राचीन ग्रन्थकारों ने भी गायको के गुणावगुण के सम्बन्ध मे बहुत कुछ लिखा है, उसमे से केवल आवश्यक भाग हम नीचे प्रकाशित करते है ।

## गायक दोप विचार

( १ ) रसहीन और दातो को पीस कर गाना, ( २ ) चेहरा भयानक दिखाई पड़े ऐसा गाना, ( ३ ) तुम्बे के समान मुँह फुलाके गाना, ( ४ ) सूत्कार करके गाना, ( ५ ) कण्ठ को टेढ़ा करके गाना, ( ६ ) डर के साथ गाना, ( ७ ) चेहरे और गर्दन की नसों को फुलाकर गाना, ( ८ ) बकरे के समान स्वर का उच्चारण करना, ( ९ ) कम्पयुक्त गाना, ( १० ) गाल पर या कान पर हाथ रखके गाना, ( ११ ) बेसुरा गाना, ( १२ ) बेताल गाना, ( १३ ) स्वर और वर्ण का उच्चारण बराबर न करना, ( १४ ) हाथ पाव पटक कर गाना, ( १५ ) लय की तरफ ध्यान न रखना, ( १६ ) नाक में से आवाज निकाल कर गाना, ( १७ ) राग के नियम से न गाना, ( १८ ) राग विद्वेषी स्वरों को लेकर गाना, ( १९ ) गाते समय आंख मींचना, ( २० ) स्वरों के उचित स्थान से हटकर गाना, जहां आवाज की पहुंच नहीं है वहां, यानी निरस और चिल्ला कर गाना, इत्यादि ।

## गायक गुण विचार

( १ ) हर एक गाने वाले को गाना शुरू करने से पहिले जितने वाद्यों की आवश्यकता होती है, उन वाद्यो को स्वर मे ठीक मिलाना चाहिये । क्योंकि गायन मे मधुर और सुस्वर कण्ठ की जितनी आवश्यकता है, उतनी ही आवश्यकता गायन के साथ बजाने वाले वाद्यों को स्वर मे मिलाने की है । गायक का कण्ठ कितना ही मधुर हो, परन्तु जिस स्वर मे वह गाता हो उस स्वर मे यदि वाद्य न मिला हो तो सब गाना बेसुरा लगता है और सुनने या सुनाने मे आनन्द नहीं आता । गायक के साथ बहुधा एक या दो तम्बूरे तथा तबला या मृदङ्ग रहता है, उनके अलावा आजकल हारमोनियम भी रखने का प्रचार है, किन्तु तार वाद्यो जैसा गुण हारमोनियम मे नहीं ।

( २ ) स्वर, श्रुति, छन्द पदाक्षर इनको ठीक रीति से कहा जावे, यानी हरेक स्वर अपनी-अपनी जगह पर ठीक लगाना चाहिए और पद अक्षर का मेल ठीक रहना चाहिये ।

( ३ ) मन्द्र, मध्य व तार स्थानो मे आवाज़ को यथायोग्य लगाना चाहिए यानी आवाज़ का ठीक-ठीक उच्चारण होना चाहिये।

( ४ ) आवाज मे गम्भीरता होनी चाहिये और निःशंक होकर गाना चाहिये।

( ५ ) गाने में जो कोई गीत या प्रबन्ध हो, उसके पदों का अर्थानुरूप स्पष्ट रीति से उच्चारण करना चाहिये।

( ६ ) तार सप्तक के स्वरो में जो अक्षर कहा जावेगा उसका उच्चारण स्पष्ट होना चाहिये, यानी अपनी आवाज सहज सफाई से जिस स्वर तक ऊँची जा सकती है उस स्वर तक गाना उचित है।

( ७ ) द्रुत, मध्य और विलम्बित जो तीन प्रकार की लयकारी है, उसमें प्रवीण होना चाहिये और उदात्त, अनुदात्त तथा स्वरित स्वरों को अच्छी तरह से प्रस्तार करके दिखलाना आवश्यक है।

( ८ ) गाने में जहां-जहां सम की जगह हो, वहां पर ठीक सम आनी चाहिये।

( ९ ) जहां मृदुवर्ण के स्वर आवें वहां उनका मृदुता के साथ उच्चारण होना चाहिये।

( १० ) गाने मे स्वर, वर्ण-पद जो कुछ आवेंगे उनको ऐसी मधुर रीति से गाना चाहिये कि सुनने वालों को भी आनन्द प्राप्त हो।

ऊपर लिखे हुए १० गुण ग्रहण किया हुआ जो गाने वाला होगा उसको नाद-विद्या का पूर्ण ज्ञानी कहा जा सकता है और वह सब सुखों को अनुभव करता हुआ नादयोग का साधन करते-करते अपार भवसागर से सहज ही पार हो जाता है, इस वास्ते हर एक गाने वाले को गुण-ग्रहण करते हुए अवगुणों का त्याग करना चाहिये, इससे इस लोक और परलोक मे हित होगा।



## पूर्वी — ( झपताल, मात्रा १० )

शब्दकार—भक्त कवि श्रीनन्ददास जी  स्वर०—चम्पकलाल सी० नायक 'संगीत विशारद'

छोटो सो कन्हैया एक मुरली मधुर छोटी, छोटे-छोटे ग्वाल बाल छोटी पाग सिरकी।
छोटे से कुण्डल कान मुनिजन के छूटे ध्यान, छोटे पट, छोटी लट, छोटी अलकन की॥
छोटी सी लकुटी हाथ छोटे बच्छ लिये साथ, छोटे से बनेरी कान्ह आईं गोपी घर-घर की।
'नन्ददास' प्रभु छोटे, भेद भाव छोटे मोटे, खायौ है माखन शोभा, देखो ये बदन की॥

### स्थाई—

| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | म॑ | ग | – | म॑ | ग | रे॒ | सा | – | सा |
| छो | टो | सो | ऽ | क | न्है | या | ए | ऽ | क |
| नि़ | रे॒ | ग | म॑ | प | ध॒प | म॑ | ग | म | ग |
| मु | र | ली | ऽ | म | धुऽ | र | छो | ऽ | टी |
| प | प | म॑ | ग | म॑ | ध॒ | नि | ध॒ | प | म |
| छो | टे | छो | ऽ | टे | ग्वा | ल | बा | ऽ | ल |
| प | म॑ | ग | रे॒ | ग | ध॒ | पम॑ | ग | म | ग |
| छो | टी | पा | ऽ | ग | सि | ऽऽ | र | ऽ | की |

### अन्तरा—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | ग | म॑ | ध॒ | पध॒ | नि | सां | सां | – | सां |
| छो | टे | से | ऽ | कुंऽ | ड | ल | का | ऽ | न |
| नि | रें॒ | गं | रें॒ | सां | नि | सां | नि | ध॒ | प |
| मु | नि | ज | न | के | छू | टे | ध्या | ऽ | न |
| म॑ | ग | म॑ | – | ध॒ | नि | रें॒सां | नि | ध॒ | प |
| छो | टे | प | ऽ | ट | छो | टीऽ | ल | ऽ | ट |
| म॑ | प | ध॒ | म॑ | प | प | म॑ | ग | म | ग |
| छो | टी | अ | ऽ | ल | क | ऽ | न | ऽ | की |

### संचारी—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सा | सा | प | – | प | प | प | ध॒ | – | प |
| छो | टी | सी | ऽ | ल | कु | टि | हा | ऽ | थ |

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | मं | ध॒ | – | ध॒ | नि | ध॒ | प | – | प |
| छो | टे | ब | ऽ | च्छ | लि | ये | सा | ऽ | थ |
| मं | ध॒ | प | – | मं | प | मं | ग | म | ग |
| छो | टे | से | ऽ | व | ने | री | का | ऽ | न्ह |
| नि़ | रे॒ | ग | रे॒ | ग | मं | ग | रे॒ | सा | सा |
| आ | ईं | गो | ऽ | पी | घ | र | घ | र | की |
| मं | ग | मं | ध॒ | मंध॒ | सां | सां | सां | – | सां |
| न | न्द | दा | ऽ | ऽऽ | प्र | भु | छो | ऽ | टे |
| नि | रें॒ | गं | रें॒ | गं | मं | गं | रें॒ | सां | सां |
| भे | द | भा | ऽ | व | छो | टे | मो | ऽ | टे |
| गं | रें॒ | सां | -रें॒ | सां | नि | सां | नि | ध॒ | प |
| खा | यो | है | ऽ | मा | ख | न | शो | ऽ | भा |
| मं | प | ध॒ | मं | प | प | मं | ग | म | ग |
| दे | खो | ये | ऽ | व | द | ऽ | न | ऽ | की |




( तीनताल, मध्यलय )

[ शब्दकार और स्वरकार–श्री० बाबूलाल सारस्वत ]

स्थाई—धन जोबन दिन चार का मूरख भजले हरि का नाम रे।
अन्तरा–अन्त समय कोई काम न आवे मात पिता सुत तेरे,
फिर सोचे क्या होय रे॥ धन जोबन०॥

आरोह—सारे गप धसां। अवरोह—सांध पग रेसा।
पकड़—गरे, साध़, सारेग, पग धपग रेसा।

स्थाई—

| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सां | सां | ध | प | ग | रे | सा | रे | प | – | ग | रे | ग | प | ध | ध |
| ध | न | जो | ऽ | ब | न | दि | न | चा | ऽ | र | का | मू | ऽ | र | ख |
| ध | प | ग | रे | ध | प | ध | प | सां | – | – | ध | सांसां | धप | गरे | सारे |
| भ | ज | ले | ऽ | ह | रि | का | ऽ | ना | ऽ | ऽ | म | रेऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | ग | रे | सा | प | प | ध | प | सां | — | — | सां | सां | रें | सां | — |
| अं | ऽ | त | स | म | य | को | ई | का | ऽ | म | न | आ | ऽ | वे | ऽ |
| सां | ध | सां | ध | सां | — | रे | — | सां | रें | गं | रे | सां | — | ध | प |
| मा | ऽ | त | पि | ता | ऽ | सु | त | ते | ऽ | ऽ | ऽ | रे | ऽ | ऽ | ऽ |
| ध | प | ग | रे | ग | प | ध | प | सां | — | — | ध | सांसां | धप | गरे | सारे |
| फि | र | सो | ऽ | चे | ऽ | क्या | ऽ | हो | ऽ | ऽ | य | रेऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ |

राग विवरण—

भूपाली राग कल्याण थाट से उत्पन्न होता है। इसका वादी स्वर गन्धार और सम्वादी धैवत है। तीव्र म और नि दोनों वर्जित है। बाकी स्वर शुद्ध है। इसकी जाति औड़व तथा गायन काल रात्रि का प्रथम प्रहर है।

## जलधार केदारा —— ( झपताल, मात्रा १० )

शब्दकार—श्री गोविन्द वल्लभ पन्त * स्वरकार—मास्टर भोगी लाल नरोत्तमदास

प्रियतम नहीं आत, पीड़ा नहीं जात, सहकर विरह-ताप, सूख्यो गात।
उन बिन नहीं भात, सुख की कोऊ बात, बीतत न दिन हाय! कटती न रात॥

स्थाई—

| ३ | | × | | | २ | | ० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | रे | प | — | प | ध | प | म | प | म |
| प्रि | य | त | ऽ | म | न | हीं | आ | ऽ | त |
| प | प | सां | — | रें | सां | ध | ध | प | प |
| पी | ऽ | ड़ा | ऽ | न | हीं | ऽ | जा | ऽ | त |
| ध | ध | ध | प | प | म | म | रे | रे | सा |
| स | ह | क | र | वि | र | ह | ता | ऽ | प |
| सा | - | प | — | प | मप | धनि | सांरें | सांनि | धप |
| सू | ऽ | ख्यो | ऽ | ऽ | गाऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | तऽ |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | प | नि | ध | सां | सां | रें | सां | — | सां |
| उ | न | बि | न | न | हीं | ऽ | भा | ऽ | त |

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सां | ध | सां | – | रे | सां | ध | ध | नि | प |
| सु | ख | की | ऽ | को | ऊ | ऽ | बा | ऽ | त |
| म | म | रे | सा | रे | सा | सा | ध | नि | प |
| वी | ऽ | त | त | न | दि | न | हा | ऽ | य |
| म | रे | प | – | प | मप | धनि | सारे | सांनि | धप |
| कु | ट | ती | ऽ | न | राऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | तऽ |

## शहाना ( झपताल मात्रा १० )

रेकर्ड "कमला" झरिया * स्वरलिपिकारः—श्री मोतीलाल जी

झूमत आवे मोहन मतवाले। देखो सखी वाके ढङ्ग निराले॥
चपला नयन दोऊ चाल अति चंचल, वो नन्दलाले दो जग उजियाले।
मुख मुरलीधर अधर बजावत, श्याम सुन्दर काली कमलिया वाले॥

### स्थाई—

| × | | २ | | | ० | | ३ | | | × | | २ | | | ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | – | रे | – | सा | रे | म | प | – | ध | सां | सां | नि | ध | म | मप | धप | मग | रेसा | रे |
| झू | ऽ | म | ऽ | त | आ | ऽ | वे | ऽ | मो | ह | न | म | ऽ | त | वा | ऽ | ले | ऽ | ऽ |
| नि | – | सां | – | रे | नि | सां | नि | प | ध | सां | सां | नि | ध | म | गप | धप | मग | रेसा | रे |
| दे | ऽ | खो | ऽ | स | खी | ऽ | वा | ऽ | के | ढं | ऽ | ग | ऽ | नि | रा | ऽ | ले | ऽ | ऽ |

### अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प | प | नि | नि | सां | सा | सां | – | सां | नि | सां | नि | रे | सां | नि | सां | नि | प | ध |
| च | प | ला | ऽ | न | य | न | दो | ऽ | ऊ | चा | ल | अ | ऽ | ति | चं | ऽ | च | ऽ | ल |
| नि | – | सां | – | रें | नि | सां | नि | प | ध | सा | सां | नि | ध | म | मप | धप | मग | रेसा | रे |
| वो | ऽ | न | ऽ | न्द | ला | ऽ | ले | ऽ | दो | ज | ग | उ | ऽ | जि | या | ऽ | ले | ऽ | ऽ |

दूसरा अन्तरा भी इसी प्रकार गाइये।

तान—(१) पम गम पध निसां गंरे सानि धप मग रेसा निसा

" (२) मप निध पध पम गरे सारे गम पप मप धप
निध सांनि धप मग रेसा

" (३) सारे गम गरे सा सारे गम पम गरे सा सारे गम पध पम गरे सा गरे सा

# केदारा ( ताल धमार, मात्रा १४ )

शब्दकार—अज्ञात *    स्वरलिपिकार—श्री० केदार वल्लभ जोशी

गुलाल रंग डारोरी ऐसो सुघर खिलारी भर अबीर कुमकुम मारी।
ऐसे खिलारी सङ्ग होरी न खेलूंगी, पकर बहियां अँगिया दई फारी॥
एक हाथ अबीर एक हाथ पिचकारी लिये एक नाचत एक गावत दे-दे तारी।
अद्भुत मची है फाग मोहन घर देखन आये सब बृज नर-नारी॥

—ooo—

## स्थाई—

| × | | | ० | | । | | ० | | | । | | । | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | धे | टे | धे | टे | धा | S | ग | दि | न | ति | न | ता | S |
| ध | ध | प | प | म | प | प | म | म | ग | म | ग | म | ग |
| डा | S | S | रो | S | री | S | S | S | S | ऐ | S | सो | S |
| | ध | ध | प | प | प | प | मग | म | रे | नि | रे | सा | सा |
| सु | घ | S | र | S | S | S | खिS | ला | S | S | S | री | S |
| सा | सा | सा | सा | म | गम | ग | मंप | मं | प | मं | ध | नि | सांरें |
| भ | र | S | अ | बी | SS | र | कुS | म | S | कु | S | म | SS |
| सां | नि | ध | म | ध | प | म | म | म | मग | मं | प | मं | प |
| मा | S | S | S | S | री | S | गु | ला | Sल | रं | S | ग | S |

## अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | प | सां | नि | सां | सां | सां | सां | सां | नि | सां | सां | सां | सां |
| ऐ | S | से | S | S | S | S | खि | ला | री | सं | S | ग | S |
| नि | नि | ध | नि | ध | नि | रें | सां | नि | ध | मं | ध | प | - |
| हो | S | S | री | S | S | S | न | खे | S | लूं | S | गी | S |
| म | म | ग | मं | प | प | प | मं | प | प | धनि | ध | रेंसां | रें |
| प | क | र | ब | हि | यां | S | अँ | गि | S | याS | S | दई | S |
| सां | नि | ध | मं | ध | प | म | म | म | मग | मं | प | मं | प |
| फा | S | S | S | S | री | S | गु | ला | लS | रं | S | ग | S |

संचारी—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | मम | म | ग | | र्म | प | | प | म | मम | म | ग | ग | र्म | प |
| ए | कहा | थ | अ | | बी | ऽ | | र | ए | कहा | थ | वि | च | का | री |
| प | प | प | म | | ग | मम | | ग | र्म | प | प | प | प | र्म | प |
| लि | ये | ऽ | ए | | क | गाव | | त | ए | ऽ | क | ना | ऽ | च | त |
| नि | धनि | सां | नि | | ध | मध | | प | म | म | ग | र्म | प | र्म | प |
| देऽ | ऽदे | ऽ | ऽ | | ऽ | ताऽ | | री | गु | ला | ल | रं | ऽ | ग | ऽ |

आभोग—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पप | सां | सां | सां | | सां | सा | | सा | सां | सां | सां | नि | ध | नि | सां |
| अद्‌ | भु | त | म | | ची | है | | ऽ | फाऽ | ऽ | ग | मो | ऽ | ह | न |
| नि | ध | प | म | | म | म | | ग | र्म | प | प | नि | ध | नि | ध |
| घ | र | ऽ | दे | | ऽ | ख | | न | आ | ऽ | ये | स | ऽ | ध | ऽ |
| नि | सां | सां | नि | | ध | मंध | | प | म | म | ग | र्म | प | र्म | प |
| बृ | ज | ऽ | न | | र | नाऽ | | री | गु | ला | ल | रं | ऽ | ग | ऽ |

---

# मालकोश ( तीनताल, मात्रा १६ )

शब्दकार—श्रीयुत "चांद" ★ स्वरकार—बा० आदित्यनारायणसिंह

सा ग़ म ध़ नि़

( इस राग मे ग ध नि कोमल और रे प, वर्जित है )

स्थाई—ऐसे क्यों बोले दादुरवा मोरे पिया के बैन ?

तजूँ प्रान बेगि मोहि अति सतावे, बीते सगरी रैन तरफत बेचैन ॥ ऐसे० ॥

अन्तरा-घड़ी पल छिन मोहि आन सतावे, 'चांद' पिया बिन नींद न आवे।

देखो आली पिया किन बिरमायो. कौन सौतिन संग लागे नयन ॥ ऐसे० ॥

गत सरगम

| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग़ | म | सा | सा | नि़ | सा | ध़ | नि़ | सा | सा | म | म | म | म | ध़ | म |
| ग़ | ग़ | म | म | ध़ | म | ध़ | नि़ | सां | सां | सां | सां | सां | सां | सां | सां |

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि | नि | नि | नि | नि | नि | नि | नि | ध | नि | सां | नि | ध | म | ध | म |
| ग | ग | म | म | ध | म | ध | नि | सां | सां | सां | सां | सां | सां | सां | सां |
| नि | नि | नि | नि | नि | नि | नि | नि | ध | नि | सां | नि | ध | ध | म | म |
| सां | नि | सां | मं | गं | मं | सां | सां | नि | सां | ध | नि | सां | सां | सां | सां |
| नि | नि | नि | नि | नि | नि | नि | नि | ध | नि | सां | नि | ध | म | ध | म |

स्थाई—

| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | म | सा | सा | नि | सा | ध | नि | सा | सा | म | म | – | म | ध | म |
| क्यों | बो | ले | दा | दुर | वा | मो | रे | पि | या | के | बै | ऽ | न | ऐ | से |
| | बो | ले | दा | दुर | वा | मो | रे | पि | या | के | बै | ऽ | न | त | जूं |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | ग | म | म | ध | म | ध | नि | सां | सां | सां | सां | – | सां | सां | सां |
| प्रा | ऽ | न | बे | ऽ | गि | मो | हि | अ | ति | स | ता | ऽ | वे | बी | ते |
| नि | नि | नि | नि | – | नि | नि | नि | ध | नि | सां | नि | ध | म | ध | म |
| स | ग | री | रै | ऽ | न | त | र | फ | त | बे | चै | ऽ | न | ऐ | से |
| ग | ग | म | – | ध | म | ध | नि | सां | – | सां | सां | सां | – | सां | – |
| घ | री | प | ल | छि | न | मो | हि | आ | ऽ | न | स | ता | ऽ | वे | ऽ |
| नि | – | नि | नि | नि | – | नि | नि | ध | नि | सां | नि | ध | ध | म | म |
| चां | ऽ | द | पि | या | ऽ | बि | न | नीं | ऽ | द | न | आ | ऽ | वे | ऽ |
| सां | नि | सां | मं | गं | मं | सां | सां | नि | सां | ध | नि | सां | – | सां | – |
| दे | ऽ | खो | ऽ | आ | ली | पि | या | कि | न | बि | र | मा | ऽ | यो | ऽ |
| नि | – | नि | नि | नि | नि | नि | नि | ध | नि | सां | नि | नि | म | ध | म |
| कौ | ऽ | न | सौ | ति | न | सं | ग | ला | ऽ | गे | न | य | न | ऐ | से |

# तबला वर्ण परिचय



[ श्री० राजनरायनसिंह ]



तबला भी मृदङ्ग का दूसरा रूप है, मृदङ्ग को बीच से ही दो हिस्सों में काट दिया गया है। दाहिने हिस्से का नाम 'तबला' और बॉये हिस्से का नाम 'बाया' रक्खा गया है। इसका आविर्भाव थोड़े ही समय से हुआ है, ख्याल की गायकी के साथ प्रायः तबला ही बजता है। मृदङ्ग ध्रुपद ही की कला पर बजता है।

वास्तव मे मृदङ्ग के और तबला के बोलों में विशेष अन्तर दिखलाई देता है। मृदङ्ग के वाम भाग अर्थात् बांये में तो बहुत ही अन्तर पड़ जाता है।

## तबला मिलाना—

सबसे प्रथम तबले में जानने योग्य आवश्यक बात उसका मिलाना है। बिना ठीक-ठीक मिले तबले की आवाज दबी सी रहती है। इससे इसके स्वाभाविक स्वर में वास्तविक आनन्द आना असम्भव हो जाता है।

प्रथम कोई तार वाद्य स्वर में मिला कर छेड़ दे, उसी स्वर पर तबला ध्यान से मिलावे। आजकल तो प्रायः हारमोनियम से ही यह काम लिया जाता है, किन्तु तार वाद्य ही से मिलाना बहुत अच्छा होता है। तबला ठीक तार वाद्य ही से मिल सकता है, तबले का स्वर भी पूर्ण है। यहॉ 'पूर्ण' का भाव यह है कि गले की बराबरी का स्वर तबले में होता है। श्रुतियों पर भी तबला मिल सकता है। तबले के केन्द्र पर यदि दो सीधी रेखायें एक दूसरी को समकोण पर काटती हुई खींची जावे तो जहां वे रेखाये वृत्ताकार किनारे को काटेंगी, वे ही स्थान घाट के नाम से पुकारे जावेंगे। तबले मे मुख्य चार ही घाट होते हैं। इस प्रकार किसी एक घाट को तार वाद्य से मिलावे, जब यह घाट मिल जावे तो इसके सामने का दूसरा घाट मिलावे। चारों घाटों के मिलाने के बाद चारों कोनिक घाटों को हथौडी की हल्की चोटों से मिलाना चाहिये।

बहुत से लोग एक सिरे से दूसरे सिरे तक सब घाट मिला ले जाते हैं। जिससे तबले में डेबढ़ लग जाता है और फिर उसे मिलाने मे बड़ी कठिनाई पडती है।

## तबले का अभ्यास—

दूसरी बात यह भी कम आवश्यक नहीं है कि तबला कहां और कैसे रखकर अभ्यास करना चाहिये, दो गैंडुरियों पर तबला और बांया इस प्रकार रखना चाहिये कि तबला कुछ आगे झुका हुआ हो। अधिक झुका हुआ तथा एक दम सीधा न होना चाहिये। क्योंकि ऐसी दोनों ही दशा मे हाथ टेढ़े पड़ेंगे। बांये को तबले की ओर थोडा झुका

रहना चाहिये। तवला तो विना गेंडुरी के भी वजाया जा सकता है, किन्तु बांये मे विना गेंडुरी के 'ठस' आवाज, विना आंस की निकलती है। जिससे लय में अन्तर पडने की सम्भावना रहती है, तथा वॉया इधर-उधर हिलता भी रहता है, जिससे हाथ वैठता नहीं।

ऐसे ही तवला रखकर, दाहिना पैर पीछे की तरफ मोड़कर वीरासन से वैठना चाहिये। बांये पैर के बांई ओर वांया रहे और दांई ओर दाहिना। इस आसन से तबला अपने काबू में रहता है। ये बातें ध्यान से समझकर ही अभ्यास करना चाहिये। इन्हीं पर सङ्गीत की उत्तम कलायें अवलम्वित हैं। वहुत से लोग पालथी मार कर पूजा करने की तरह बैठते हैं। इस आसन से वैठकर बजाने में जरवें असन्तोषजनक पड़ती हैं। इसी कारण लय ओछी पड़ती है और गवैये को यह मालूम होता है कि कोई पीछे से खींच रहा है।

ऐसा देखा गया है कि आरम्भ में जैसे हाथ तवले पर रक्खा जाता है, कुछ काल अभ्यास के उपरान्त भी वैसा ही रहता है।

यदि किसी गुणी ने हाथ रखवा दिया तो हाथ सुन्दर पड़ता है। नहीं तो अपने मन से या औरो को देखकर कुढङ्गा हाथ रक्खा जाता है, फिर इस विद्या के तत्वों को जानने पर भी वह भद्दा ही प्रतीत होता है। अच्छे गुरु के शिष्य को तवला उठाते ही देखकर कहा जा सकता है कि कैसा वजायेगा। इसलिये बहुत उत्तम हो कि किसी गुणी से हाथ रखने का तरीका समझलें।

तवला के दस वर्णों का दोहा—

धा दिन तेरे तिन ना क धी, ता किन कत्त विचारि।
तवला के दस वोल ये, इनको लेहु सुधारि॥

## दाहिने हाथ के बोल

(१) 'ता'—पांचों अँगुलियों को सीधी करके अनामिका को बीच से ऐसा मोड़े कि एक हिस्सा दूसरे हिस्से के साथ समकोण बनावे। अब इसी तरह उङ्गली टेढ़ी करके [ दूसरी उङ्गलियां टेढ़ी न होने पावें ] हाथ को ढीला करके जोरदार जरव मारना चाहिये। ताकि हाथ तवले पर किसी लचीली वस्तु की तरह पड़े। टेढ़ी उङ्गली (अनामिका) स्याही के किनारे के आधोंआध ही पर पड़नी चाहिए। अँगूठा चांटी के नीचे,तर्जनी तथा मध्यमा घाट वाली सीधी लकीर के वामार्द्ध मे सीधी पड़े। कनिष्ठका बाहर की चांटी से कुछ आगे पड़े। इस प्रकार पांचों उङ्गलियों के जरव से "ता" निकलता है। वहुत से लोग कनिष्ठका ( चौथी अँगुली ) को दुम की तरह उठाये रहते हैं, वह बहुत भद्दा मालूम होता है। इसे मुद्रा दोष कहते हैं, जो गुणियों का भारी शत्रु है।

इस प्रकार जरब मारने से "ता" निकलता है। लेकिन यह टुकड़ा परन इत्यादि के ही बजाने में आता है। ठेका के लिये यह "ता" काफी नहीं है, अतः तर्जनी को सीधा चांटी पर मारना चाहिये और सव उङ्गलियां अपने स्थान पर ही रहेंगी। ऐसा "ता" ठेके मे वजाया जाता है।

कभी-कभी सव उङ्गलियां सीधी करके और कनिष्टका ही को कुछ नीचे करके सीधे हाथ से जरव मारते हैं तो वहुत ही सुन्दर "ता" निकलता है इसको ठेका वजाते

बजाते कहीं दम लेने के लिये भी लगा देते हैं। यथा "उठान" के लिए भी बजाते हैं। सच तो यह है कि तबले का प्रधान बोल यही समझा जाता है।

(२) ना—ता और ना मे विशेष अन्तर नहीं है, बहुधा "ना" बोलो के अन्त में आया करता है जिससे यह एक अलग ही अक्षर हो गया, नहीं तो दोनों एक ही तरह तबले से निकाले जाते है। "ता" तो प्रायः बोलों के प्रारम्भ मे या स्वतन्त्र ही आता है। सीधी उङ्गलियों वाला "ता" "ना" नहीं हो सकता है। एक प्रकार का "न" जो बहुत ही सूक्ष्मकाल मे आता है वह दूसरी उङ्गलियो के ही सहारे निकलता है और उन बोलों को तैयारी में बजाते समय हाथ से उपरोक्त "ना" नहीं निकल सकता।

लेख बड़ा होने की सम्भावना से उनका लिखना उचित नहीं समझता हूं।

(३) तेटे या तेरे—पहले की तरह फिर सब उङ्गलियां सीधी करें। मध्यमा और अनामिका को जुटा कर स्याही के बीचो बीच सीधी किन्तु दाबती हुई जरब मारनी चाहिये। तुरन्त ही तर्जनी से उसी स्थान पर तथा उसी तरह से दबी हुई जरब मारनी चाहिए। दोनों मिलाकर 'तेटे' होता है। इन अक्षरों का भी अलग-अलग प्रयोग होता है। इस बात का विशेष ध्यान रहे कि दोनों उङ्गलियों की जरबें ठीक एक के बाद दूसरी पड़ें, यह बोल आगे चलकर बड़ा विस्तार करेगा। इसकी व्यापकता तबला तथा मृदङ्ग मे बराबर ही है। अतः इसको ध्यान से समझकर बजाना चाहिये।

बनारस मे इस वर्ण को एक और प्रकार से निकालते हैं। जो रेला इत्यादि के बजाने मे बहुत उत्तम तथा बजाने वाले को अवकाश देने वाला है। इसका बोल लय से सटा हुआ होता है। पिछली बार 'अखिल भारतवर्षीय सङ्गीत सम्मेलन' में बनारस के श्री मौलवीराम जी ने इसी बोल को इस प्रकार बजाया कि मालुम होता था तबला वही तानें कर रहा है जो गवैया अपने गले से।

(४) दिं या तुन—पांचों उङ्गलियों को सीधी करके स्याही के आधे भाग तक जरब मारकर हाथ उठालें तो दिं निकलता है। इसमे बड़ी आंस होती है। यह बोल भी तबला, मृदङ्ग दोनों मे बराबर काम करता है, इसमें कुछ जोरदार गमक तथा गूँज की आवाज निकलती है।

(५) तिं—यह ठेके का स्वतन्त्र बोल है, इसका अस्तित्व परन् टुकड़ा इत्यादि मे नहीं मिलता।

यह उसी प्रकार निकलेगा जैसे चांटी पर 'का' "ता" निकलता है। अन्तर केवल इतना ही होगा कि इसकी जरब चांटी से कुछ आगे पड़ती है।

## बांये हाथ के बोल—

(६) घी, घ, या ग,—बांये हाथ की सब उङ्गलियों को सीधी करके जरब ( जैसे दाहिने तुन्न वाली जरब मारी जाती है ) मार कर हाथ उठा लेने से जो शब्द होता है 'घ' कहते हैं। उसी को कहीं घी, घ, या ग, भी कहते हैं। किन्तु वह वर्ण इस प्रकार परन टुकड़ा इत्यादि ही में बजते हैं। ठेका बजाते समय इनकी सूरत भिन्न हो जाती है।

मृदङ्ग में केवल इसी प्रकार यह वर्ण बजाया जाता है। बांये के बीच में सब उङ्गलियां सीधी करके इस प्रकार रक्खे कि कनिष्ठका और कलाई की एक सीधी लकीर बन जावे। अब इस कलाई और गद्दी वाले जोड़ से बांये को दबाये और सब उङ्गलियों में खम देकर उनके सिरे से जरब मारे तो ठेके वाला 'घ' निकलता है, कहीं-कहीं देहातों में इस शब्द को घुटना भी कहते सुना गया है।

(७) क-उङ्गलियां सीधी करके मुंदी जरब मारी जाती है। इस जरब से आंस वाली आवाज निकलती है। यह मुंदे पल्लों को बजाने में अधिक काम आता है। घ, का ही दूसरा रूप इसे समझना चाहिये, किन्तु यह अपनी उपयोगिता से स्वतन्त्र वर्ण होगया है। इसका प्रयोग मृदङ्ग मे भी होता है।

(८) कत्त-'क' का उपरूप है, यह अधिक जोरदार है। क अधिकतर और बोलों के साथ ही आता है। किंतु यह स्वतन्त्र ही अधिक आता है। जरब ऐसी मारी जाती है जिससे मालुम हो कि 'त' भी साथ में बज गया, परन्तु वास्तव में एक ही जरब पड़े। यह बोल कुछ हाथ ढीला करके झटके के साथ तबले मे निकाला जाता है।

(९) किन्-क की हालत में सब उङ्गलियां रखकर तर्जनी को ऊपर उठावे और अँगूठे से कसता हुआ पृष्ठ भाग से जरब मारे तो यह बोल निकलता है। यह कम बजता है।

## दोनों हाथों का एक ही साथ का बोल

(१०) घ-ता दाहिने हाथ का और घी बांये हाथ का एक ही साथ बजाया जाय तो 'धा' होता है। यह बोल सम द्योतक है। चीजों का ताल जब इस पर पड़ता है तो तबले का वाद्य अधिक उत्तम प्रतीत होता है। 'ध' का महत्व तबले और मृदङ्ग दोनों ही में समान रूप से पाया जाता है।

ऊपर के बोल केवल हाथों को ही बदलने के लिये बनाये गये हैं। इनके अलावा इन्हीं वर्णों को साथ जोड़कर इनके विस्तार रूप में और संक्षिप्त रूप में कुछ ऐसे बोल हैं, जिनकी बन्दिश स्वयं सिद्धि की तरह है और वे ही वाद्य के बोल हैं। उन्हीं की लय का प्रस्तार किया जाता है। जैसे तड़ान, 'धित्ता' इत्यादि। यहां एक प्रारम्भिक बोल जो कि श्रीमान् प० श्यामसुन्दर जी गायनाचार्य के अनुज ने सबसे प्रथम मुझे बतलाया था, लिखना आवश्यक समझता हूं।

( बोल, ताल ३ मात्रा १६ )

( धा, तेरे, ता, दिं या तुं )

| सम | | | | दूसरी ताल | | | | खाली | | | | तीसरी ताल | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| धा | धा | तिं | ट्टी | धा | धा | तु | न्ना | ता | ता | ति | ट्टी | धा | धा | तु | न्ना |

केवल इसी एक-एक बोल के अभ्यास से सब वर्ण आसानी से निकलने लगते हैं। इसका अभ्यास सन्तोष पूर्वक करे तो अभ्यासी को बड़ी सफलता मिले!



# तीन ताल

लेखक—मास्टर श्यामसुन्दर 'सङ्गीत भूषण'

यह ठेका लगभग सभी ठेकों मे अधिक प्रयोगों में आता है। उस्ताद लोग भी सबसे पहिले इसी ठेके को सिखाते हैं। जितनी लग्गियां अभ्यास के लिये सिखाई जाती है, वे सब तीनताल के वजन पर होती है। गुणीजनों का कहना है कि इस ताल के साधन और अभ्यास के उपरांत और सभी प्राचीन तालें आसान हो जाती हैं।

तीन ताल का स्वरूप शास्त्रों मे इस प्रकार मिलता है । ऽ । ( लघु गुरु लघु ) अर्थात् चार आठ चार, जिससे आशय यह है कि यह ताल तीन टुकड़ों से मिलकर बनी है। पहला टुकड़ा चार मात्रा का, दूसरा आठ मात्रा का और तीसरा फिर चार मात्रा का, इस तरह यह १६ मात्रा का माना जाता है। प्रत्येक टुकड़े की पहिली मात्रा पर उनकी विभक्ति दिखाने के लिये ताली लगाई जाती है। जिनको पहिली ताली (सम) दूसरी ताली और तीसरी ताली कहते है। परन्तु उस्तादों का प्रचलित किया हुआ यह कायदा व्यवहार में आता है कि ताल का जो टुकड़ा और सब टुकड़ों की अपेक्षा बड़ा होता है उसको दो भागों मे बांट कर उस स्थान पर खाली का संकेत रख देते है। इसीलिये तीनताल का आगे दिया हुआ चित्र व्यवहार मे आता है:—

| सम | | | | दूसरी ताली | | | | खाली | | | | तीसरी ताली | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |

आगे तबले में तीन ताल बजाने के कुछ क़ायदे दिये जाते है। ज्यों-ज्यों गवैया की लय तेज़ होती जाती है, ठेके के बोल भी संक्षिप्त होते जाते हैं। इसलिए हमनें विलम्बित मध्य तथा द्रुत तीनों लयों में योग्य ठेके दिये है। उन्हीं ठेकों के नीचे कुछ मुखड़े, टुकड़े, तिए, परन इत्यादि भी लिखे है जो उन्हीं मात्राओं से लगेंगे जिनके नीचे वे लिखे हुए हैं।

| | × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| विलंबित | धा | धिं | धिं | धा | धाधा | तिरकिट | धिं | धा | ता | तिं | तिं | ना | धाधा | तिरकिट | धिं | धा |
| मध्य | धा | धिं | धिं | ना | तागे | धिं | धिं | ना | ता | तिं | तिं | ना | तागे | धिं | धिं | ना |
| द्रुत | ना | धिं | धिं | ना | ना | धिं | धिं | ना | ना | तिं | तिं | ना | ना | धिं | धिं | ना |

## दुगुन के काम—मुखड़ा खाली से

| ० | | | | ३ | | | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धाधा | तूना | तिरकिट | तकतिर | किटतक | तिकट | तकतक | तिरकिट | धा |
| धागे | तिता | कत्तक | तिरकिट | तागे | धिन | नधि | नन | धा |
| धिना | तूना | किटतक | तातिर | किटतक | तिरकिट | तकधिर | किटतक | धा |

## मुखड़ा सम से

| × | | | | २ | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धेत् | धेत् | धिट | धिट | कृधा | किट | तागे | तिट | कता | ताधा | –न | धा– |
| तिकतिक | तिनगिन | तिकतिक | तिनगिन | धाधा | क्ड़ां | धाधा | तूना | धा | क्ड़ां | धाधा | तूना |

| ३ | | | |
|---|---|---|---|
| धागे | तिट | गिद् | गिन |
| धा | क्ड़ां | धाधा | तूना |

## तीये खाली से

| ० | | | | ३ | | | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धीना | तिरकिट | धा | धीना | तिरकिट | धा | धीना | तिरकिट | धा |
| धाधा | क्ड़ां | धा | धाधा | क्ड़ां | धा | धाधा | क्ड़ां | धा |
| क्ड़ां | धातिर | धा | क्ड़ां | धातिर | धा | क्ड़ां | धातिर | धा |

## तोड़ा सम से तीन वार

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| धीट धातिर किटधा तिरकिट | धा ऽ धीट धातिर | किट धा तिरकिट धाऽ | धीट धातिर धिटधा तिरकि |
| धा (सम का) | | | |

## त्रिताल की परनें

| | | | |
|---|---|---|---|
| धागे नधा तिरकिट धिन | गिन धागे तिना कत्ता | तागे नता तिरकिट तिन | गिन धागे तिना कत्ताटा |
| धीक धीना तिरकिट धीना | धीना तिरकिट धिक गिन | तीकतीना तिरकिट तीक | धीना तिरकिट धिन गिन |
| धातिर किटतक धातिर किटतक | धातिर किटतक तूना कत्ता | तातिर किटतक तातिर किटतक | धातिर किटतक तूना कत्ता |
| धातिर किटधिं नागे धिन | गिन धागे तिना कत्ता | तातिर किटधि नागे धिन | गिन धागे तिना कत्ता |

## परन त्रिताल नं० २ (लेखक श्री० 'चक्रवर्ती')

| × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धातिर | किटतक | धातिर | किटतक | धातिर | किटतक | तूना | किडनग |
| ० | | | | ३ | | | |
| तातिर | किटतक | तातिर | किटतक | धातिर | किटतक | तूना | किडनग |

## नं० ३

| × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धागे | नधा | तिरकिड | धिन | धिन | धागे | नधा | तिरकिड |
| ० | | | | ३ | | | |
| तागे | नधा | तिरकिड | तिन | धिन | धागे | नधा | तिरकिड |

## नं० ४

| × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धाधा | ऽधा | तिरकिड | तकता | धिड़ान् | धाधा | तूना | किडनग |
| ० | | | | ३ | | | |
| तिरकिड | तकता | तिरकिड | नगतक | धिड़ान् | तकधि | ड़ानत्त | धिड़ान |

## नं० ५

| × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धिधि | तिरकिट | धिटतिट | धिनतिट | कधिट | धानधा | तिटकता | गदिगिन |
| ० | | | | ३ | | | |
| त्रित्तागि | न्नधि | त्तगिन्न | धित्ता | कड़धान | धाऽ | तिटकत | गदिगिन |

### नं० ६

| | | | |
|---|---|---|---|
| × | | | |
| धिनकधि | नकधिन | धातिरकिट | धिनकधिन |
| २ | | | |
| तिरकिडनगतक | तिरकिटधिनक | धातिरकिटतक | तूनाकिडनग |
| ० | | | |
| तिनकति | नकतिन | तातिरकिट | तिनकतिन |
| ३ | | | |
| तिरकिडनगतक | तिरकिटतिनक | धातिरकिटतट | तूनाकिटनग |

### नं० ७

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | |
| धातीं | ऽधा | तिरकिड | धाती | धातिर | किडधा | तूना | किडनग |
| ० | | | | ३ | | | |
| तिरकिड | नगतक | तिरकिड | धाती | धातिर | किडधा | तूना | किडनग |

### नं० ८ आड़ीलय

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | |
| धाऽ | धिनक | तकिट | धिनक | धातिरकिट | धिकिट | धिन | गदिगिन |
| ० | | | | ३ | | | |
| नगन | नगन | तगन | तगन | धातिरकिट | धिकिट | धिन | गदिगिन |

यह कुछ परनें जो ऊपर बताई गई हैं, इनकी पूर्णतया तैयारी होजाने से तबला बजाने मे कोई अड़चन नहीं पड़ती। अब खाली से ( आठ मात्रा से ) और सम से कुछ तीये नीचे लिखता हूँ।

### तीया त्रिताल नं० १ खाली से

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | | | | ३ | | | |
| कत्तक | तिरकिट | धा | कत्तक | तिरकिट | धा | कत्तक | तिरकिट |

### तीया नं० २

| | | | |
|---|---|---|---|
| ० | | | |
| धातिरकिटतक | तातिरकिटतक | तक्डां | धाधातिडान |
| ३ | | | |
| किटतक | तक्डांधा | धातिरकिटतक | तक्ड़ान् |

### तीया नं० १ सम से

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | |
| धिटतिट | घिडनग | तकधि | ड़ानतक | धा | आ | धिटतिट | धिडनग |
| ० | | | | ३ | | | |
| तकधि | ड़ानतक | धा | आ | धिटतिट | घिडनग | तकधि | ड़ानतक |

## तीया नं० २

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| धा गिन गदि गिन | धा धा गदि गिन | गदि गिन धा धा | गदि गिन गदि गिन |

सोलह मात्रा के अन्य जितने भी ठेके है। उन्हे त्रिताले के अनुयायी ही समझना चाहिये, नीचे सोलह मात्रा वाले कुछ ठेके और दिये जाते है।

## ताल ( ठेका ) जल त्रिताल

मात्रा १६, ताली ३, खाली १, भाग ४

| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| धा | ऽक्ड | धिं | धिं | धा | धा | तिं | तिं | ता | क्ड | धिं | धिं | धा | धा | धिं | धिं |

इस ठेके को "तिलवाडा" भी कहते हैं। इसे अति विलम्वित लय में वजाना चाहिये।

## ताल ( ठेका ) ठुमरी

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| धा | ऽधीं | ऽक्ड | धिं | धागे | धाधीं | ऽक्ड | तिं | तां | ऽधीं | ऽक्ड | धिं | धाऽ | क्डधीं | ऽक्ड | धिं |

कोई-कोई इसे पंजावी ठेका कहते है।

# तीन ताल के मुखड़े और टुकड़े ( श्री भगवतसरन मेरठ )

## मुखड़ा तीन ताल

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| धी ना तक तूना | किट तक ता तिर | किट तक तिर किट | तक ता तिर किट |
| धा ऽ तिर किट | तक ता तिर किट | धा ऽ तिर किट | तक ता तिर किट |

## टुकड़े तीन ताल ( १ )

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| धा धा ति ट्टे | धा धा तू ना | ता ता ति ट्टे | धा धा तू ना |
| धा धा तिर किट | धा धा तू ना | ता ता तिर किट | धा धा तू ना |

( २ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धा तिर घिड़ तक | २<br>धिर धिर घिड़ नक | ०<br>धा तिर घिड़ नक | ३<br>तू ना किड नग |
| तिर तिर किड नग | तिर तिर किड नग | धा तिर घिड़ नघ | तू ना किड नग |

( ३ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>घिड़ नग ना तिट | २<br>घिड़ नग तिग नग | ०<br>तिट घिड नग तिट | ३<br>घिड नग तिग नग |
| धा घिड नग धा | घिड नग तिग नग | धिर धिर धिर धिर | घिड़ नग तिग नक |

(१) गत १६ मात्रा

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धातृक धिनक धिन | २<br>तक धिन तूना कत | ०<br>ता तृक तिनक तिन | ३<br>तक धिन तूना तक |

(२) गत ३२ मात्रा

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धा तृक धिनक धिन | २<br>तक धिन तूना कत | ०<br>तक धिन तक धिन | ३<br>तक धिन तूना कत |
| ता तृक तिनक तिन | तक धिन तूना कत | तक धिन तक धिन | तक धिन तूना कत |

( ३ ) गत १६ मात्रा

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धागे धिन धिन धागे | २<br>धिन धागे किन किन | ०<br>तागे किन किन धागे | ३<br>धिन धागे धिन धिन |

( ४ ) सिर्फ आठ मात्रा का टुकड़ा—खाली से सम तक

| | | |
|---|---|---|
| ०<br>दीं दीं तकिट तकिट | ३<br>धातृक धाकिट कत गदिगिन | ×<br>धा ............ .. ....... |

( १ ) आड़ीलय

| | |
|---|---|
| ×<br>धाऽ धिनक तनिक धिनक | २<br>धातिरकित धिकिट धिन गदिगिन |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | | | | ३ | | | |
| नगन | नगन | तकिट | धिनक | धातिरकिट | धिकिट | धिन | , गदिगन |

( २ ) ऊपर वाली आड़ की दून

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | |
| धाऽगधि | नकधिन | तकिटधि | नकधिन | धातिरकिट | धातिटगिन | धिनगिन | गदिगिन |
| ० | | | | ३ | | | |
| नगनन | गननक | तकिटधि | नकधिन | धातिरकिट | धातिटगिन | धिनधिन | गदिगिन |

[ ३ ]

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | ० | ३ | × |
| धाऽतिट धाधातिट | धिड़ नग दींऽ तक | तागे तिर किट तक | धिन कधि नक धिन |
| २ | ० | ३ | |
| धेधे नाना धिंऽतक | धाऽधिड नगतिर किटतक तिन | धिरधिर किटतक तातिर किटतक | |

[ ४ ]

| | | |
|---|---|---|
| × | २ | ० |
| धिध् धिध्तृक धिध् | धिट धिटकिड़ धातिट | कत्ता घेघे तिटकत्ता |
| ३ | | |
| घेघे तिट कत्ता गदिगिन | | |

# चौताला मात्रा १२

यह गम्भीर और मस्त ठेका है। इसे ध्रुपद का ठेका भी कहते हैं। देवताओं की स्तुति, प्रार्थना आदि इसी ठेके में बांधकर बजाई जाती है। वास्तव में यह मृदङ्ग का ठेका है किन्तु वर्तमान समय मे तबला में भी इसे खूब बजाने लगे है!

## ३ प्रकार के बोलों का नक्शा

### चौताला मात्रा १२

| | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ६ | १० | ११ | १२ |
| बोल (१) | धा | धा | दिन | ता | किट | धा | दिन | ता | तिट | कत | गदि | गिन |
| ,, (२) | धिन | धा | धा | धिन | ता | कत | तग | तिन | ता | तिट | कत | गद |
| ,, (३) | धा | धिन | नक | तृक | तिन | तक | धिन | धिन | तृक | तिट | कत | कड़ान |

### १—मोहरा सम से सम तक

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × | | ० | | २ | |
| धागेतेटे | तागेतेटे | किटकधि | किटधागे | तेटेधागे | तूनाकत्ता |
| ० | | ३ | | ४ | × |
| गदिगन | धातृक | तेटेगदि | गनधा | तृकटत | गदिगन (धा) |

### २—मोहरा सातवीं मात्रा की खाली से दूसरी आवृत्ति की सम तक

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ० | | ३ | | ४ | |
| धीनधीन | धागेतेटे | तागेतेटे | तागेतेटे | तिटकट | गदिगन |
| × | | ० | | २ | |
| धागेतूना | धागेतूना | तृकधित् | धागेतूना | किडनग | त्रकनग |
| ० | | ३ | | ४ | × |
| गदिगन | धाक्डान् | धा | धाक्ड़ान् | धा | धाक्ड़ान् (धा) |

### ३—रेला सम से सम तक

| | | | |
|---|---|---|---|
| × | | ० | |
| धिनकधिनकतिट | धागेतेटेधागेतेटे | तिनकतिनकतिन् | तागेतेटेतागेतेटे |
| २ | | ० | |
| धागेनागेतूनाकत्ता | त्रकधीनत्रकधीन | धागेनागेतूनाकत्ता | किडनगतूनाकत्ता |
| ३ | | ४ | |
| त्रकतागेतेटेतागे | धिनकधिनकधागे | तिनकतिनकतागे | किटक्डांकिटक्डां |

### ४—तिहैया चौताले का (पांचवीं मात्रा से सक तक)

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | | ० | | ३ | | ४ | | × |
| तिटकत | गदिगन | धा | तिटिकत | गदिगन | धा | तिटकत | गदिगन | (धा) |

## ५—परन २ आवृत्ति, सम से सम तक ( चौताला )

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × धूमकेटे | धूमकेटे | ० केटेकेटे | धूमकेटे | २ केटेकेटे | धूमकेटे | ० केटेधूम | केटेकेटे | |
| ३ धूमकेटे | धूमकेटे | ४ केटतक | धूमकेटे | × धूमकेटे | कत्ताता | ० धूमकेटे | केटेधाके | |
| २ टेधाकेटे | केटेकेटे | ० धूमकेटे | तक्डां | ३ धा | तक्डां | ४ धा | तक्डां | × (धा) |

इस प्रकार २४ मात्रा में २ आवृत्ति करके दूसरी सम (× धा) पर आ जाओ।

### परन ( पांचवीं मात्रा से आरम्भ करके )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ धकिटत | काऽकिट | ० त्रकधूम | त्रकधूम | ३ तकिटत | काऽकिट | ४ तकतक | तिरकिट |
| × किटकिट | धागेतिट | ० त्रकदिन | तूनाकिट | २ गदिगिन | धागेदिन | ० दिनदिन | त्रकधीन |
| ३ त्रकधीन | धा | ४ त्रकधीन | त्रकधीन | × (धा | | | |

### परन तीसरी मात्रा ( खाली ) से

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ० धगिन्न | तगिन्न | २ तागेनागे | तूनाकत्ता | ० तगिन्न | धगिन्न |
| ३ तागेनागे | तूनाकत्ता | ४ तागेतेटे | तागेतेटे | × धागेनागे | तूनाकत्ता |
| ० धिधनक | कडानधा | २ त्रकधूम | कडानधा | ० धिन्नक | किटकिट |
| ३ तिन्नक | किटकिट | ४ तकाकिट | गदिगन | × (धा) | |

### परन ग्यारहवीं मात्रा ( भरी ) से

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ धागेतिर | तिरकिट | × धागेनागे | तूनाकत्ता | ० तागेतिर | तिरकिट | २ धागेनागे | तूनाकधा |
| ० त्रकधिन | त्रकधिन | ३ धागेनागे | तूनाकत्ता | ४ त्रकधिन | त्रकधिन | × (धा) | |

### परन सम से सम तक ३ आवृत्ति की ( मात्रा ३६ )

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × धिरकिट | धिरकिट | ० धागेनागे | तूनाकत्ता | २ तिरकिट | तिरकिट |
| ० तागेनागे | तूनाकत्ता | ३ त्रकधिन | नागेदिन | ४ किटकिट | धागेधिन |
| × धागेधागे | तागेनागे | ० तेटेकेटे | गदिगन | २ तागेनागे | तागेनागे |
| ० तिटकत | गदिगन | ३ धागेनागे | गदिगन | ४ त्रकधूम | त्रकधूम |
| × धगिन्न | त्रकधूम | ० गदिगादि | धागेतूम | २ तागेतूम | तक्डान |
| ० धा | धागेतूम | ३ तक्डान | धा | ४ धागेतूम तक्डान् | × (धा) |

# एकताल मात्रा १२









( ले०-श्रीयुत, भट्ट पद्मनाभ चक्रवर्ती )

एक ताल को संस्कृत में 'वर्णयति' इस नाम से कहा है। 'एक ताल' उस ताल का नाम है जो कि तबले पर बजाई जाती है। पखावज पर बजने वाली बारह मात्रा की ताल को चौताला कहते हैं। वास्तव में नाम भी चौताला ही ठीक है, क्योंकि "चार हैं ताल जिसमें" और एकताल कहें तो इसमें एकताल तो है ही नहीं, अतः यह भी स्पष्ट है कि एक ताल वाला कोई अन्य ठेका अवश्य है, अस्तु ('एकताल ) ध्रुवपद ( धुरपद ) में नियुक्त है यानी इसकी उत्पत्ति धुरपद ताल से हुई है, ऐसा प्रमाण भी कहीं-कहीं मिलता है।

मैंने भी कुछ खोज करने के पश्चात् एक प्राचीन ग्रन्थ में देखा तो केवल इतना ही मिला कि ध्रुवपद-(धुरपद) की उत्पत्ति "निसार" ताल से हुई है, किन्तु यह पता नहीं लगा कि निसार ताल है भी या नहीं, अगर है तो इसका क्या स्वरूप है।

एकताल धुरपद में स्थिर है। इसका प्रमाण निम्न लिखित शिखरिणी गम्भीर वाणी से दे रही है। यथाः—

"चतुस्तालोलोके विदित इह यो द्वादश कला। स शास्त्रेत्पुक्तोवा, वर्णयंति-किरशंक सुधियः॥ लघू यत्रादौ द्वौ, तदनुकथितं तद्रुतयुगं, निघाताश्चत्वारो, ध्रुवपद नियक्तो विजयते"।

### ठेका एक ताल मात्रा १२

| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धी | धी | ना | त्रक | तू | ना | क | त्ता | धी | त्रक | धी | ना |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |

### प्रकार नं० २ एक ताल

| × | | ० | | २ | | ० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धीक्ड़ | धिंधिं | धागधाग | धिनधिन | तीक्ड़ | तीना | तिरकिटतूना | किड़नग |
| ३ | | ४ | | | | | |
| धातिरकिट | धिनधिन | तातिरकिट | धिनधिन | | | | |

## मुखड़ा सम से नं० १

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>कत्ति नानाकिट | ०<br>धिंतिरकिट धिंधिं | २<br>नकधिं नानाकिट | ०<br>धांकिट नकधिं |
| ३<br>नानाकिट धाकिट | ४<br>नकधिं नानाकिट | | |

## मुखड़ा नं० २

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>किटतक गदिगिन | ०<br>धिङनग धिनधिन | २<br>धिनधागे नधागेन | ०<br>धाकिट धिनधागे |
| ३<br>नधागेन धाकिट | ४<br>धिनधागे नधागेन | | |

## मुखड़ा नं० ३ खाली से (तीसरी मात्रा से)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ०<br>धिटतिट धिड़नग | २<br>तकधि ड़ानतक | ०<br>धा तकधि | ३<br>ड़ानतक धा | ४<br>तकधि डानतक |

## मुखड़ा नं० ४, तीसरी मात्रा से

| | | |
|---|---|---|
| ०<br>धातिरकिटतक तातिरकिटतक | २<br>तूना किडनग | ०<br>धिड़ान्न धिड़नग |
| ३<br>तकधिडानतक धातकधिड़ा | ४<br>नतकधातक धिड़ानतक | |

## परन नं० १

| | | |
|---|---|---|
| ×<br>धिनधिन धागेतिरकिट | ०<br>धिनधिन धिनधिन | २<br>धिनधिन धागेतिरकिट |
| ०<br>तिनधिन तागेतिरकिट | ३<br>धिनधिन धिनधिन | ४<br>धिनधिन धागेतिरकिट |

## परन नं० २

| | | |
|---|---|---|
| ×<br>धातिरकिटतक धिटतिटधिडनग | ०<br>धातिरकिटतक धातिरकिटतक | २<br>धातिरकिटतक |
| धिटतिटधिडनग | ०<br>तातिरकिटतक धिटतिटधिडनग | ३<br>धातिरकिटतक |

| | | |
|---|---|---|
| धातिरकिटतक | ४<br>धातिरकिटतक धिटतिटघिडनग | |

## परन नं० ३

| | | |
|---|---|---|
| ×<br>धागेतिट गदिगिन | ०<br>धागेतिट धागेतिट | २<br>धागेतिट गदिगिन |
| ०<br>तागेतिट गदिगिन | ३<br>धागेतिट धागेतिट | ४<br>धागेतिट गदिगिन |

## परन नं० ४

| | | |
|---|---|---|
| ×<br>धिटधागे नधातिरकिड | ०<br>धिटधिट घिडनग | २<br>धिटधागे नधातिरकिट |
| ०<br>तिटधागेनधातिरकिड | ३<br>धिटधिट घिडनग | ४<br>धिटधागे नधातिरकिट |

## परन नं० ५

| | | |
|---|---|---|
| ×<br>धागेतिट गदिगिन | ०<br>धागेनागे तूनाकत्ता | २<br>धागेनागे तूनाकत्ता |
| ०<br>त ागेतिट गदिगिन | ३<br>धागेनागे तूनाकत्ता | ४<br>धागेनागे तूनाकत्ता |

परन नम्बर ५ की दून करके बजाने में अच्छी लगेगी। इनकी दून इस प्रकार करनी चाहिये कि एक खाने का बोल एक मात्रा में आजाय।

| | |
|---|---|
| ×<br>धागेतिटगदिगन धागेनागेतूनाकत्ता | ०<br>धागेनागेतूनाकत्ता तागेतिटगदिगन |
| २<br>धागेनागेतूनाकत्ता धागेनागेतूनाकत्ता | ०<br>धागेतिटगदिगिन धागेनागेतूनाकत्ता |
| ३<br>धागेनागेतूनाकत्ता तागेतिटगदिगिन | ४<br>धागेनागेतूनाकत्ता धागेनागेतूनाकत्ता |

इसी प्रकार नं० ३ को भी कर लेनी चाहिये। परन में ठेका की २ आवृत्ति आ जाती हैं।

## परन नं० ६ आड़ीलय—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ×<br>धाऽगेनधा | धाधागेना | ०<br>धाधा | धिनधा | २<br>धागेतिट | गदिगन |
| ०<br>तागेनताऽ | त्तागेन | ३<br>ताता | तिनता | ४<br>धागेधाऽ | ध्धागेन |

## तीया सम से नं० १

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ×<br>धागेतिट | गदिगिन | ०<br>तागेतिट | किड़ान् | २<br>धागेधातिट | गदिगन |
| ०<br>तागेतिट | किड़ान् | ३<br>धागेतिट | गदिगिन | ४<br>तागेतिट | किड़ान् |

## तिया नं० २

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ×<br>तक | तूना | ०<br>किडनग | तिरकिड | २<br>नगतक | तिरकिड | ०<br>धात्तक |
| ३<br>तिरकिडधा | | ४<br>त्तक | तिरकिड | यह तिया अति विलम्बित लय में सातवीं मात्रा से दून मे आ जाता है। | | |

## तिया नं० ३

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ×<br>कत् | तूना | ०<br>किडनग | तिरकिड | २<br>तकधि | ड़ानतक | ०<br>धाऽतकधि |
| ३<br>ड़ानतक | धाऽ | ४<br>तकधि | ड़ानतक | | | |

अब यहां एकताले का अद्धा ठेका दिया जाता है।

## अद्धा ठेका एकताला

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ×<br>धार्ति | धाग | ०<br>तीना | कर्त्ति | ×<br>धाग | धीना |

यह छै मात्रा मे है, इसलिये इस पर ताल चिन्ह दादरे के लगाये गये हैं। एक-एक अक्षर की मात्रा करके एकताले की ताल-काल पाठक स्वयं लगालें।

———

# झपताल मात्रा १०

## ठेका झपताल

| | × | | २ | | | ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| बोल | धी | ना | धी | धी | ना | ती | ना | धी | धी | ना |

इस ताल को संस्कृत में "उद्विरोद्द ताल" कहते हैं। बहुत से मनुष्य इसी ताल को झंपा, गजझंपा इत्यादि नामों से भी पुकारते हैं। इसके प्रकारादि आगे दिये जाते हैं।

### प्रकार नं० १

| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धी | नाना | धीक्ड़ | धीधी | नाना | ती | नाना | धीक्ड़ | धीधी | नाना |

### प्रकार नं० २

| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धि | धिताकता | धीक्ड़ | धिंधि | धिताकता | ति | तिंताकता | धिक्ड़ | धिंधि | धिताकता |

### मुखड़ा खाली से नं० १

| ० | | ३ | | | × |
|---|---|---|---|---|---|
| तातिं | ताताति‍न्ना | ताताति‌तिं | ताकिडनगतक | तिरकिड | धिं |

### मुखड़ा खाली से नं० २

| ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|
| धिटतिटघिडनग | धातिरकिटतक | तूनाकिडनग | तातिरकिडतक | तकघिड़ानतक |

### मुखड़ा सम से नं० ३

| × | | २ | | |
|---|---|---|---|---|
| ताताति‍रकिड | तातिरकिडतक | तिरकिडतकता | तिरकिडघेत् | धाऽ |
| ० | | ३ | | |
| तिरकिडतकता | तिरकिडघेत् | धाऽ | तिरकिडतकता | तिरकिडघेत् |

यहां 'घेत्' यह अक्षर तबले पर (दाहिने पर) केवल तर्जनी से स्याही के बीच में खिसलमा मारने से निकलता है। इसके साथ डग्गा अवश्य बजाना चाहिये।

## मुखड़ा सम से तीया सहित नं० ४

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × धाकिटतक | धाकिटतक | २ धातिरकिटतक | तातिरकिटतक | तक्ड़ां | |
| ० धाधातिर | किटतकतक | ३ किटतक्ड़ानधा | धातिरकिटतक | तक्ड़ां | × (धा) |

इस परनान्तरगत मुखडे मे "धाकिटतक" यह इस प्रकार निकालना चाहिये—"धा" पूर्व विधि से दाहिने वांये मे मिलाकर निकालिये यह बोल डग्गे पर नहीं निकलेगा। इसे तबले ( दाहिने ) की स्याही पर मध्यमा, अनामिका दोनों से ही तिट्टी की "ति" के समान निकालना चाहिये और "ट" "तिट्टी" की 'टी' के समान निकलेगा। 'तक' इस शब्द मे त, यह अलग तबले की स्याही पर नहीं निकलेगा। 'तक' ये दोनों अक्षर मिलाकर एक ही बोल समझना चाहिये। 'धाकिट' बजाने के पश्चात् डग्गे पर तिरकिट की "की" के समान थाप मारने मे 'तक' यह बोल निकल आता है और इन्हे इसी प्रकार से ही निकालना चाहिये।

## परन (बोल ) नं० १

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × धागे | तिट | २ धागे | धागे | तिट | ० तागे | तिट | ३ धागे | धागे | तिट |

इस परन को भी दून करके बजाना चाहिये। मात्रा और ताल काल भी दून के हिसाब से लगा लेना चाहिये, अथवा निम्नलिखित परन नं० २ के हिसाब से दून कर लेना उचित होगा।

## परन नं० २

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| × धातिरकिट | धागेनधागे | २ तूनाकत्ता धिनधागे तूनाकत्ता | ० तातिरकिट | तागेनतागे |
| ३ तूनाकत्ता | धिनधागे | तूनाकत्ता | | |

## परन बोल नं० ३

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| × धागेतिट गदगिन | २ धागेतिट धागेतिट गदगिन | ० तागेतिट तदिगिन | ३ धागेतिटधागेतिट | गदिगिन |

### दून—

| | |
|---|---|
| × धागेतिटगदिगिन | धागेतिटधागेतिट |

| २ | | |
|---|---|---|
| गदिगिनतागेतिट | गदिगिनधागेतिट | धागेतिटगदिगिन |

| ० | |
|---|---|
| धागेतिटगदिगिन | धागेतिटधागेतिट |

| ३ | | |
|---|---|---|
| गदिगिनतागेतिट | गदिगिनधागेतिट | धागेतिटगदिगिन |

## परन नं० ४

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| धिधि तड़ान् | धरधिरकत् धिरधिरकत् तिट | घिड नग | तक धिनतक घेघेतक |
| × | २ | ० | |
| घिडतूना किडनग | तकधिन तकधिन धाऽ | तकधिन तकधिन | |
| ३ | | | |
| धाऽ तकधिन तकधिन | | | |

यहां 'तकधिन' मे धिन स्याही का निकालिए। यह परन दो आवृत्ति की है। किन्तु इसकी इतनी तैयारी होनी चाहिए कि दून में आजाय।

## तीया सम से नं० १

| × | २ |
|---|---|
| गदिगिन धातिरकिटतक | गदिगिन धातिरकिटतक नगधिरकिटतक |
| ० | ३ |
| किटतकनग धिरकिटतकधा | गदिगिन धातिरकिटतक नगधिरकिटतक |

## तीया खाली से

| ० | ३ |
|---|---|
| धगत्त किटधा तिटकतागदिगिन | धाऽतिटकता गदिगिनधा तिटकतागदिगिन |

यह तीया विलम्बित लय में ही खाली से आता है। अन्यथा सम से ही आवेगा।

यहां तिटकता में ता, यह चांटी पर न निकालकर थाप के समान निकालने की कोशिश करें। दस मात्रा में एक ठेका इसी का अनुयायी है, एवं बजाने के काम में भी आता है, अतः उसे भी यहां लिखना उचित है।

### ठेका सूलफाक्ता

मात्रा १०, ताल ३, खाली २, भाग ५

| ० | | ० | | २ | | ३ | | ० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| धी | धी | धागे | तिरकिट | तू | ना | ता | धी | धी | ना |

इस ठेके की और झपताल के ठेके की मात्रा तो दस-दस ही हैं, किन्तु चाल और ताल के बोलों मे अन्तर है, इस ठेके को विलम्बित लय के हिसाब से लिखा गया है, अतः तू, के आगे अवग्रह है। द्रुतादि लयों मे अवग्रह का लोप कर देना चाहिए। झपताल का अद्धा ठेका निम्नलिखित, परिकल्पित ही समझ लेना चाहिए।

### ठेका अद्धा झपताल

मात्रा ५, ताल १, खाली १, भाग २

| ० | | २ | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| धीना | धीना | क्ता | तीना | तीना |

इसे खाली से ही उठाना ठीक है। एवं इसी प्रकार से ताल लगाई गई है। किन्तु सम से उठाने में भी हर्ज नहीं है।



## आड़ा चौताला

### ठेका आड़ा चौताल—

मात्रा १४, ताल ४, काल ३, भाग ७

| × | | २ | | ० | | ३ | | ० | | ४ | | ० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धी | धी | धागे | तिरकिट | तू | ना | क | त्ता | धी | धी | ना | धी | धी | ना |

### प्रकार १—आड़ा चौताला

| × | | २ | | ० | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| किटतक | गदिगिन | घिडनग | घिनघिन | घिनधागे | नधागेन | धाऽ | किट |
| ० | | ४ | | ० | | | |
| घिनधागे | नधागेन | धाऽ | किट | घिनधागे | नधागेन | | |

प्रकार—२

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धिनतिट धिनधा | २<br>कधेत्ता धिनतूना | ०<br>किडनगतिरकिड धाधातिरकिड | ३<br>धिटधागे नधातिरकिड |
| ०<br>धाऽ ध्धिटधागे | ४<br>नधातिरकिड धाऽ | ०<br>ध्धिटधागे नधातिरकिड | |

अगर खाली से मुखड़ा लगाने हों तो आठ मात्रा के बाद ६ वीं मात्रा से अर्थात् दूसरी खाली से दादरे के तरह मुखड़ा लग्गी तीया लगा देने चाहिये, एवं निम्नलिखित प्रकार से भी समझने चाहिये।

| | | |
|---|---|---|
| ०<br>धाकिटतक धाकिटतक | ४<br>धाऽ घेघेनाना | ०<br>घेघेनाना धाकिटतक |

मुखड़ा—

| | | |
|---|---|---|
| ०<br>धिरधिरकत धाऽ | ४<br>तागेनाना नानानाना | ०<br>तिटकता गदिगिन |

आड़ा चौताला की परन भी दीपचन्दी के समान बन जाती है, यथा—

| | |
|---|---|
| ×<br>धाधाध्धा तिरकिटतकत्ता | २<br>तकधिडानधा धिटतिटधिडनग |
| ०<br>तकधिड़ानतक तूनाकत् | ३<br>तिरकिडनगतागेनतक तकधिड़ानतक |

ये त्रिताले की सोलह मात्रा की भी परन होगई, इसे त्रिताले में आनन्द से वजा सकते हैं। और पिछली दो मात्रा से निम्नलिखित तीया मारने से १४ मात्रा की हो जाती है।

| | | |
|---|---|---|
| ०<br>धाऽ तिरकिडनगतागेनतक | ४<br>तकधिड़ानतक धाऽ | ०<br>तिरकिडनगतागेनतक तकधिड़ानतक |

परन नं० २

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धागेतिट गदिगिन | २<br>नागेतिरकिड तूनाकत्ता | ०<br>तागेतिट धागेनधा | |
| ३<br>तिरकिटधिन गदिगिन | ०<br>धाऽतिरकिटधिन | ४<br>गदिगिन धाऽ | ०<br>तिरकिटधिन गदिगिन |

### परन नं० ३

| × | | २ | | ० | |
|---|---|---|---|---|---|
| धातिरकिट | धिकिटधिन | धातिरकिटतक | तातिरकिटतक | तिरकिडनगतक | तिरकिडधाती |

| ३ | | ० | | ४ | | ० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धातिरकिडधा | तीधातिरकिड | धाऽ | धातिरकिटधा | तीधातिरकिड | धाऽ | धातिरकिडधा | तीधातिरकिड |

### परन नं० ४

| × | | २ | | ० | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धाऽघेघे | नकधिन | धिटघेघे | नकधिन | तकतक | धिनतक | धिटघेघे | नकधिन |

| ० | | ४ | | ० |
|---|---|---|---|---|
| धिऽ | धिटघेघे | नकधिन | धाऽ | धिट घेघे नकधिन |

इसमें तीया दीपचन्दी के लगा सकते हैं, जो कि आगे दिये जारहे हैं।



## दीपचन्दी मात्रा १४

यह होली का प्रसिद्ध ठेका है, इसमें १४ मात्रा हैं। ३ भरी और १ खाली।

| × | | | २ | | | | ० | | | ३ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धा | धिं | ऽ | धा | गे | तिं | ऽ | ता | तिं | ऽ | धा | धा | धिं | ऽ |

### प्रकार नं० २

| × | | | २ | | | | ० | | | ३ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धा | धिं | धिं | धा | धा | धिं | धिं | धा | तिं | तिं | धा | धा | धिं | धिं |

### प्रकार नं० ३

| × | | | २ | | | | ० | | | ३ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धाग | धिन | धिन | धाग | धाग | धिन | धिन | धाग | तिन | धिन | धाग | धाग | धिन | धिन |

## मुखड़ा नं० १ खाली

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | | | ३ | | | |
| तागे | तूना | किडनग | तातिर | किडनग | तिरकिडनग | तातिरकिड |

इस मुखड़े में तिरकिट नग, तातिरकिड यह डेढ़ लय में आना चाहिए।

## मुखड़ा नं० २ खाली से

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | | | ३ | | | |
| तागेतूनाकिडनग | तिरकिडनग | तातिरकिड | धाऽ | त्तातिरकिड | धाऽ | त्तातिरकिड |

## परन नं० १

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | | |
| धातिर | किटतक | धिन | धातिर | किटतक | तूना | किडनग |
| ० | | | ३ | | | |
| तातिर | किटतक | तिन | धातिर | किटतक | तूना | किडनग |

## परन नं० २

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | | |
| कऽ | तूना | किडनग | तिरकिड | नगधिर | किटतक | धाती |
| ० | | | ३ | | | |
| किड़ान | धाऽ | धाती | किड़ान | धाऽ | धाती | किड़ान |

## परन नं० ३

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | | |
| धागेनिधा | तिरकिडधिन | धिनधागे | नधातिरकिड | तागेनता | तिरकिडतिन | धिनधागे |
| ० | | | ३ | | | |
| नधातिरकिड | धाऽ | धिनधागे | नधातिरकिड | धाऽ | धिनधागे | नधातिरकिड |

## परन नं० ४

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | | |
| धिनकधि | नकधिन | धातिरकिडधि | नकधिन | तिरकिडनगतक | तिरकिडधिनक | धातिरकिटतक |
| ० | | | ३ | | | |
| तूनाकिडनग | धाऽ | धातिरकिटतक | तूनाकिडनग | धाऽ | धातिरक्रिटतक | तूनाकिडनग |

## तीया नं० १ खाली से

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | | | ३ | | | |
| धातिरकिटतक | तक्ड़ां | धाधातिर | किटतक्रतक्र | क्ड़ांधा | धातिरक्रिटतक | तक्ड़ांधा |

### तीया नं० २ खाली से

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | | | ३ | | | |
| तत्ता | तिरकिटधी | नानाधी | धीनाना | धाऽधी | नानाधा | धीनाना |

### तीया सम से नं० ३

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | | |
| धागेतिट | गदिगिन | नागेतिट | किड़ान | धाऽ | धागेतिट | गदिगिन |
| ० | | | ३ | | | |
| नागेतिट | किड़ान | धाऽ | धागेतिट | गदिगिन | नागेतिट | किड़ान् |

### दीपचन्दी का अद्धा ठेका

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | | |
| धी | ना | धी | ना | ती | ती | ना |

## * ताल झूमरा *

### ठेका झूमरा

मात्रा १४ ताल ३ काल १ भाग ४

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | | | ० | | | ३ | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धी | धी | नक | धी | धी | धागे | तिरकिट | ती | ती | नक | धी | धी | धागे | तिरकिट |

### धमार

धमार पखावज की ताल है, किंतु तबले में भी यह प्रचलित हो गई है।

मात्रा १४ ताल २ खाली १ भाग ३

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | | ० | | | | | २ | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| क | धि | ट | धि | ट | धा | ऽ | क | ति | ट | ति | ट | ता | ऽ |

धमार में बहुधा खाली ( काल ) देखने में कम ही आते हैं, कहीं-कहीं है और कहीं-कहीं नहीं। जिस पक्ष में काल ( खाली ) नहीं है, उस पक्ष में इस प्रकार जानना चाहिए—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | | २ | | | | | ३ | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| क | धि | ट | धि | ट | धा | ऽ | क | ति | ट | ति | ट | ता | ऽ |

## ठेका रूपक

माात्रा ७ ताल २ काल १ भाग ३

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | | | २ | | ३ | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| तिं | ऽ | त्रक | धिं | ऽ | धा | गे |

यह ठेका खाली से शुरू होता है। इसमे 'त्रक' यह अक्षर दाहिने तबले की स्याही पर निकालना चाहिये। मध्यमा अनामिका इन दोनों जुडी हुई उङ्गलियों के आगे के पोरुओ से त्र, यह अक्षर निकालना चाहिये। क, यह अक्षर तर्जनी से वहीं पर (स्याही पर) मारने से निकल आता है। किन्तु इतना स्मरण रहे कि दोनों अक्षर हलके हाथ से और अति शीघ्र निकालने चाहिये। इसी प्रकार एक दूसरा ठेका और भी है। जिसे "पश्तो" इस नाम से व्यवहार में लाते हैं, वह इस प्रकार हैः—

## ठेका पश्तो मात्रा ७

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | ० | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| त | क | धिं | धा | धा | तिं | ऽ |

## ठेका गज़ल कव्वाली

मात्रा ८ ताल २ काल १ भाग ४

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | २ | | ० | | ३ | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| धिंध | धा | धा | तिं | ता | धिंध | धा | धिं |

इस ठेके में अगर परन लगानी हों तो त्रिताले की लगा सकते हैं।

---

# ताल धुमाली

"धुमाली" के ठेके को ही लावनी का ठेका भी कहते हैं। इस ताल को संस्कृत में "त्रिपुटा" नाम से कहा है। इसकी मात्रा आठ होती हैं।

## ठेका धुमाली—

मात्रा ८ ताल ३ काल १ भाग ४

| × | | २ | | ० | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धा | धिं | धा | तिं | तक | धिं | धागे | तिरकिट |

इस ठेके मे त्रिताले की ही परन ( बोल ) लगाने चाहिये। जो परनें छोटी है, वे एक ही आवृत्ति मे आ जावेंगी और जो बड़ी है, उन्हें दो आवृत्ति में बजाना चाहिये।

इसके अतिरिक्त आठ मात्रा का "भजन" का ठेका एक और है। यह ठेका बहुधा हरिकथान्तर्गत भजनों में एवं साधारण भजनो में भी बजाया जाता है। जो इस प्रकार है:—

## ताल भजन

मात्रा ८ ताल ३ काल १ भाग ४

| × | | २ | | ० | | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धिन | ताधी | नधि | नक | तिन | ताधी | नधि | नक |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |

इस ठेके में भी त्रिताल के परन लगाने चाहिये। ८ मात्रा के पश्चात अब चार मात्रा वाला कहरवा लिखता हूँ।

## ठेका कहरवा

मात्रा ४ ताल ३ काल १ भाग ४

| × | | ० | |
|---|---|---|---|
| धागे | नति | नक | धिन |
| १ | २ | ३ | ४ |

## *खड़ नं० १

| × | | ० | |
|---|---|---|---|
| धिनतिट | धिनतूना | किनतिट | धिनतूना |

## खड़ नं० २

| × | | ० | |
|---|---|---|---|
| धागेनक | नकधिन | तागेनक | नकधिन |

* खड़—अन्य तालों मे जिस प्रकार 'परन्' होती है उसी प्रकार कहरवा में 'खड़' होती हैं। अतः इसे परन का ही उपनाम समझिये।

### रवड़ नं० ३

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धाधेग् | धातिनक | ०<br>तातेग् | धाधिनक |

### रवड़ नं० ४

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धेतिट | ताघेघेनाना | ०<br>केतिट | ताघेघेनाना |

### रवड़ नं० ५

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धाघिडनग | धिनतूनाकिट | ०<br>ताघिडनग | धिनतूनाकिट |

### रवड़ नं० ६

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धागेनधि | नकधिन | ०<br>तागेनति | नकधिन |

### रवड़ नं० ७

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धिनधागे | नधिनक | ०<br>तिनतागे | नधिनक |

### रवड़ नं० ८

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धिनतिट | धिनधाड़ा | ०<br>किनतिट | धिनधाड़ा |

### रवड़ नं० ९

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धीधीना | तिरकिटधीना | ०<br>धाधेग्धेग् | धीनाना |
| तातीना | तिरकिटतीना | ताधेग्धेग् | धीनाना |

( उपरोक्त रवड़ दो आवृत्ति की है )

### तोड़ा नं० १

| | | | |
|---|---|---|---|
| ×<br>धागेतिट | कतागदि | ०<br>गिनकता | गदिगिन |

तोड़ा नं० २

| × | | ० | |
|---|---|---|---|
| किनतागे | नानाकिन | किनकिन | तागेनाना |

तोड़ा नं० २ को रवड़ लगाने के पश्चात् ४-६ बार लगाकर पुनः तोड़ा नं० १ लगाकर पूर्व लय के ठेके को ही पकड़ लेना चाहिए।

## ताल दादरा, मात्रा ६

दादरे की तालादि युक्त आकृति के दो भेद कहे गए है। पूर्व पक्ष मे तीन-तीन मात्रा के दो भाग किये हैं और उत्तर पक्ष मे दो-दो मात्रा के तीन भाग किए है। पूर्वपक्षी इसका स्वरूप निम्नलिखित बताते है।

| × | | | ० | | | × | | | ० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | धा | धि | न्ना | धा | ति | न्ना |

उत्तर पक्षी इस प्रकार मानते हैं।

| । | | × | | ० | | । | | × | | ० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | धा | धी | ना | धा | ती | ना |

इस तरह दो-दो मात्रा के तीन भाग रखते है। साथ ही काल और ताल मे भी अन्तर पड़ जाता है। दादरा वास्तव मे एकताले का ही अङ्ग है। जब एकताले मे दो-दो मात्रे के भाग हैं, तव इसमे भी अवश्य होने चाहिये। दादरे को अगर खण्ड जाति मे सम्मिलित करना है तो उत्तर पक्षियो का ही मत ग्राह्य होगा। अन्यथा इस जाति से प्रथक पूर्वपक्षी मत को मान लें। "संगीत रत्नाकर" मे तीसरा मत प्रगट किया है। रत्नाकर के लेखक ने पहले दो मात्रे का भाग बताया है अर्थात् नभ-द्रुत कहा है और दूसरे भाग मे चार मात्रा हैं। अर्थात् सरल-लघु कहा है। यथाः—

"भाषायामिह दादरेति विदितस्तालोऽस्ति यः षट्कला
सस्पष्टं यतिलग्न इत्यभि धया रत्नाकरे वर्तते ?
पूर्वं यत्र नभस्ततश्च सरलो द्वावेवधातौ स्मृतौ
गीतेषु प्रचलत्सु योऽति मधुरं मार्दङ्गिकैर्वाद्यते" ॥

| । | | × | | | | । | | × | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | धी | धी | ता | धा | ती | ना |
| नभ | | सरल | | | | नभ | | सरल | | | |

इस स्वरूप से 'खाली' इस ठेके में नहीं है "द्वावेव घातोस्मृतौ" अनेकत्र प्रमाणेन। और जाति में भी अन्तर मान सकते है, क्योंकि खण्ड जाति का यह उदाहरण नहीं है। अस्तु, शास्त्रार्थ तो अत्यधिक है, किन्तु लेख के विस्तृत होने के भय से लिखने में असमर्थ हूँ। अब आप लोगों के सन्मुख तीनों मत रख दिये गये है, जो भी अभिलाषित हो उसे लेकर कार्य करें। हां, रत्नाकरकार का मत प्राचीन होने से हम आर्य कह सकते हैं! किन्तु ज्यादातर उपयोग में नहीं आता है। अब दादरे के प्रकार मुखड़ा लग्गी ( परन ) इत्यादि लिखता हूँ। दादरे में ( बोल ) को लग्गी कहते हैं, यहां दादरे के मुखड़ों आदि में ताल काल और भाग उत्तरपक्षी के हिसाब से लगाऊँगा, क्योंकि मेरी समझ में उत्तर पक्ष ही ठीक बैठता है।

## ठेका दादरा—

मात्रा ६ ताल २ खाली १ भाग ३

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| । १ | २ | × ३ | ४ | ० ५ | ६ | । धा | धी | × ना | धा | ० ती | ना |

## प्रकार—१

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| । धाकिट | धिंधि | × नागे | धाकिट | ० तिंतिं | नागे |

## प्रकार—२

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| । धाकिट | धिंधि | × नानाकिट | ताकिट | ० तिंतिं | नानाकिट |

## मुखड़ा सम से

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| । तकतूना | किडनगतिरकिट | × नगतकतिरकिड | धात्तक | ० तिरकिडधा | त्तकतिरकिड |

## मुखड़ा तीया सहित

| | | | |
|---|---|---|---|
| । तिरकिडनगता | तिरकिडतकधिड़ान | × तकतिरकिड | धात्तकधिड़ातक |
| ० तिरकिडधात्तक | घिड़नतकतिरकिड | | |

## लग्गी दादरा १

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| । धाग | धिन | × धिन | धाग | ० तिन | धिन |

## लग्गी दादरा २

| | | |
|---|---|---|
| ׀ धाधिड नगधिन | × तूनाकिट ताधिड़ | ० नगधिन तूनाकिट |

## लग्गी ३

| | | |
|---|---|---|
| ׀ घिडनक घिडनग | × घिटतिट घिडनक | ० तकघि ड़ानतक |

## लग्गी ४

| | | |
|---|---|---|
| ׀ घिघिनक घिघिनक | × घिनतूना क्डिनग | ० तकघि ड़ानतक |

## लग्गी ५

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ׀ घिडान्न घिडनग | × घिनतक तिरकिड | ० धाऽ | ׀ घेघेता घेघेता | × घेघेता घेघेता | ० घिडान्न घिडनक |

इस परन को भी दो आवृत्ति में बजाना चाहिये। तैयारी के पश्चात् एक आवृत्ति में बजाने से अत्यन्त खूबसूरती आ जाती है।

## तीया दादरा १

| | | |
|---|---|---|
| ׀ धिनधिन धागेतिरकिट | × तककिन नतक | ० क्डिानतक क्डिान |

## तीया दादरा २

| | | |
|---|---|---|
| ׀ घिडान्न घिडनक | × धिनतूना किडनग | ० घिडनग घिडनग |
| ׀ धा घिडनग | × धिनतूना किडनग | ० घिडनग घिडनग |

उपरोक्त परन भी दो आवृत्ति की है, किन्तु एक आवृत्ति मे ही बजानी चाहिये।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ठेका नकटा दादरा | ׀ धा धि | × नके धा | २ त्ति नके |

## इसी ताल का दूसरा भेद

| × | ० |
|---|---|
| धाध्धिनके | तात्तिनके |

## ठेका भड़ौवा दादरा

| × | | ० | |
|---|---|---|---|
| तक | धिन्नक | तक | तिन्नक |



# तीया

| गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ६ |

## इस तीये को प्रत्येक ताल में बैठाने की रीति

जब यह तीया किसी ताल में लगाना हो तो पहिले उस ताल की मात्राओं को सम से सम तक गिन लीजिये। जितनी मात्रा हों उनमें से इस तीये की ६ मात्रा घटा दीजिये, जो संख्या बाकी बचे, उतनी ही मात्रा छोड़कर इसे आरम्भ कर देना चाहिये इस प्रकार उपरोक्त तीया का अन्तिम 'धा' सम पर आ जायगा। जैसे तीनताल (मात्रा १६) की सम से सम तक १७ मात्रा होती है, उनमें से उपरोक्त तीया की ६ मात्रा घटा दी गईं तो ८ बाकी बचे, बस! तिताला में ८ मात्रा छोड़कर यह तीया शुरू किया जायगा। इसी प्रकार अन्य तालों में भी इसे आसानी से बैठा सकते हैं। उदाहरणार्थ कुछ तालों में उपरोक्त तीया लगाकर बताया जाता है:-

## तीनताल मात्रा १६ में तीया बैठाने की रीति

| | × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बोल | ना | धी | धी | ना | ना | धी | धी | ना | ता | ती | ती | ना | ना | धी | धी | ना | दूसरी सम |
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ६ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | |
| तीया | ८ मात्रा छोड़कर……………… | | | | | | | | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | (धा) |

## एकताल मात्रा १२ में तीया।

| | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बोल | धी | धी | ना | तृक | तू | ना | क | त्ता | धी | तृक | धी | ना | दूसरी सम |
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | |
| तीया | ·· | ······ | ······ | ······ | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | (धा) |

इसी प्रकार ४ मात्रा छोड़कर १२ मात्रा की सभी तालों में इसे बजा सकते हैं।

## झपताल मात्रा १०

| | × | | २ | | | ० | | ३ | | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बोल | धी | ना | धी | धी | ना | ती | ना | धी | धी | ना | दूसरी सम |
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | |
| तीया | ······ | ····· | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | (धा) |

## दीपचन्दी मात्रा १४

| | × | | | २ | | | | ० | | | ३ | | | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बोल | धा | धी | ना | धा | धा | धी | ना | ता | ती | ना | धा | धा | धी | ना | दूसरी सम |
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | |
| तीया | ········· | ····· | ····· | | | | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | (धा) |

इसी प्रकार ६ मात्रा छोड़कर १४ मात्रा की सभी तालों में इसे ले सकते हैं।

## ताल कहरवा मात्रा ८

| | × | | | | ० | | | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बोल | धा | गी | ना | ती | ना | गे | धि | न | |
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | |
| तीया | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | (धा) |

कहरवा या अन्य ८ मात्रा की ताल में तो यह तीया सही बैठेगा ही। सम से आरम्भ कर दीजिये दूसरी सम पर जा डटेगा।

उदाहरण के लिये यह ताले काफी हैं, इसी प्रकार चाहे जिस ताल में यह तीया लिया जा सकता है। जो तालें ८ मात्रा से कम की हैं उनमें भी इसे ले सकते हैं। उसका भी दो-एक उदाहरण दिया जाता है जैसे, ताल दादरा (मात्रा ६) सम से सम तक मात्रा ७ की है और यह तीया ६ मात्रा का है तो दो मात्रा पहिले ही से इसे आरम्भ करदो:—

यह दादरा २ आवृत्ति में दिखाया गया है।

| | × | | | ० | | | × | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बोल | धा | धी | ना | ता | ती | ना | धा | धी | ना | ता | ती | ना | × |
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | |
| तीया | | | | | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | (धा) |

ताल रूपक २ आवृत्ति में

| | × | | २ | | ० | | | × | | २ | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बोल | धीन् | तृक | धी | ना | ती | ती | ना | धीन् | तृक | धी | ना | ती | ती | ना | × |
| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | |
| तीया | | | | | | | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | धा | गदि | गिन | (धा) |

---

# ७ मात्रा से १६ मात्रा तक की तिहाई

अब इस लेख में ७ मात्रा से लगा कर १६ मात्रा तक की तिहाई दी जाती है गुणीजन इनको प्रत्येक ताल में बैठा सकते है, ध्यान रहे कि प्रत्येक तिहाई सम से सम तक की है अतः आरम्भ की सम और आखिरी सम दोनों की मात्रा इनमे शामिल हैं, इसलिए १ मात्रा सब मे बढ़ी हुई है। मान लीजिए १७ मात्रा की तिहाई है, तो उसे आप १६ मात्रा वाली ताल में सम से आरम्भ करके बैठाइये, बिलकुल ठीक बैठेगी, क्योंकि १७ वीं मात्रा दूसरी सम का "धा" होगा, अतः जिस ताल में भी आप इनमें से कोई तिहाई लगाना चाहें पहिले उस ताल की मात्रा गिन लीजिये, और १ मात्रा अधिक की तिहाई उसमे लगा दीजिए, ठीक बैठेगी।

तिहाई ७ मात्रा की ( इसे ६ मात्रा की तालों में लगाइये )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | | | × |
| तिटकतगदिगिन | धाआ | आतिटकत | गदिगनधा | आआ | तिटकतगदिगन | धा |

## तिहाई ८ मात्रा की ( ७ मात्रा की तालों में लगाइये )

×
तेटेकतागदिगिन धाक्ड़ां धातेटेकता गदिगन धाक्ड़ां
×
तेटेकतागदिगिन धाक्ड़ां धा

## तिहाई ६ मात्रा की ( ८ मात्रा वाली तालों के लिये )

× ×
धिनधिन केटेतक्ड़ां धा धिनधिन केटेतक्ड़ां धा धिनधिन केटेतक्ड़ां धा

## तिहाई १० मात्रा की ( ६ मात्रा वाली तालों के लिये )

× ×
धिट्ट गदिगन धा आ धिट्ट गदिगन धा धिट्ट गदिगन धा

## तिहाई ११ मात्रा की ( १० मात्रा की तालों के लिये )

× ×
त्रकधिन गदिगन धा त्रकधिन त्रकधिन गदिगन धा त्रकधिन त्रकधिन गदिगन धा

## तिहाई १२ मात्रा की ( ११ मात्रा की तालों के लिये )

×
तिटकता गदिगन धाकड़ान धा तिटकता गदिगन
×
धाकड़ान धा तिटकता गदिगिन धाकड़ान धा

## तिहाई १३ मात्रा की ( १२ मात्रा की तालों के लिये )

×
धिनक धिनक त्रकधिन धा आ धिनक धिनक
×
त्रकधिन धा धिनक धिनक त्रकधिन धा

## तिहाई १४ मात्रा की ( १३ मात्रा की तालों के लिये )

×
तिटकत गदिगन किटकिट धा ऽ तिटकत गदिगन
×
किटकिट धा ऽ तिटकत गदिगन किटकिट धा

## तिहाई १५ मात्रा की

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × तकिट | धकिट | क्डान | गदिगिन | धा | तकिट | धकिट | क्डान |
| गदिगिन | धा | तकिट | धकिट | क्डान | गदिगिन | × धा | |

## तिहाई १६ मात्रा की

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × तकिटत | काकिट | धिनगिन | नकिधिन | धा | आ |
| तकिटत | काकिट | धिनधिन | तकिधिन | धा | |
| तकिटत | काकिट | धिनधिन | तकिधिन | × धा | |

## तिहाई १७ मात्रा की

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × धिटकिट | धिन्नक | तिटकत | गदिगिन | धा | ऽ |
| धिटकिट | धिन्नक | तिटकत | गदिगिन | धा | ऽ |
| धिटकिट | धिन्नक | तिटकत | गदिगिन | × धा | ऽ |

## तिहाई १८ मात्रा की

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × धूमकिट | धूमकिट | तकाकिट | गदिगिन | धिधनक | धा |
| धूमकिट | धूमकिट | तकाकिट | गदिगिन | धिधनक | धा |
| धूमकिट | धूमकिट | तकाकिट | गदिगिन | धिधनक | × धा |

## तिहाई १९ मात्रा की

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × तागेतेटे | नागेतेटे | त्रकधिन | क्डांक्डां | त्रकधिन | धा | ऽ |
| तागेतेटे | नागेतेटे | त्रकधिन | क्डांक्डां | त्रकधिन | धा | |
| तागेतेटे | नागेतेटे | त्रकधिन | क्डांक्डां | त्रकधिन | × धा | |

# गुप्त तालों के बोल

प्राचीन ग्रन्थों में ३६० तालों की व्याख्या मिलती है, किन्तु आजकल सब तालें प्रचलित न होकर कुछ खास-खास तालें तीनताल, चारताल, एकताल, झपताल, रूपकताल, आड़ा-चौताला, दीपचन्दी, कहरवा, दादरा इत्यादि अधिक काम मे आती हैं। जिनका विवरण पिछले कुछ पृष्ठों मे पाठक देख चुके है, अब प्राचीन ग्रन्थों मे से कुछ गुप्त तालें दी जाती हैं।

## १—सरस्वती ताल, भाग ५ मात्रा १८

| | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | ३ | | | | ४ | | | | ५ | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ |
| धा | ऽ | धि | न्ना | धे | न | के | टे | धे | न | धा | गे | ते | टे | धा | गे | तु | न्ना |

## २—शंखताल, मात्रा १३ भाग ४

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ३ | | | ४ | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ |
| धी | त्रक | धि | न्ना | ता | तु | न्ना | केटे | धा | गदि | गन | तु | न्ना |

## ३—निशोरुक ताल, मात्रा ९ भाग ३

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ३ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
| धि | न्ना | किट | तक | धुम | केटे | तके | तेट | का |

## ४—गजलीला ताल, मात्रा १८ भाग ५

| | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ३ | | | | ४ | | | | ५ | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ |
| धा | केटे | धे | त्ता | ता | तेरे | धिन | नग | गिद | तक | घेघे | तेटे | धुम | केटे | गदि | गन | तेटे | कत |

## ५—विष्णु ताल, मात्रा १७ भाग ४

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | ० | | | | २ | | | | ३ | | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ |
| धा | गे | धागे | तेटे | ता | गे | तागे | तेटे | तेटे | कत | गदि | गन | ता | देत | थु | न्ना | कत |

## ६—जयमंगल ताल, मात्रा १४ भाग ४

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | ० | | | | ३ | | ४ | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धि | त्ता | तेटे | कत | त | दित् | थु | न्ना | केते | तक | तु | न्ना | गदि | गन |

## ७–चूड़ामणि ताल, मात्रा १७ भाग ५

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | ४ | ५ |
| धा क त | तु न्ना | धी धी ना त्रक | ना धी धी ना | धी त्रक धी ना |

## ८—गार्गीपंचक ताल, मात्रा १५ भाग ६

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| १ २ ३ | ४ ५ ६ ७ | ८ ९ | १० ११ | १२ १३ | १४ १५ |
| धा धी न्ना | तु न्ना त क | धुम किट | तिट कत | धा त्रक | गदि गन |

## ९–नन्दी ताल, मात्रा २४ भाग ७

( नीचे की तालों में बोलों के नीचे परन भी देदी गई हैं। )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ० |
| धा ऽ क त्त | ते टे | दि ग | दि ग क त | धी धि न्ना त्रिक | ता ऽ तु न्ना | त्रिक धी धि न्ना |
| १ २ ३ ४ | ५ ६ | ७ ८ | ९ १० ११ १२ | १३ १४ १५ १६ | १७ १८ १९ २० | २१ २२ २३ २४ |
| तकटिधुमकिट | त किट | तकाकिट | धुमकिट धिड़ान | त किट तका किट | धुमकिट तक धूम | किट तक थुँ गा |
| तकिटतकाकिट | किड नग | धित्त | तिट कत गिद् गिन | धा धा तिट कत | गिद् गिन धा धा | तिटकतगिदगिन |

## १०–अर्जुन ताल, मात्रा २४ भाग ९

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
| धि न्ना | धी त्रिक धी न्ना | ती न्ना | ती त्रिक ती न्ना | तिट कत | गदि गन | धा त्रिक | धि न्ना तेटे कत | तु न्ना |
| १ २ | ३ ४ ५ ६ | ७ ८ | ९ १० ११ १२ | १३ १४ | १५ १६ | १७ १८ | १९ २० २१ २२ | २३ २४ |

## ११–कन्दर्प ताल, मात्रा २४ भाग ७

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | ४ | ० | ५ | ० |
| धा ऽ | धा ऽ | ते टे क त्ता | गि दि गि न | ता दि थु न्ना | ते टे क त | ग दि गि न |
| १ २ | ३ ४ | ५ ६ ७ ८ | ९ १० ११ १२ | १३ १४ १५ १६ | १७ १८ १९ २० | २१ २२ २३ २४ |

## १२–प्रतापशेखर ताल, मात्रा १७ भाग ४

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | ४ | | |
| धी धी ना त्रक तु न्ना | क त्ता वे वे तेटे–त्रिक | तेटे कत | कत्ता | गदि | गन |
| १ २ ३ ४ ५ ६ | ७ ८ ९ १० ११ १२ | १३ १४ | १५ | १६ | १७ |
| धिट किट तकिट धिकिट धिन | कत्त कत तक्क धि किट तड़ | धा किट | तक | धि | किट |
| तक धि किट धिट त किट | तिट धिड़ान न गिनतक थुम | किट तिट | कत | गिन | गिन |

## १३–जयझम्पा ताल, मात्रा १५ भाग ५

| × | | | | ० | | | | २ | | ३ | | ४ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धा | ऽ | तेरे | केटे | ता | ऽ | तेरे | केटे | धि | न्ना | ति | न्ना | धी | धी | न्ना |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ |
| धा | किट | तक | धुम | किट | तक | थुं | गा | त | क्का | थुं | गा | किट | तक | गिद् |
| गिन | धा | ऽ | ऽ | ऽ | गिद | गिन | धा | थुं | गा | धुम | किट | तक | गिद् | गिन |

## १४–संघलीला ताल, मात्रा १४ भाग ५

| × | | | | २ | | ३ | | ४ | | ५ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धी | त्रिक | धी | ना | तु | न्ना | धी | धी | ना | धी | धी | ना | क | त्ता |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धा | किट | तक | धुम | किट | तकि | ट | तका | किट | धुम | किट | तक | धि | त्ता |
| किड़ | नग | धि | ध्धा | किट | तकि | ट | तका | किट | धुम | किट | तक | गिद् | गन |

## १५–जगपाल ताल, मात्रा ११ भाग ४

| × | | | | | २ | | ३ | | ४ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धा | धुन | केटे | धुम | केटे | तागे | तेटे | धागे | तेटे | गदि | गिन | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | |
| धग | तिट | नग | तिट | तग | तिट | कृधा | किट | धग | तिट | गिद् | |
| गिन | नग | तिट | कति | टत | गिन | धा | किट | तक | गिद् | गिन | ×<br>धा |

## १६–उद्भव ताल मात्रा १० भाग ४

| × | | | | २ | | ३ | | ४ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धागे | तेटे | तागे | तेटे | धा | त्रिक | क | त्ता | गदि | गन | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | |
| धा | किट | तकिट | त | का | किट | धुम | किट | तकि | टत | |
| का | किट | तकिट | त | का | किट | किट | तक | गदि | गिन | ×<br>धा |

नोट–ऊपर जो नन्दी ताल मे रेला दिया है, वह बराबर की लय में है। अर्जुन और कंदर्प ताल मे रेला इसलिये नहीं दिया गया कि नन्दी ताल का ही रेला अर्जुन और कंदर्प ताल में बजेगा, क्यों कि इन तीनों तालों की मात्रा बराबर है।

## १७–शिखर ताल, मात्रा १७ ताली ३ खाली १ भाग ४

| ×<br>१ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | २<br>७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | ३<br>१३ | १४ | ४<br>१५ | १६ | १७ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धी | धी | तक | तूना | किडनग | धा | Sधागे | तिट | धुम | किट | धा | | S | तिट | कत्ता | गदि | गिन |

## १८–मत्त ताल, मात्रा १८ ताली ६ खाली ३ भाग ९

| × | | ० | | २ | | ३ | | ० | | ४ | | ५ | | ६ | | ० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ |
| धा | किट | धि | न्ना | ता | गे | ति | न्ना | ता | तिर | धिड | नग | त | Sक | तिट | कता | गदि | गिन |

## १९–पंचसाधा ताल, मात्रा १६ ताली १ खाली २ भाग ७

| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | | | ४ | | ५ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| धि | त्ता | तिट | तक | गदि | गिन | धुम | किट | तिरकिट | नगकत | तिरकिट | धाती | धी | ना | तूना | कत्ता |

## २०–चन्द्रक्रीड़ा ताल, मात्रा ९ ताली ४ खाली ० भाग ४

| ×<br>१ | २ | २<br>३ | ४ | ३<br>५ | ४<br>६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धि | न्ना | तिट | कता | कत् | ति | न्ना | तिट | कता |

## २१–उदीरण ताल, मात्रा १६ ताली ३ खाली ० भाग ३

| ×<br>१ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | २<br>८ | ९ | ३<br>१० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धी | धी | नक | धागे | तिरकिड | धी | ना | ती | ना | ती | ती | नक | धागे | तिर | किट | धीना |

## २२–भानुमती ताल, मात्रा ११ ताली ४ खाली ० भाग ४

| ×<br>१ | २ | ३ | ४ | २<br>५ | ६ | ३<br>७ | ८ | ४<br>९ | १० | ११ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धाS | गे | तिट | कता | धा | त्रक | धी | ना | धो | धी | ना |

## २३–मण्डरी ताल, मात्रा ११ ताली ४ खाली ० भाग ४

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | २ | | ३ | | | ४ | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ |
| धा | ऽ | धा | गे | धि | त्रा | धिन | धिन | ति | त्रा | कत् |

## २४–फरोदस्त ताल, मात्रा १४ ताली ५ खाली २ भाग ७

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | २ | | ३ | | ४ | | ० | | ५ | | ० | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धिन | धाधा | धिन | धाधा | धिन | तागे | तिरकिट | तिन | ताता | तिन | ताता | तिन | धागे | तिरकिट |

## २५–ब्रह्मताल, मात्रा १४ ताली १० खाली ४ भाग ४

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | ० | २ | ३ | ० | ४ | ५ | ६ | ० | ७ | ८ | ९ | १० | ० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धि | ऽ | तिरकिड | धि | धि | धि | तिरकिड | धि | त्रा | ति | ऽ | तिरकिड | धा | ऽ |

## २६–राजमार्तण्ड ताल, मात्रा १४ ताल ३ खाली १ भाग ४

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | ० | | | | २ | | | | ३ | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| धि | धिन | किट | तक | धा | धिन | किट | तक | धा | त्रक | धिन | किट | धाऽ | त्रक |

## २७–लीला ताल, मात्रा १३ भाग ४ ताल ४

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ३ | | | ४ | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ |
| धिं | धिं | धा | त्रक | धिं | ऽ | तिं | तिं | ता | त्रक | धिं | धिं | ऽ |

## २८–शक्तिताल, मात्रा १० ताली ८ भाग ३ खाली २

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | ' | ' | ' | ' | ' | ' | ' | ० | ० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| धिं | न्ना | तिट | ता | तिं | न्ना | ता | तिरकिट | धिं | धिं |

२९—सवारी ताल, मात्रा १५ ताल ४ काल ४ भाग ८

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | ० | २ | ० | ३ | ० | ४ | ० |
| १ | २ ३ | ४ ५ | ६ ७ | ८ ९ | १० ११ | १२ १३ | १४ १५ |
| धिन्ना | ऽधि न्ना | ता धीधी | नाधी धीना | तकि तीना | तिरकिड तूना | कत्ता धीधी | नाधी धीना |

३०—रुद्रताल, मात्रा ११ ताली ८ खाली ३ भाग ११

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ० | ३ | ४ | ५ | ० | ६ | ७ | ८ | ० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ |
| धी | ना | धी | ना | ती | ती | ना | क | त्ता | धी | ना |

रुद्रताल के ग्यारह ही भेद हैं, वह निम्नलिखित हैं। वीर विक्रम, १ विषम समुद्र २, धरण ३, वीरदशक ४, मण्डूक ५, कन्दर्प ६, डांशपाहिड ७, ध्रुवचरण ८, दशकोषी ९, गजेन्द्रगुरु १०, छटका ११। इस प्रकार ग्यारह भेद कहे हैं।

"नादाब्धेस्तुपरंपारं न जानातिसरस्वती"

अतः तालाध्याय यहां ही सम्पूर्ण किया जाता है।

**उपरोक्त गुप्त तालों के प्रेषक**

नं० १ से ८ तक श्री० केशवगोपाल मृदङ्गाचार्य, नं० ९ से १६ तक श्री० छत्रप्रतापसिंह जी और १७ से २४ तक श्रीयुत भट्ट पद्मनाभ जी चक्रवर्ती हैं!

—सम्पादक

# सितार शिक्षा

लेखक—श्रीयुत, ज्योतिस्वरूप मटनागर बी० ए० सङ्गीत विशारद




## "सितार"

सितार तार का बाजा है। इसमें सात तार कई तरह के छोटे बड़े होते है, इन सातों तारों के नाम सितार के चित्र मे इस तरह है—

(१) पहला तार लोहे का होता है जो कि सितार में खास तार होता है, और उसी पर भिन्न-भिन्न प्रकार की राग-रागनियां बजाई जाती है। इस तार को बाज का तार कहते है।

(२) दूसरा तार पीतल का तार होता है जिसे षडज का कहते हैं।

(३) तीसरा तार-दूसरे तार की तरह पीतल का तार होता है, और उसे भी षडज का तार कहते है। दूसरे और तीसरे तार को जोड़े के तार भी कहते है। दूसरे और तीसरें तार की मुटाई एक ही सी होनी चाहिये।

(४) चौथा तार-लोहे का होता है, जिसे पंचम का तार कहते है। इस तार की मुटाई पहले तार से कम होनी चाहिये।

(५) पांचवां तार दूसरे तार से दुगना मोटा, पीतल का होता है। जिसे पंचम का तार कहते है, लेकिन चौथे तार की पंचम से एक सप्तक नीचे की आवाज देता है।

(६) छटा तार लोहे का तार जिसे षडज (चिकारी) का तार कहते हैं। यह तार चौथे तार की मुटाई से कुछ कम होना चाहिये।

(७) सातवां तार-लोहे का, छटे तार की तरह होता है इस तार, को षड़ज व पंचम (चिकारी) का तार कहते है। इस तार को षडज व पंचम मे जैसी जरूरत हो मिला लेते है।

## सितार के स्वर

सितार में कोमल और तीव्र सभी स्वरो के सारे परदे लगाए जा सकते हैं, परन्तु कोमल तीव्र सभी परदों के होने से सितार सीखने वालों को बहुत कठिनाइयां पड़ती है। इसलिये जैसा कि चित्र मे सितार दिया है सब १७ परदे होते है। जिसमे से १६ परदे पीतल या लोहे के होते हैं। और एक परदा वह माना गया है जहां कि तार ठहरता है, जो पहिले सप्तक की मध्यम का स्वर होता है। इस प्रकार सब स्वर इस प्रकार हैं।

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म़ | मं़ | प़ | ध़ | नि़ | नि़ | सा | रे | ग | म | मं | प | ध | नि | सां | रें | गं |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ |

## सितार के तार मिलाने की रीति

सितार के तार मिलना कोई सरल बात नहीं है, इसलिए सितार सीखने वालों को कुछ गाना जानना बहुत जरूरी है। यह बात दो प्रकार से और भी सरल हो जाती है।

( १ ) अगर सितार सीखने वाले के पास हारमोनियम बाजा है, तो वह उसके स्वरो से सितार के तार और उसके परदे बहुत सरलता से ठीक कर सकता है, परन्तु हारमोनियम की ट्यूनिंग ठीक होनी चाहिये। अगर सितार सीखने वाले के पास हारमोनियम नहीं है तो उसके लिये अलग-अलग स्वरों के तार आसानी से मिलाये जा सकते हैं। जहां तक हो ऊपर लिखी हुई मदद अगर न लें तो बहुत अच्छा है। ऐसा न हो तो सातों तारां के मिलाने के लिये उनके स्वरों के अलग-अलग रीड लें। रीड की और तार की आवाज जब बिल्कुल एक हो जाये यानी दोनों की आवाज अलग-अलग न मालूम हो तब समझ लें कि तार उस आवाज मे जिसमें मिला रहे थे, मिल गया। खूंटी को अन्दर दबा कर तार कसना चाहिये जिससे तार के खिचाव से खूंटी घूम न जाय।

"रीति"—सबसे पहिले दूसरे नम्बर के तार को मिजराब से छेड़ें और बांये हाथ से उस तार की खूंटी को घुमाकर तार को कसें और एक जगह जहां न बहुत ज्यादा कस जाये और न बहुत ढीला हो, छोड़ दें। अब इस तार को मिजराब से छेड़ने से जो आवाज पैदा होगी उसे पहले सप्तक के षड्ज की आवाज कहेगे।

तीसरे नम्बर के तार को दूसरे नम्बर के तार की आवाज में मिलावें। दूसरे और तीसरे नम्बर के तारों की आवाज बिलकुल एक सी होनी चाहिये। इसलिये इन दोनों तारों को जोड़े के तार कहते है।

दूसरे नम्बर के तार को मिजराब से छेड़ें और बांये हाथ की तर्जनी यानी अँगूठे के पास की उँगली से उस तार को 'स' के परदे पर इस तरह दबायें कि उस

तार पर दबाव न पड़े और उङ्गली तार को परदे पर ठहरा कर परदे से ऊपर की ओर लगी रहे तो पहले सप्तक के स्वर 'प' की आवाज पैदा होगी, इस आवाज को अच्छी तरह ध्यान मे रक्खे फिर चौथे नम्बर के तार को यहां तक कसें कि उसे मिजराब से छेड़ने पर पहले सप्तक के स्वर 'प' की आवाज पैदा हो।

पांचवें तार को चौथे तार की आवाज मे मिलायें। ध्यान रखना चाहिये कि पांचवें नम्बर के तार की आवाज से एक सप्तक नीचे की आवाज होगी।

छटे तार को यहां तक कसें कि उससे षड्ज की आवाज पैदा हो। यह दूसरे सप्तक के षड्ज की आवाज होगी। यह मालूम करने के लिये कि यह ठीक षड्ज की आवाज है, दूसरे नम्बर के तार को दूसरे सप्तक के स्वर 'प' पर स्वर पैदा करके उस आवाज को छटे नम्बर के तार की आवाज मे मिलावें।

सातवें तार को छटे तार की आवाज मे मिलाने से तार सप्तक के षड्ज मे बोलेगा और चौथे तार की आवाज मे मिलाने से तार स्वर पंचम मे बोलेगा, मगर ध्यान रखना चाहिये कि यह आवाज स्वर 'सां' व 'प' होगी। अगर ऐसा हो कि कोई ऐसा राग बजाना है कि जिसमे स्वर, पंचम नहीं लगता हो तब इस तार को षड्ज स्वर में ही मिलाना चाहिये और अधिक खूब सूरती भी इसी में रहती है।

अब पहले तार को इतना कसें कि उस तार को 'सा' परदे पर दबाकर बजाने से जो आवाज पैदा हो वह आवाज दूसरे तार की आवाज से मिलनी चाहिये, अगर पहले छटा तार मिला लिया हो तो पहले नम्बर के तार को इतना कसें कि उसकी आवाज बिना किसी परदे पर दबाये दूसरे और छटे नम्बर के तार के बीच की आवाज से मिले। दूसरे और छटे नम्बर के तार स्वर षड्ज में आवाज देते हैं लेकिन दूसरे और छटे तार की आवाज मे पूरे एक सप्तक का फर्क है यानी दूसरा तार पहले सप्तक की षड्ज की आवाज देता है और छटा तार दूसरे सप्तक की षड्ज की आवाज देता है। इसलिये जब इन दोनों षड्जों के बीच की आवाज में पहला तार *मिलाया जायगा* तो लगभग पहले सप्तक की मध्यम की आवाज से मिलेगा। ( जहां-जहा मध्यम लिखा है वहां शुद्ध मध्यम समझना चाहिये ) क्योंकि अभी यह मालूम नहीं हुआ कि पहले नम्बर का तार ठीक-ठीक मिला या नहीं, इसलिये पहिले नम्बर के तार से स्वर 'सा' बजायें और उस आवाज को छटे तार की आवाज से मिलायें। अगर मिल जाय तो ठीक-यदि छटे तार की आवाज से उसकी आवाज ऊँची हो तो खूंटी से परले तार को कुछ ढीला करले किन्तु फिर भी न मिले और छटे तार की आवाज से नीचा बोले तो मनका को ऊपर नीचे सरका कर तार को मिलायें। ( मनका एक गोली होती है जिसमे मोती की तरह छेद होता है और पहला तार उसमें होकर निकलता है, जैसा कि चित्र मे है। )

सातों तारों को मिलाने के बाद पहले तार को मिजराब से छेड़ें और सभी स्वरों के परदों पर स्वर बजाकर मालूम करलें कि सब स्वर ठीक हैं। यानी हर एक परदा अपनी ठीक जगह पर है या नहीं।

सितार के मौजूदा परदों के दोनों तरफ निशान लगालें कि यदि कोई परदा अपनी जगह से हट जाये तो उसे ठीक करलें। कोमल तीव्र सब ही स्वरों की आवाज ध्यान मे रखनी चाहिये, ताकि परदो को बदलने और ठीक जगह पर लाने में आसानी हो।

## थाट बदलने की रीति

सितार मे १७ स्वरो के परदे होते है। उनमें से "म़ मं़ प़ नि़ नि़ सा प सां" अपनी जगह से हटाये नहीं जाते, बाकी "ध़ रे ग म मं ध नि रें गं" थाट बदलने में अपनी जगह से दूसरे स्वर बनाने के लिये हटाये जाते है। स्वर 'म मं' केवल राग पीलू मे सरकाये जाते है, क्योंकि इस राग मे कोमल और तीव्र दोनों गाधार बनानी पड़ती हैं।

सितार के सब परदे यह हैं—'म़ मं़ प़ ध़ नि़ नि़ सा रे ग म मं प ध नि सां रें गं" लेकिन 'म़' से 'गं' तक सब कोमल और तीव्र स्वर यह हैं—'म़ मं़ प़ ध़ ध़ नि़ नि़ सा रे़ रे ग़ ग म मं प ध़ ध नि़ नि सां रें़ रं गं़ गं' यानी सितार मे नीचे लिखे हुए स्वरों के परदे नहीं है—"ध़ रे़ ग़ ध़ नि़ रें़ गं़" यह कोमल स्वर है। अब अगर हमें इन कोमल स्वरों के परदे अपने सितार मे बनाने है, तो इस प्रकार बनायेंगे:—

पहले अपने सितार के परदो के बीच की खाली जगह की लम्बाई अच्छी तरह अपने ध्यान में रक्खें।

तीव्र धैवत से कोमल धैवत बनेगी यानी 'ध़' से 'ध़' इसी तरह 'रे' से 'रे़' और 'ग' से 'ग़', 'ध' से 'ध़', 'नि' से 'नि़', 'रें' से 'रें़', और 'गं' से 'गं़'। तीव्र स्वरों से कोमल स्वरों की आवाज धीमी होती है। इसलिए अगर हम 'ध़' के परदे को 'प़' के परदे की ओर इतना हटायें कि उसकी दूरी 'प़' से उतनी ही हो जितनी कि 'मं़' और 'प़' में है। तब वह परदा जो कि तीव्र धैवत था, कोमल धैवत बन जायगा। इसी तरह 'रे' को 'सा' की ओर इतना हटावें कि उसके और 'सा' के बीच मे उतनी ही जगह हो जितनी कि 'नि़' और 'सा' के बीच में है, तब वह परदा जो कि तीव्र रिषभ था, कोमल रिषभ बन जायेगा। 'ग' को 'रे़' की ओर इतना हटाये कि हटाने वाला परदा 'रे़' और 'म' के ठीक बीच मे रहे। यदि केवल गांधार को ही कोमल बनाना है और रिषभ तीव्र ही रहे तो 'ग' के परदे को 'रे' की ओर इतना सरकायें कि उसके और 'रे' के बीच मे उतनी ही जगह हो जितनी कि 'म' और 'मं' के बीच में है। या 'म' और 'ग़' के बीच मे उतनी ही जगह होनी चाहिये जितनी कि 'सा' और 'रे' के बीच मे है। 'ध' को 'प' की ओर इतना सरकायें कि उसके और 'प' के बीच मे उतनी ही जगह हो जितनी कि 'मं' और 'प' के बीच मे है। 'नि' को 'ध़' की ओर इतना हटाऐं कि वह 'ध़' और 'सां' दोनों के ठीक बीच में हो। यदि केवल 'नि' को ही कोमल बनाना है और 'ध' को तीव्र रखना है तो 'नि' को 'ध' की ओर इतना हटायें कि उसके और 'ध' के बीच मे उतनी ही जगह हो, जितनी कि

'नि' और 'सां' मे है। या 'सां' और 'नि' के बीच मे उतनी जगह होनी चाहिये जितनी कि 'प' और 'ध' के बीच में है। 'रें' और 'सां' के बीच मे उतनी ही जगह होनी चाहिये जितनी कि 'सां' और 'नि' के बीच मे है। 'गं' और 'रें' के बीच मे उतनी ही जगह होनी चाहिये जितनी कि 'नि' और 'सां' मे है। स्वर बदलने के बाद उनको बजाकर देख लेना चाहिये, आवश्यकतानुसार परदे आगे पीछे हटा कर ठीक करलें।

## सरगम निकालने की रीति—

सितार को सीधे हाथ की ओर इस प्रकार रक्खे कि सितार के तूँबे का पिछला हिस्सा कूल्हे से लगे। सीधे हाथ कुहनी और कलाई के बीच के हिस्से को गुलू के नीचे तूँबे के ऊपर रक्खें और बांऐ हाथ से सितार की डांड को इस प्रकार साधें कि तर्जनी स्वर के परदे के ऊपर के हिस्से को छोड कर जहां तार ठहरता है पास रख कर पहले तार को इतना दबायें कि तार केवल परदे के ऊपर ठहर जाय, ऐसा न दबायें कि तार खिंच जाय और उसी हाथ के अँगूठे को उस परदे की तांत के ऊपर डांड के पिछले हिस्से पर रक्खें, जिस परदे पर तर्जनी रक्खी है। पहले तार को जिसे तर्जनी स्वर के परदे पर दबा रही है (यानी पहले नम्बर के तार को) मिजराब से छेड़ें। अब जो आवाज पैदा होगी वह दूसरे सप्तक के षडज की आवाज होगी। तार को मिजराब से आगे से पीछे को छेड़ने से 'दा' और पीछे से आगे को छेदने से 'रा' का बोल निकलता है। तर्जनी को 'सा' के परदे पर रख कर और मिजराब से 'दा' निकालकर 'सा' बजावें और तर्जनी के पास वाली उङ्गली को 'रे' के परदे पर रख कर और मिजराब से 'रा' निकालकर 'रे' बजावें। उङ्गली परदे पर पहले रखना और मिजराब से तार को पीछे छेड़ा जाना चाहिये।

## 'सा' से 'सां' की ओर सरगम इस प्रकार बजेगी—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| बांये हाथ की तर्जनी से— | सा | ग | प | नि |
| तर्जनी के पास की उङ्गली— | रे | म | ध | सां |
| मिजराब के बोल— | दारा | दारा | दारा | दारा |

'सां' से 'सा' की ओर आने मे केवल तर्जनी ही सब स्वरों पर जायेगी।

सितार बजाते समय तर्जनी को तार से ऊपर न उठाना चाहिये, वह बराबर तार पर ही रहनी चाहिये। उसको केवल उस समय जब दूसरे स्वर पर जाना हो तब इतना उठाया जावे कि तार में थोड़ा भी दबाव न रहे और न तर्जनी ही तार से अलग हो। सरगम अच्छी तरह बजानी चाहिये जिससे हाथ को अच्छा अभ्यास हो जावे और गत बजाने मे कोई कठिनाई न हो।

---

# कुछ ध्यान में रखने योग्य बातें !

( १ ) घुटने के बल बैठकर सितार बजाना चाहिये। अगर इसमें आसानी न हो तो पालथी मार कर बैठें।

( २ ) सितार बजाते समय मुँह बनाना व बदन हिलाना उचित नहीं। इसलिए अभ्यास करते समय अपने मुँह के सामने शीशा रख कर सितार बजाना सीखें।

( ३ ) तर्जनी, यानी अँगूठे के पास वाली उङ्गली को नाखून के आधे हिस्से के नीचे तार पर रखकर स्वर बजाना चाहिए। मिज़राब से तार को इस प्रकार से छेड़ें कि उस हाथ की सब ही उङ्गलियां मिज़राब की उङ्गली के साथ आगे पीछे हरकत करें। अगर केवल मिज़राब की उङ्गली ही हरकत करे और बाकी उङ्गलियां ठहरी रहें तो हाथ मे कम ताकत पैदा होगी और हाथ बहुत जल्द थक जायेगा तथा मिज़राब के बोल भी साफ-साफ न निकलेंगे। मिज़राब छेड़ते समय अँगूठा डांड पर ठहरा रहना चाहिए।

( ४ ) सरगम बहुत धीरे-धीरे बजाना चाहिए, जिससे बोल साफ-साफ निकलें और एक से दूसरे परदे पर जाते समय, समय का इस तरह ध्यान रखते हुए जावें कि जैसे चलती हुई घड़ी अपनी आवाज़ कट-कट करने में एकसा ही समय लेती है। गाने बजाने में समय बहुत जरूरी चीज़ है और उसे ही ताल कहते हैं।

( ५ ) गत की चाल से तोड़े की चाल दुगुनी होती है, यानी एक-एक मात्रा में दो-दो स्वर बजाने हैं, इसलिए जब गत बजाना शुरू करे तो बहुत धीरे बजावें, ताकि तोड़े को गत के साथ बजाने में आसानी हो और साफ-साफ बजे।

## गत—

ख्याल, ठुमरी, दादरा वगैरह गानों के नाम हैं और जिस रागिनी में ये चीज़ें गाई जाती है, उसी तरह उनका नाम भी होता है। मगर सितार में उन नामों के अतिरिक्त एक और नाम है जिसे "गत" कहते हैं। जो हर एक रागिनी के नाम से पुकारी जाती है, जिस प्रकार गाने में तान और पल्टे होते हैं, उसी प्रकार सितार में तोड़े होते है।

## गतों के भेद—

गत मुख्यतः दो प्रकार से बजाई जाती हैं—

(१) जो गत धीरे बजाई जाती है, उसे मसीतखानी गत कहते हैं।

(२) जो गत तेज़ बजाई जाती है, उसे रज़ाखानी गत कहते हैं।

## "मिज़राब"

मिज़राब—यह तार का एक छोटा सा यन्त्र है, जिसे दाहिने हाथ की तर्जनी में पहनकर सितार बजाया जाता है। मिज़राब से तार को छेड़ने से जो नाद उत्पन्न होता है, उसे मिज़राब का बोल कहते है।

आगे से पीछे की ओर मिजराव लगाने से 'दा' की ध्वनि होती है और पीछे से आगे की ओर लगाने से 'रा' की ध्वनि होती है। इस प्रकार 'दारा' मिजराव का एक बोल हुआ और इसी प्रकार मिजराव से अनेकानेक ध्वनिया निकलती हैं। सरगम बजाते समय पहिले 'दा' बजाकर 'सा' निकालना चाहिए। इसी भांति पूरी सरगम 'आरोही और अवरोही' निकालनी चाहिए।

जितने समय मे मिजराव का बोल 'दा' या 'रा' बोलता है, उतने ही समय मे 'दा' 'रा' दोनों शब्दो को मिलाकर बजाने से 'दिर' होता है।

## 'दार' शब्द निकालने की रीति

मिजराव को आगे से लगाकर 'दा' निकालें, और जो समय 'रा' निकालने मे लगता है उनका आधा समय 'दा' के बजाने के बाद लेलें और फिर मिजराव को पीछे से लगाकर 'रा' शब्द को उसके आधे समय मे निकालें तो शब्द 'दा' और 'रा' मिलकर 'दार' होगा।

---

 ( तीनताल )

गत—सितार
( विलम्बित लय )



स्वरकार—
श्री. ज्योतिस्वरूप भटनागर, सङ्गीत विशारद

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्थायी— | | सासा<br>दिर | रेगरे- रेंरे म प<br>दाऽऽऽ दिर दा रा |
| नि नि सां सांसां<br>दा दा रा दिर | निध पध म पध<br>दाऽ दिर दा राऽ | म ग रेग<br>दा दा राऽ | |
| अन्तरा—<br>नि नि सा निनि<br>दा दा रा दिर | सा रेंरें रेंगंरें रेंम<br>दा दिर दाऽऽ राऽ | गं रे सां सांरें<br>दा दा रा दिर | निध पध मग रे-<br>दाऽ दिर दारा दाऽ |
| रे निनि नि ध<br>दा दिर दा रा | प मप निध प<br>दा दिर दाऽ रा | म ग रेग<br>दा दा राऽ | |

## तोड़ा नं० १

| | | | |
|---|---|---|---|
| सांनि धप मग रे– | सारे मरे मप निसां | धप मग रेग सासा | रेग़रे– रेंरे म प |
| दारा दारा दारा दाऽ | दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा | दाऽऽऽ दिर दा रा |

## तोड़ा नं० २

| | | | |
|---|---|---|---|
| सानि सारे मरे मप | निसां निध पम गरे | पध मग रेग सासा | रेगरे– रेंरे म प |
| दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दिर | दाऽऽऽ दिर दा रा |

## तोड़ा नं० ३

| | | | |
|---|---|---|---|
| निसा रेंनि सारें निसां | रेंसां निध पम गरे | सारे मरे मप निसां | मप निम पनि मप |
| दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा |

## तोड़ा नं० ४

| | | | |
|---|---|---|---|
| सानि सारे गरे सारे | मप निध मप निसां | निध मग रेग सासा | रेगरे– रेंरे म प |
| दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा | दाऽऽऽ दिर दा रा |

## तोड़ा नं० ५

| | | | |
|---|---|---|---|
| सांनि धप मप ध– | मप ध– धप मग | रे– – धप मग | रे– – सारे मप |
| दारा दारा दारा दारा | दारा दारा दारा दारा | दाऽ ऽ दारा दारा | दाऽ ऽ दारा दारा |

राग विवरण—"देश" खमाज थाट का औडव-सम्पूर्ण राग है। इसका वादी स्वर रिषभ और सम्वादी स्वर पंचम है। आरोह में गंधार और धैवत नहीं लगते, इसमें निषाद तीव्र लगाई जाती है। अवरोह में कोमल निषाद लगाते हैं और रिषभ का स्वर वक्र रहता है। इस राग का समय रात्रि का दूसरा प्रहर है। यह राग सोरठ से मिलता है। सोरठ में गांधार स्वर वर्ज्य है, परन्तु देस में गांधार अवरोह में लगाई जाती है, इसीसे वह सोरठ से अलग होता है। कभी-कभी कोमल गांधार का कण भी लगाते हैं।

नोट—गत देश में दोनों निषाद यानी कोमल और तीव्र लगाई जाती है। अतः जहां कोमल निषाद बजाना है, वहां स्वर 'ध' से मींड़ खींच कर बजावें।

आरोह—सा रे म प नि सां
अवरोह—सां नि ध प म ग रे सा } साधारण

आरोह—सा रे म प नि ध प नि
अवरोह—सां नि ध प म ग रे ग } वक्ररूप

पकड़—रे, म प, नि ध प, पधपम, गरेगसा।

गत सितार—

# राग हमीर, त्रिताल (द्रुतलय)

[ स्वरकार—श्री० विक्रमादित्यसिंह निगम एम. ए., एल–एल. बी. ]

| ० | ३ | × | २ |
|---|---|---|---|
| मं धध पप मंमं | प पग –ग म | ध – नि सां | नि ध प प |
| दा दिर दिर दिर | दा रदा ऽर दा | दा ऽ र्दा रा | दा रा दा रा |

अन्तरा—

| | | | |
|---|---|---|---|
| मं धध पप मंमं | प प –ग म | प पप प मं | – प ध प |
| दा दिर दिर दिर | दा रदा ऽर दा | दा दिर दा रा | ऽ र्दा दा रा |
| ग मम पप मम | रे रेसा –सा सा | ध रेंरें सां नि | ध प मं प |
| दा दिर दिर दिर | दा रदा ऽर दा | दा दिर दा रा | दा रा दा रा |

यह तोड़े उसी लय अर्थात् चाल से बजेंगे, जिस प्रकार गत बजेंगी।

## तोड़ा नं० १ सम से

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| ध नि सां रें | सां नि ध प | ग म ध प | ग म रे सा |
| दा रा दा रा | दा रा दा रा | दा रा दा रा | दा रा दा रा |
| ध रेंरें सां नि | ध प मं प | मं धध पप मंमं | प पग –ग ग |
| दा दिर दा रा | दा रा दा रा | दा दिर दिर दिर | दा रदा ऽर दा |

## तोड़ा नं० २ सम से

| | | | |
|---|---|---|---|
| सां रें गं रे | सां नि ध प | मं प ध प | ग म रे सा |
| दा रा दा रा | दा रा दा रा | दा रा दा रा | दा रा दा रा |
| सा रेरे ग म | सां – सा रेंरें | ग म सां – | सा रेरे ग म |
| दा दिर दा रा | दा ऽ दा दिर | दा रा दा ऽ | दा दिर दा रा |

## तोड़ा नं० ३ खाली से

| ० | ३ | × | २ |
|---|---|---|---|
| सां सां – रें | सां निनि ध प | मं प ध प | ग म प ग |
| दा रा ऽ दा | दा दिर दा रा | दा रा दा रा | दा रा दा रा |

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | नि | | | | | नि | | |
| म | रे | सा | — | नि़ | सा | ग | म | सां | — | ध | सां | — | ध | प | प |
| दा | रा | दा | ऽ | दा | रा | दा | रा | द्रा | ऽ | दी | द्रा | ऽ | दीं | दा | रा |
| मं | धध | पप | मंमं | प | पग | —ग | म | ध | | | | | | | |
| दा | दिर | दिर | दिर | दा | रदा | ऽर | दा | दा | | | | | | | |

## तोड़ा नं० ४ दूसरी से

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | | | | ० | | | | ३ | | | | × | | | |
| मं | गं | रें | सां | नि | रें | सां | नि | ध | प | मं | प | ध | रेंरें | सां | नि |
| दा | रा | दा | रा | दा | रा | दा | रा | दा | रा | दा | रा | दा | दिर | दा | रा |
| ध | प | मं | प | मं | धध | पप | मंमं | प | पग | —ग | म | ध | | | |
| दा | रा | दा | रा | दा | दिर | दिर | दिर | दा | रदा | ऽर | दा | दा | | | |

## तोड़ा नं० ५ सम से

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | | |
| गं | गं | — | मं | गं | रेंरें | सां | नि | ध | नि | — | ध | नि | रेंरें | सां | नि | |
| दा | रा | ऽ | दा | दा | दिर | दा | रा | दा | रा | ऽ | दा | दा | दिर | दा | रा | |
| | | | | | | | | | | | | | | | | सा |
| ध | रेंरें | सां | नि | ध | प | मं | प | मं | धध | पप | मंमं | प | पग | —ग | म | ध |
| दा | दिर | दा | रा | दा | रा | दा | रा | दा | दिर | दिर | दिर | दा | रदा | ऽर | दा | दा |

## राग विवरण—

( १ ) राग 'हमीर' कल्याण थाट से उत्पन्न होता है।

( २ ) इस राग में दोनों मध्यमो का प्रयोग होता है, परन्तु तीव्र मध्यम का प्रयोग अधिकतर आरोह में होता है और कोमल मध्यम का प्रयोग आरोह तथा अवरोह दोनों मे होता है।

( ३ ) इसमे धैवत वादी और गांधार सम्वादी स्वर है, परन्तु कुछ लोग पञ्चम को वादी मानते हैं।

( ४ ) इस राग के आरोह में 'रे' 'प' और 'नी' कम प्रयोग होते हैं।

( ५ ) इसके गाने तथा बजाने का समय रात्रि का पहला प्रहर है।

# बेला

# Violin



*——( लेखक—श्री० गणेशदत्त 'इन्द्र' )——*

वॉयलिन अपने नाम से एक प्रसिद्ध वाद्य इसे बेला भी कहते है। फिडिल (Fiddle) भी इसी का नाम है। यह वाद्य यद्यपि विदेशी है, तथापि इसका भारतवर्ष मे भी काफी प्रचार हो गया है। विशेषत. बङ्गाल प्रान्त मे इसे लोग खूब ही बजाते हैं, यह तन्तु वाद्य है। हमारे देश मे इससे बहुत कुछ मिलता जुलता एक वाद्य है—जिसे चिकारा कहते हैं। बड़े नारियल की नरेटी को चमड़े से मँढ़ कर उसमें से बॉस का डण्डा लगा कर चिकारा तैयार किया जाता है। बजाने के लिये गज का प्रयोग होता है और तारों की जगह तांते चढ़ी होती है बजाने की पद्धति दोनो की एक सी होती है। चिकारा भी बहुत अच्छा बोलता है बशर्ते कि बजाने वाला कुशल हो। भीख मांगने वाले शैव जोगी प्राय. चिकारा बजाकर ही भीख मांगते हैं। वायोलिन चिकारे का अत्यन्त संस्कृत रूप है। बनावट बडी मनमोहक होती है। जो लोग चिकारा बजाने मे शर्माते हैं वे ही वायोलिन बजाने मे अपने को गौरवान्वित समझते है। सारङ्गी को हम वायोलिन के समकक्ष कह सकते है, परन्तु दोनों मे बडा भारी अन्तर है। सारङ्गी मे नीचे धातु निर्मित तार लगे होते है, जिन्हे तुरप कहते है ऊपर जो तार होते हैं वे तांत होती हैं। वायोलिन मे तुरपें नहीं होतीं केवल चार तार होते हैं, जिस पर गज को घिस कर अँगुलियों की सहायता से स्वर उत्पन्न किया जाता है। वायोलिन विदेशी वाद्य है, इसलिये वह विदेशों मे बनता है, किन्तु भारत मे बना हुआ भी अब मिलने लगा है जो विदेशी से किसी बात मे कम नहीं होता। भारतवासियों ने इसके पकडने की पद्धति अपनी अलग बनाली है। चित्र नं० ४ मे आप देखेंगे कि वायोलिन कैसे बजाया जाता है। यह विदेशी पद्धति है। देशी तरीका बैठ कर बजाने का है। वायोलिन कन्धे की ओर न रख कर ठुंडी के सामने से छाती और पेट की सीध मे सामने रखा जाता है और वाद्य का अन्तिम भाग अपने पैर के पंजे पर सहूलियत के लिये रख लिया जाता है। पकडने और बजाने का तरीका देशी और विदेशी एक सा ही है।

वायोलिन किसी अच्छी दूकान से खरीद लीजिये। सस्ते से सस्ता २५), ३०) रुपये मे मिल जावेगा। परन्तु कम से कम ५०) रु० का लेना चाहिये जो सीखने वाले के लिये ठीक होगा। यदि उसके रखने का बाक्स भी लेना हो तो ८–१० रुपये अधिक देने पर मिल जावेगा। ८–१० रुपयों का लोभ न कर के बाक्स अवश्य लेलेना चाहिये इससे वाद्य सुरक्षित रहता है और बहुत दिनो तक खराब नहीं होता। बाजा खरीद चुकने पर जिन बातो की जानकारी होनी चाहिये उन्हे हम यहा बतलाए देते है।

चित्र नं० १ मे देखिये। वायोलिन दिखाया गया है। समझने योग्य सभी बातें इस चित्र मे अङ्कित है। इस पर चार तार लगते है। चित्र मे अ, इ, उ, ए,



तारों को दिखा रहे हैं। इसमें पहला तार रुपहरी होता है। यह तार वायोलिन विक्रेताओं के यहां मिलता है। शेष तीन तार तांत या फौलाद के मोटे और पतले क्रम पूर्वक लगाये जाते हैं। ये शेष तार भी बाजारू तांत या तार नहीं होते, बल्कि वायोलिन के लिये ही बनाये जाते हैं जो वायोलिन बेचने वालों के यहां से खरीदे जा सकते हैं। उनके अभाव में देशी तार या तांत भी प्रयोग की जा सकती है, परन्तु स्वर में वह माधुर्य नहीं रह जाता।

चित्र नं० १ में 'टे' देखिये। यह जिसकी ओर संकेत करता है उसे टेलपीस (Tail piece) कहते हैं। जहां से तार शुरू होते हैं वहां टेलपीस मे ४ छिद्र होते हैं। उन चारों छिद्रों मे से एक-एक तार डाल कर खूंटियों तक ले जाना है। इन तारों के एक सिरे में एक गोल-गोल छोटी सी धातु की चीज बँधी रहती है। इसके कारण तार छिद्रों से निकलने नहीं पाते और वहीं अड़ जाते है। तांत मे या तार में गांठ लगा कर भी यह काम किया जा सकता है।

चित्र नं० १ 'ब्रि' ब्रिज (Bridge) का सूचक है। यह चित्र नं० १ में स्पष्ट नहीं है। एक काली लकीर सी है। अतएव ब्रिज को समझने के लिये चित्र नं० २ देखिये। यह ब्रिज का असली रूप है। चित्र नं० १ में जहां ब्रि है यहां तक खड़ा किया जाता है और इसी पर से चारों तार खूंटियां की ओर जाते हैं।

चित्र नं० २  ब्रिज

चारों तारों को छिद्रों में से निकाल कर चारों खूंटियों में लगा कर कस दो हमने समझने के लिये प्रत्येक खूंटी पर नम्बर लगा दिए हैं। देखो चित्र नम्बर १, २, ३, ४। स्पष्ट समझाने के लिए हमने तारों पर भी अ, इ, उ, ए, लिख दिया है, 'अ' तार पर खूंटी नं० १ पर 'इ' तार खूंटी नं० २ पर, 'उ' तार खूंटी नं० ३ पर और 'ए' तार खूंटी नं० ४ पर होगा। खूंटियों के माप से ४-६ अंगुल ज्यादा लम्बा तार लेना चाहिये, ताकि उन पर अच्छी तरह लिपट सके।

खूंटियों को अंग्रेजी मे पेग्ज ( Pegs ) कहते है। कई लोग इन्हें चावियां कहते हैं। जिस पटरी पर से अर्थात् ब्रिज पर से खूंटियां तक तार जाते है उसे टङ्ग ( Tounge ) कहते है। देखो चित्र नं० १ मे 'ह'। टेलपीस को एक तांत के टुकड़े से बांध कर एक आकड़े मे अटकाया जाता है। यह आंकड़ा चित्र नं० १ मे 'क' सूचित करता है।

अब आप वायोलिन की बॉडी ( Body ) के सम्बन्ध मे अच्छी तरह अवगत होगये तारों के सम्बन्ध में अभी समझना बाकी है। तार चढ़ाने की दो पद्धति है। (१) भारतीय और (२) पाश्चात्य। भारतीय पद्धति मे पहला तार रुपहरी और शेष तार फौलाद के लगाये जाते है। पाश्चात्य पद्धति मे पहला तार रुपहरी और शेष तीन तांत के होते है। हमारी सम्मति मे भारतीय पद्धति से तार चढ़ाने चाहिए, क्योंकि तांत पर मीड़ निकालने से उसमें रेशे निकलने लगते है। तार इस दोष से सर्वथा मुक्त रहता है। भारतीय पद्धति के तारो मे संगीत मे माधुर्य उत्पन्न होकर वह आकर्षक बन जाता है।

तार ठीक-ठीक चढ़ा चुकने के बाद उन्हे स्वर मे मिला लेना चाहिए। नौसिखुए व्यक्तियों को हारमोनियम आदि वाद्यों के स्वर से सहायता लेनी चाहिए। जब कान स्वरों को पहिचानने लगे तब बिना किसी सहायता के भी तारों को ठीक किया जा सकता है। चित्र नं० १ देखिये। 'अ' तार को स्वर मे मिलालो अर्थात् जिसे आप स्वर कायम करना चाहते हों उसमे मिलाओ। अब 'इ' तार को 'अ' तार के पंचम मे मिलालो। ए, तार को अ, तार के टीप अर्थात् तीव्र मे मिलालो। अर्थात् दूसरी सप्तक के स्वर मे करलो। 'उ' को 'ए' के पंचम मे करलो। यों समझिये जिस स्वर मे अ हो, उसके दुगुन मे ए और इ के दुगुन मे उ करलो। सा, प और सां, पं इस प्रकार तार मिलेंगे। हारमोनियम द्वारा सहज मे ही समझा जा सकता है। हारमोनियम के प्रथम सप्तक के सा मे 'अ' मिलालो और इसी सप्तक के पंचम मे 'इ' मिलालो। 'ए' को दूसरी सप्तक के सा में और 'उ' को इसी के पंचम मे मिलालो। बस ! वायोलिन मिल गया और बजने के लिये तैयार हो गया।

अब जिस वस्तु से इसे बजाया जाता है उसे 'बो' ( Bow ) कहते है। देखो चित्र नं० ३ यह सारङ्गी के गज से भिन्न शक्ल का होता है।

चित्र नं० ३




'बो' लम्बा काफी होता है। 'बो' के चित्र नं० ३ में जहां १ लिखा है, उसे आगे पीछे घुमाने से नं० २ का स्थान सरकने लगता है। बांई ओर घुमाने से बो, के बाल तनने लगते है। दाहिनी ओर घुमाने से बाल ढीले पड़ जाते है। चित्र नं० ३ मे अङ्क ३ यह सूचित करता है कि यह सीधी छड़ी है और अङ्क ४ बालों को बता रहा है। जब वायो-लिन बजाना हो तो बालों को आवश्यकतानुसार तङ्ग कर लेना चाहिये और बजा चुकने

पर ढीला करके रख देना चाहिये। बजाने से पूर्व जब गज के बाल तङ्ग कर लिये जावें, तब उन्हें रॉजिन्स ( Rosins ) पर धीरे-धीरे घिस लेना चाहिये। रॉजिन्स को हिन्दी में बेरची या बिरोजा कहते हैं। यह रॉजिन्स भी किसी वाद्य-यन्त्र विक्रेता के यहां से चार छैः पैसे में खरीद लेना चाहिये।

वायोलिन और गज बिलकुल ठीक होगये। अब इन्हें किस प्रकार पकड़ा जाय? यह बतलाना है। इसके पकड़ने की दो पद्धतियां हैं, जिनका हम पीछे उल्लेख कर आये हैं। यहां चित्र नं० ४ देखिये। आपको मालूम हो जायगा कि वायोलिन कैसे पकड़ना चाहिये और ( Bow ) गज कैसे? यह पाश्चात्य पद्धति है।




चित्र नं० ४

चित्र नं० ४ में अच्छी तरह देखकर समझें कि बांये हाथ का अँगूठा टङ्ग की लकड़ी की बांई ओर और दाहिनी तरफ टङ्ग पर शेष चारों अँगुलियां, तर्जनी, मध्यमा, अनामिका और कनिष्ठा रहेंगी। इन चारों अंगुलियों को तारों पर यथा-स्थान रखने और उठाने से स्वरोत्पत्ति होती है। केवल अंगुलियां रखने से या उठाने से ही स्वर नहीं निकलने लगता है, बल्कि आवश्यकतानुसार गज को तारों पर चलाना पड़ता है, तब कहीं स्वरोत्पत्ति होती है। गज को दाहिने हाथ में लो और उस जगह से पकड़ो जहां उसके दाहिने भाग पर अँगूठा रखने के लिये स्थान बना होता है। एक ओर अर्थात् अपनी ओर हाथ के अँगूठा का पोर जमा कर दूसरी ओर तीन अँगुलियां गज की लकड़ी पर झुकी हुई रखनी चाहिए और कनिष्ठा को गज के स्क्रू ( Screw ) पर रखना चाहिए।

गज को विरोजे पर घिसकर उसे ब्रिज और टङ्ग के बीच में सीधा चलाओ, गज के इधर-उधर हिलते हुए चलने से आवाज स्पष्ट नहीं होगी। ब्रिज की ओर गज के चले जाने पर 'चर्र-चर्र' की आवाज निकलने लगती है। गज को दूसरे सिरे से लगभग ६ इन्च तक के हिस्से को जोर से चलाना चाहिये। ऐसा करने से स्वर पर अधिकार हो जाता है। नये वायोलिन की आवाज कई दिनों तक बजने पर खुलती है।

अब स्वर निकालना है। इसमें पर्दे नहीं होते, इसलिए स्वरों का निकालना अँगुलियों और कानों पर अवलम्बित है। स्वर-साधन में जल्दी की आवश्यकता नहीं है, धैर्य और शान्ति रक्खें। सात स्वरों में से दो में तो तार मिले ही रहते हैं। केवल ५ स्वर

और निकालने हैं। रुपहरी तार ( Silver wire ) पर धीरे-धीरे गज चलाओ 'सा' बन जावेगा। गज को इस तरह से चलाओ कि स्वर टूटा न जान पड़े। अब बांये हाथ की तर्जनी अंगुलियों को टङ्ग के उस ऊँचे उठे भाग के नीचे, जहां से तार खूंटियों पर जाते है, दो अंगुल के अन्तर पर रखने से 'रे' निकलेगा। तर्जनी से सवा अंगुल नीचे मध्यमा रखने से 'ग' और मध्यमा के पास ही अनामिका रखने से 'म' निकलेगा। अब सब अगुलियां उठाओ और पास के दूसरे तार पर गज चलाओ यह 'प' होगा। इसके दूसरे तार पर 'रे' निकालने की जगह अंगुली रखने से 'ध' और 'ग' निकालने की जगह अंगुली रखने से 'नी' और पास ही अनामिका रख देने से 'सां' निकल आवेगा। इस प्रकार दो तारों पर सा, रे, ग, म, प, ध, नि, सां बन जाता है। अनामिका रखकर यदि दूसरे तार पर 'सा' न निकाला जाय तो खाली तीसरे तार पर गज फेरने से भी 'सा' निकलेगा। इसी प्रकार तीसरे और चौथे तारों पर गज चलाकर दूसरी सप्तक तैयार करो। यह शुद्ध स्वरों की सप्तक है। कोमल निकालने के लिये अगुलियों को थोड़ा आगे पीछे सरकाकर अभ्यास करना चाहिये। 'सरगम' निकाल आने पर खूब अभ्यास बढ़ाना चाहिये और विविध प्रकार की सरगमों के आरोह-अवरोह का खूब अभ्यास करना चाहिये। सरगमों के पाठ के लिये इसी पुस्तक के प्रथम अध्याय से सहायता लेनी चाहिये, सरगमें तैयार हो जाने पर ही बोल निकालने की चेष्टा करना ठीक है।

( बक्स सहित वॉयोलिन )



# गान्ध राग भूपाली ( त्रिताल )

[ रचयिता—श्री रामस्वरूप परमार ]

स्थाई—

| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सा | रे | ग | रे | सा | ध़ | ध़ | प़ | प़ | ग | ग | रे | रे | सारे सा | सा | - |
| सा | रे | ग | प | ध | सां | प | ध | प | - | रे | रे | रे | सारे सा | सा | - |

अन्तरा—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | ग | ग | रे | ग | प | धसां | पध | सां | - | सां | सां | सांध | रें- | सां | - |
| ध | सां | रें | सां | ध | प | ग | रे | ग | प | ध | पध प | रे | रे | सा | - |

तानें सम से—

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सा | रे | ग | रे | सा | ध़ | ध़ | प़ | (१) | पृध़ सारे गप धप | गप गरे गरे सा- |
| ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | (२) | सारे गसा रेग सारे | पग -प गरे सा- |
| ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | (३) | सारे गप धसां रेंगं | रेंसां धप गरे सा- |
| ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | (४) | पध सांप, धसां, पध | सांसां धप गरे सा- |
| ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | ” | (५) | सारे गरे ग- रेग | पग प- गप धप |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ध- पध सांध सां- | धसां रेसां रें- सांरें | सां- पध प- गप | ग- रेग रे- सारे |
| सा रे ग रे | सा ध़ ध़ प़ | | |
| | (६) | गग -ग रेग रेसा | धध -ध पध पग |
| रेंरें -रें सांरें सांध | पप -प पध पग | सारे गप धसां पध | प - सारे गप |
| धसां पध प - | सारे गप धसां पध | प ग ग रे | रे सा(सारे) सा - |
| सा रे ग रे | सा ध़ ध़ प़ | प ग ग रे | रे सा(सारे) सा - |

## तानें खाली से—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (७) सारे गप धसां रेंगं | रेंगं -रें सांरें -सां | धसां -ध पध -प | गप -ग रेग सारे |
| सारे गरे साध़ प़- | प़ध़ सारे गरे सारे | प ग ग रे | रे सा(सारे) सा - |
| (८) सारे गप धसां रेंगं | रेंगं सांरे धसां पध | गप धप गरे सारे | सारे गरे साध़ प़- |
| प़ध़ सारे ग- प़ध़ | सारे ग- प़ध़ सारे | प ग ग रे | रे सा(सारे) सा - |

नोट—जिन स्वरों के नीचे ‿ ऐसा चिन्ह होगा वह सब स्वर एक ही गज में बजेंगे।

———

# मोहिनी बाँसुरी

[ लेखक—श्री० रूपकिशोर जैन, ]

छोटे वाद्य-यन्त्रों में बांसुरी भी एक अलौकिक वाद्य है। इसकी प्यारी और सुरीली तान सुनने वालों पर जादू का काम करती है। यह बहुत प्राचीन वाद्य है। भगवान श्रीकृष्ण ने इसे अपना कर इसका गौरव बढ़ाया था। बांसुरी के कारण ही श्रीकृष्ण भगवान् के मुरली मनोहर, मुरलीधर, बांसुरीवाला, बन्शीधर, मनमोहन इत्यादि नाम पड़े। इस बांसुरी के कारण कृष्ण भगवान् के तो इतने नाम पड़े ही, किन्तु उनके अपनाने से बांसुरी की प्रतिष्ठा भी खूब बढ़ी। एक बृजभाषा के कवि ने कहा है:—

अरी बन्शी प्यारी, तुमहुं बड़ भारी तप कियौ।
रहे कान्हा हाथा, अधर-रस तैंने नित पियौ॥

कृष्ण की बांसुरी गोपियों को बावली बना देती थी बांसुरी की तान जहां गोपियों के कान में पहुंची कि गोपियां सुध-बुध भूल जाती थीं, ऐसी दशा का वर्णन एक कवि ने खूब किया है—

जल के न घट भरें, मग को न पग धरें,
घर में न कछु करें बैठी भरें सांसुरी।
एकै सुनि लोट गई, एक लोट-पोट भई,
बहुतन के दृगते निकस आये आंसुरी॥
कहैं रस नायक सो बृज वनितान-बधि,
बधिक कहाये हाय! भई कुल हांसुरी।
करिये उपाय बांस डारिये कटाय,
नाहिं उपजेगो बांस नहिं बाजे फेर बांसुरी॥

* * *

और सुनिये एक दूसरे कवि गोपियों की दशा का कैसा चित्र खींचते हैं—

बाजी उठि धाई, बाजी देखिबे को द्वार धाई,
बाजी अकुलाई सुनि बन्शी-वन्शीधर की।
बाजी ना धरें धीर, बाजी ना पहरें चीर,
बाजिन के उठी पीर विरहानल भरकी॥
बाजी ना बोलें, बाजी संग लगी डोलें बाजी,
आलिन को बिसर गई, सुधि-बुधि सब घर की।
बाजी कहैं बाजी-बाजी! बाजी कहैं कहां बाजी?
बाजी कहैं बन्सी बाजी! सांवरे सुन्दर की॥

देखा यह गजब करती थी बांसुरी ! फिर क्यों न इस मोहनी मन्त्र को सीखने बजाने के लिये लोग उत्सुक हों ? बासुरी बजाने में विशेष द्रव्य खर्च करने की आवश्यकता नहीं, अन्य बाजों के अलावा इसका मूल्य भी बहुत कम रहता है। सभी जगह घूमने फिरने में आप इसे साथ रख सकते हैं, जहां मन आवे बजा सकते हैं। खड़े होकर बजाइये, बैठकर बजाइये, लेट कर बजाइये। तात्पर्य यह है कि यह बाजा बहुत ही सरल, सीधा, सस्ता और सुन्दर है।

आजकल कई प्रकार की बासुरी प्रचलित है। बांस, लकड़ी, पीतल, लोहा, स्टील, सैलोलाइड, इत्यादि तरह-तरह की मिलती है। बजाने वाले अपनी-अपनी रुचि के अनुसार पसन्द करते हैं। इसमें बांस की तथा पीतल की बासुरी अधिक चालू है। इसमें भी दो भेद हैं, सीधी और आड़ी। सीधी की अपेक्षा आड़ी बांसुरी बजाना कुछ कठिन है किन्तु गायन निकालने का ढङ्ग दोनों का एक सा ही है अतः नव-शिक्षितों को पहले सीधी बासुरी पर ही अभ्यास करना अच्छा है।

साधारण देशी बासुरियों में ६-या-७ छिद्र (सूराख) रहते हैं तथा एक सूराख पीछे की तरफ रहता है। विलायती बासुरियों में केवल ६ सूराख ऊपर ही रहते है, पीछे का सूराख उनमें नहीं रहता, हम यहां देशी बनी हुई बांसुरी का ही जिक्र करेंगे क्योंकि विलायती बासुरियों की अपेक्षा देशी बासुरी ही बढ़िया रहती है, बशर्ते कि अच्छे कारीगर द्वारा तैयार की हुई हों।

## बांसुरी पर अंगुली चलाने की रीति—

बांसुरी के ऊपर के छिद्रों पर बाये हाथ की पहिली, दूसरी, तीसरी अँगुलियों को सबके ऊपर के तीनों छिद्रों पर क्रमशः रक्खो, फिर दाहिने हाथ की इन्हीं तीनो उङ्गलियों को चौथे, पाँचवें, छटे, छिद्रों पर रक्खो। इस प्रकार छैं सूराख बन्द होगए। इसके बाद एक या दो सूराख और हों तो उन्हें खुले रहने दो। अभ्यास होजाने पर उनसे भी काम लेने लग जाते है। किन्तु पीछे वाले सूराख को बाए हाथ के अँगूठे से बन्द रक्खो। इस प्रकार अंगुलियाँ रखकर सूराखों को बन्द रक्खो कि कोई अंगुली टेढ़ी होकर सूराख न खुल जाये वरना स्वर ठीक न निकलेगा। बस बजाने के लिये बासुरी तैयार होगई। अब उसे हलकी सधी हुई फूंक से बजाना आरम्भ करिए और इस प्रकार सरगम निकालिए:—

सा—उपरोक्त कायदे से सब अंगुलियाँ ज्यों की त्यों रक्खी रहे।

रे—सबसे नीचे की एक उङ्गली उठाने से निकलेगा।

ग—उसके बाद की उङ्गली उठाने से निकलेगा।

म— " तीसरी " "

प— " चौथी " "

ध— " पाँचवीं " "

नि—नीचे का अंगूठा उठाने से निकलेगा।

सां—ऊपर वाली उङ्गली को उठाने से (सब सूराख खुलने पर) निकलेगा, यह आरोही की सरगम होगई, अवरोही मे इसी प्रकार ऊपर से क्रमशः बन्द करते आइए।

इसी प्रकार नित्य प्रति १ घण्टे तक आरोही-अवरोही की सरगम निकालने का अभ्यास कम से कम एक सप्ताह तक करना चाहिये। फिर निम्नलिखित सरगमों को निकालने का अभ्यास करना चाहिये।

( १ )

आरोही—सारेग रेगम गमप मपध पधनि धनिसां।
अवरोही-सांनिध निधप धपम पमग मगरे गरेसा।

( २ )

आरोही—सासा रेरे गग मम पप धध निनि सांसां।
अवरोही-सांसां निनि धध पप मम गग रेरे सासा।

( ३ )

आरोही—सारेगम रेगमप गमपध मपधनि पधनिसां।
अवरोही-सांनिधप निधपम धपमग पमगरे मगरेसा।

( ४ )

आरोही—सारेसारेग रेगरेगम गमगमप मपमपध पधपधनि धनिधनिसां।
अवरोही-सांनिसांनिध निधनिधप धपधपम पमपमग मगमगरे गरेगरेसा।

इन सरगमों का अभ्यास हो जाने से स्वर ज्ञान होने के साथ ही उङ्गलियों में भी लचक पैदा हो जायगी, फिर गायन निकालना बहुत आसान हो जायगा। तीव्र स्वर का आधा सूराख दबाने से कोमल स्वर बन जाता है।

## बांसुरी में गायन निकालने की विधि—

जो गाना बांसुरी में निकालना है, पहिले उसे खूब याद कर लेना चाहिए। बांसुरी बजाते समय गाने की मात्राओं को मुँह में इस प्रकार उच्चारण किया जाता है कि मुँह की आवाज पैदा न होकर बांसुरी की ही आवाज पैदा हो।

जैसे—प्र भो डा लि ये जा न वे जा न हैं ह म।

अ ओ आ इ ए आ अ ए आ अ ऐ अ अ।

मुँह से केवल मात्राओं का इशारा दिया जाता है और उङ्गलियों द्वारा स्वर बदले जाते हैं। नवशिक्षितों को चाहिए कि नित्य प्रति थोड़ी बांसुरी अवश्य बजाने का अभ्यास किया करें, ऊब कर छोड़ें नहीं। शीघ्र ही गाना निकालने लगेगा।

नीचे एक गाना बांसुरी की स्वरलिपि सहित दिया जाता है, गाने के शब्दों के ऊपर जो नम्बर लिखे हैं, उनसे यह मतलब है कि गाने के जितने टुकड़े के ऊपर जितने नम्बर दिए हैं, उस टुकड़े को बजाते समय बांसुरी के ऊपर के उतने ही सूराख बन्द रक्खो। जहां पर ऽ चिन्ह आवे वहां उतनी ही मात्रा तक ठहरना होगा। ऊपर के उतने ही छिद्र दबाने चाहिये जितने लिखे हैं, बाकी नीचे के सब सूराख खुले छोड़दो। चाहे वे कितने ही हों। बांसुरी के पीछे वाले सूराख को अंगूठे से बन्द रक्खो, अभ्यास होजाने पर उसे भी काम में लेने लग जाते हैं।

## गायन ( ताल कहरवा, मात्रा ८ )

कित बाज रही सखी बांसुरिया, मधुवन में या मोरे तन में।
मोय जान परति लहरावति है, यमुना की धारा या मन मे॥
तन मधुवन सो, मन यमुना सो, निश्चय सो वृक्ष कदम्ब खड़ो।
मुरली संकेत सी जान परे, पटु प्रेम को गीत बजावन मे॥
राधा, राधा, राधा, राधा, धारा, धारा, धारा, धारा।
श्री राधा की अमृत धारा, झर-झर झहरावति कानन मे॥
वह मुरली वारा सांवरिया, छिप ठाड़ौ हरे-हरे पत्तन में।
सो दीख परे सखि वाही को, छवि छाई जाके नैनन मे॥



| ऊपर से सूराख बन्द करो गायन | ५ कि | ४ त | ६ बा ऽ | ५ ज र | ३ ही ऽ | २ स खि | १ बां ऽ सु रि या ऽ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| म धु | वन | में | ऽ | या ऽ | मो ऽ | रे ऽ | तन | मेंऽ |

स्थाई का दूसरा चरण भी इन्हीं स्वरों पर बजाओ।

अन्तरा—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | २ | १ | ० | १ | १ | २ |
| तन मधुवन सो ऽ | मन | य मु | ना ऽ | सो ऽ | निश | चय |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| सो | ऽ | वृऽ | क्ष क | दऽ | म्ब ख | ड़ोऽ |

जहां ० शून्य है, वहां सब छिद्रों से उङ्गलियां हटा देनी चाहिये।








# जलतरंग

> सङ्गीत वाद्य यन्त्रो मे जलतरङ्ग भी एक मनोहर वाद्य है, इस वाद्य का सितार के साथ गहरा सम्बन्ध है। यही कारण है कि सितार के साथ जलतरङ्ग बजाने मैं विशेष आनन्द आता है।
>
> ( इसके तथा अगले ३ लेखो के लेखक हैं—श्रीयुत शिवशंकर जी जोशी, देहली )

## देशी और विलायती जलतरंग में भेद—

( १ ) देशी जलतरङ्ग में १६ प्याले होते हैं, किन्तु इङ्गलिश जलतरङ्ग में लगभग ११ होते हैं।

( २ ) देशी जलतरङ्ग में चीनी के प्याले होते है, इङ्गलिश में सङ्गमरमर के।

( ३ ) देशी जलतरङ्ग के प्यालों मे पानी भर कर बजाते है, किन्तु इङ्गलिश जलतरङ्ग के खाली प्याले बजाये जाते है। इसीलिये तो इसमें वह मधुरता नहीं आती, इस ( विलायती ) को तो जलतरङ्ग कहना भी व्यर्थ है; मेरी राय मे इसे "सङ्गमरमर तरङ्ग" कहा जाय तो अनुचित न होगा।

( ४ ) देशी जलतरङ्ग उकड़ूं ( घुटनों के बल ) बैठकर दोनों हाथों में दो कलमें लेकर तथा हाथों को थोड़ा घुटनों के बीच मे देकर बजाया जाता है। किन्तु अंग्रेजी जलतरङ्ग के प्याले टेबिल पर रखकर और खड़े होकर बजाये जाते हैं।

( ५ ) देशी जलतरङ्ग सितार इत्यादि के साथ बजाया जाता है, किन्तु इङ्गलिश जलतरङ्ग प्यानो के साथ बजाया जाता है।

( ६ ) देशी जलतरङ्ग में बड़े प्याले बांयी ओर रक्खे जाते है और अंग्रेजी मे दांयी ओर रक्खे जाते हैं।

## जलतरंग मिलाने की रीति

ऊपर बताया जा चुका है कि सितार के साथ इसको बजाने से विशेष आनन्द आता है, अतः पहिले सितार बजाने वाले सज्जन बैठे, फिर जलतरङ्ग बजाने वाले बैठे, उनके बाद तबले वाले बैठ जांय। सबसे प्रथम सितार मिलाया जावे, जौनसी राग-रागिनी बजानी हो उसका थाट ठीक करे। फिर जलतरङ्ग वाले को १६ चीनी के प्याले (जो कि क्रम पूर्वक बने होते हैं) अपने सामने इस प्रकार रखने चाहिये, जैसे-धनुष का आकार होता है। बडा प्याला बांयी ओर से रखना आरम्भ करे। सब प्यालों मे ऊपर तक पानी भरदेना चाहिये। इसके बाद चमचे से पानी को घटाते बढ़ाते हुए बड़े प्यालों को सितार के उतरे परदों मे और छोटे प्यालो को चढ़े परदो मे कलम से टकोर (जरब) दे दे कर मिलावे (जैसा कि उपरोक्त चित्र मे नम्बर देकर दिखाया गया है) इस प्रकार जब दोनो के स्वर मिलजावें तब उसी थाट मे गत बजाना आरम्भ करदे (आगे एक गत 'यमन' उदाहरणार्थ दी जा रही है) गत बजाते समय यदि किसी स्थान पर सितार मे मींड जाहिर की जावे तो प्याले मे कलम डुबोकर टकोर (जरब) देने से इसमें भी मींड प्रकट हो जावेगी। 'डा' पर कलम की एक टकोर और डिड पर दो टकोर देनी चाहिए।

तबले वाले महाशय को चाहिये कि वे तबला मिला कर शुद्ध ठेका धीरे-धीरे लगाते रहे।

### गत यमन-थाट कल्याण

(तीन ताल, मात्रा १६)

नोट—इन नकशों मे ऊपर सितार के बोल हैं और नीचे जलतरङ्ग के प्यालों के नम्बर है।

| ३ | × | २ | ० |
|---|---|---|---|
| डा डिर डा रा | डा डा रा डिर | डा डिर डा रा | डा डा रा डिर |
| ७-७ ६ ५ ६ | ७ ७ ८ ७ | ८ १० १०,११,१२,११ ११ १० | ८ ७ ७ ८ |

तोडा—पहिली ताल से आरम्भ करके, अर्थात् गत बजाने के बाद लो और फिर गत पहिले से शुरू करके मिलादो।

| | | | |
|---|---|---|---|
| डिर डिर डा रा | डा डा रा डा | डा डिर डा रा | डा डा रा डिर |
| ११ ११ १२ १२ | १२ १२ १२ १२ | १३ १२ १२ १३ | २३ १२ ११ ११ |
| डा डिर डा रा | डा डिर डा रा | डा डिर डा रा | डा डा रा डि |
| ११ १२ १३ १२ | ११ १० १०,११,१२,११ ११ | ८ ७ ८,१०,११,१२,११ ११ | ८ ७ ७ ८ |

पहिले पहल सितार इत्यादि किसी वाद्य के साथ ही जलतरङ्ग बजाना आरम्भ करना चाहिए, स्वर ज्ञान और अभ्यास हो जाने पर इसे अलग भी बजा सकते हैं।

————ऐसी लकीर मे जितने नम्बर हैं, वे एक मात्रा मे बजेंगे।




# दिलरुबा

यह बाजा बड़ा मधुर और सुरीला होता है। इसमें सारङ्गी की भांति एक-एक अक्षर साफ़-साफ़ निकलता है। आजकल इसका प्रचार खूब होगया है।

वर्तमान समय में कई डिज़ायन की दिलरुबा देखने में आती हैं, इसकी डांड ऊपर से सितार की भांति और नीचे से सारङ्गी जैसी होती है। इसकी तबली भी उसी प्रकार खाल से मढ़ी होती है तथा सितार की तरह १६ पीतल के परदे तांत से कसे हुए होते हैं। सारङ्गी की तरह इसे भी गज से बजाते हैं।

## तार मिलाने की विधि

जब से हारमोनियम प्रचलित हुआ है, तार वाद्यों का मिलाना बहुत ही आसान होगया है किन्तु इससे एक हानि भी हुई है, वह यह कि हमारा स्वर ज्ञान जाता रहा, हम हारमोनियम से ही तारवाद्यों को मिलाने के आदी होगए हैं। अतः जहां तक होसके बिना हारमोनियम के ही तारवाद्यों को मिलाने का अभ्यास करना चाहिए, इससे आपको स्वरज्ञान की वृद्धि में बहुत सहायता मिलेगी।

पहिले तार ( बाज का तार ) को कोमल मध्यम से दूसरे और तीसरे को षड्ज (स) से और चौथे तार को प्रथम सप्तक के 'सा' से मिलाओ। तार तो मिल गए अब तरबों के मिलाने की सरल विधि यह है कि तरब दिलरुबा के जिस परदे के पास हो उसी से उस तरब को मिलाओ। जिस थाट मे जौनसी गत बजानी हो उसी थाट के स्वरों में यदि तरबें मिलाली जावें तो फिर कहना ही क्या है। बड़ी मधुरता मालुम होगी।

## थाट व्याख्या

यदि कुल परदे १६ ही हैं तब तो थाट बदलना आवश्यक है। किन्तु 'अचल थाट' जिसमें कुल २२ परदे उतरे और चढ़े ( कोमल, तीव्र ) होते हैं, उसमें थाट बदलने की कोई जरूरत नहीं होती। सोहल परदों पर भी हर एक थाट बन सकता है। यदि स्वरज्ञान पूर्ण हो तो तार को खींचने से उतरे चढ़े स्वर बन जाते है।

परदे को ऊपर चढ़ाने से उतरा ( कोमल ) और नीचे उतारने से चढ़ा स्वर (तीव्र) बन जाता है, प्रचलित राग-रागनियों के स्वरों का ज्ञान होना अति आवश्यक है।

## परदों के नाम

खूंटियों की ओर से नीचे को:—

(१) कोमल मध्यम ( जो तार १ को परदों पर बिना दबाए ही बोलता है )
(२) मं—तीव्र
(३) प—अचल
(४) ध़—कोमल
(५) ध—तीव्र
(६) नि—तीव्र
(७) सा—अचल
(८) रे—तीव्र

( ९ ) ग—तीव्र
( १० ) म—कोमल
( ११ ) मं—तीव्र
( १२ ) प—अचल ( मध्यम सप्तक )
( १३ ) ध—तीव्र
( १४ ) नी—तीव्र
( १५ ) सा—अचल ( टीप सप्तक का )
( १६ ) रे—तीव्र

उपरोक्त स्वरो के थाट पर निम्न लिखित राग-रागनियों की गतें बज सकेंगी।

१-बिलावल, २-जैत, ३-झिंझोटी, ४-सरपदा, ५-देश, ६-कामोद, ७-अल्हैया, ८-तिलङ्ग, ९-गौड़सारङ्ग, १०-देवगिरी, ११-देवसाख, १२-कुकुभ (संपूर्ण), १३-श्याम, १४-छाया, १५-ईमन, १६-विहाग ( दोनों मध्यम ) १७-शंकरा, १८-गारा।

## बजाने की विधि—

गज को पक्के बहरोजे की डेली पर भली प्रकार रगड़ कर दिलरुबा पर सीधा इस प्रकार चलावें कि बाज के तार के अतिरिक्त और किसी तार से गज न लगे। गज के खींचने को 'धा' कहते हैं। एक बार खींचने से १ धा और दो बार खींचने से २ धा कहे जायेंगे।

अब दाहिने हाथ से गज चलाइये और बांए हाथ की पहिली और दूसरी अंगुली से परदे पर तार को ( परदे से कुछ ऊपर की ओर हटी हुई ) दबाओ और सा रे ग म इत्यादि निकालो। जब दोनों हाथ जम जाएँ अर्थात् अपना काम ठीक करने लगे तो नीचे लिखी गत का अभ्यास करो। यदि गत का अभ्यास करने के साथ-साथ तबले पर ठेका भी लगता रहे तो और भी लाभदायक होगा।

## गत राग 'गारा' तीनताल

थाट—सा, रे, ग, म, प, ध, नी, सां।

चित्र के नम्बरों द्वारा नोटेशन—

| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | २ | ५ | ६ | ७ | ५ | ६,७ | ६ | ५ | ८,९ | ७,८ | ६,७ | ५,६ |
| | | | | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा |
| ५ | ६,७ | ६ | ५ | २ | ५ | ६ | ७ | ५ | ६,७ | ७ | ५ | – | – | – | – |
| धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा |

## तान सम से शुरू—

| × | | | | २ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५,६,७,५, | ७,८,९,११, | ९,११,१२,१३, | १२,१३,१४, | ९,८,७,८, | ५,६,७, | ६ | ५ |
| धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा | धा |

इसके बाद लहरे मे मिलाइये।

चिन्ह परिचय— ⌣ ‿ इन चिन्हों मे जितने नम्बर हो वे एक मात्रा मे बजेंगे।



# सँपेरे की बीन

भारतवर्ष में आजकल इस बाजे को इस रूप में प्रायः सपेरे ( Snake Players ) ही बजाते है और सांपों के पकड़ने मे मदद लेते है, साथ ही इससे अपना पेट भी पालते है।

इतिहास से यह ठीक पता नहीं चलता कि इस बाजे का आविष्कार किसने और कब किया, किन्तु सुना जाता है कि इसके प्रचलित करने वाले गुरु गोरखनाथ थे ( जो कि महान् योगी हो गये हैं ) कुछ भी हो, यह बाजा बड़ा सुरीला और आकर्षक है, इसका जादू सांपों पर तो आप देखते है, हरिण आदि भी इसके द्वारा मोहित हो जाते हैं।

## बीन के पृथक-पृथक भाग—

( १ ) तूंबा, ( २ ) नरसल की २ नलियाँ एक-एक गिरह की, ( ३ ) २ नलियां बांस की १० इन्च की, ( ४ ) मोम, ( ५ ) मनुष्य के बाल।

## बीन बनाने की विधि—

नरसल की दो नलियां पतली-पतली गिरह-गिरह भर की लेकर उनका खपरा बीच मे ( Centre ) में से चीर कर, उनमें एक-एक बाल आदमी के सिर का रख कर ऊपर की ओर से तुम्बा ( नं० १ ) के छिद्र A में और नीचे की ओर से आधी बांस की नलियों में रखकर चारों ओर से अच्छी तरह मोम से बन्द करदें। फिर सबसे पहिले नली "C" में सात सूराख इस प्रकार करें।

टीप से-सां, नी, ध, प, म, ग, रे, सा और दूसरी नली "D" में तीन सूराख नीचे से ऊपर की ओर करें, दो षड्ज के अर्थात् जोड़ा और एक पञ्चम का। पहिली नली C के सा या प मिलते हुए कर लेवें। यह तीन स्वर "आंस" के स्वर कहलाते हैं, अब बीन बिलकुल तैयार है। आगे दिये हुए चित्र में सब हिसाब देख लीजिये।




## बीन बजाने की विधि—

पहिले अच्छी तरह से लगातार फूंक देने का अभ्यास कर लेना चाहिये। आपने सपेरों को बीन बजाते देखा होगा कि बजाते समय उनके दोनों गाल बराबर फूले ही रहते हैं। इसी प्रकार आपको अभ्यास करना होगा। नाक द्वारा बराबर हवा (सांस लेते जाइये गाल फूले रहेंगे, हवा का स्टाक मुँह में हर समय रहना जरूरी है, मतलब यह कि बीन बजाते समय सांस टूटने न पाए। तूंबे में लगातार हवा पहुँचती रहनी चाहिये। इसके बाद आरोही—सा रे ग म प ध नी सां, अवरोही—सां नी ध प म ग रे सा, का अभ्यास भली प्रकार करलें, ताकि हाथ जम जावे और उङ्गलियां ठीक से काम करने लगें। दूसरी नली "D" के स्वरों (जोड़ा-षड्ज और पंचम) को शुरू में छोड़े रहिये, जब लहरा आदि बजाना हो तब जोड़ा, षड्ज को कभी पंचम को छेड़ते अर्थात् खोलते बन्द करते रहिये, हाथ सध जाने पर ठुमरी गजल आदि बड़ी सुगमता से निकल आवेंगी, फिर तो केवल अभ्यास की आवश्यकता रह जाती है। यहां पर यह भी बता देना जरूरी है कि स्वरों (सूराखों) को आधा खोलने से (सा और प को छोड़कर) सब स्वर कोमल और तीव्र बन जाते हैं, अब आलाप के लिए राग बरवा की आलाप सरगम दी जाती है।

# बरवा—

**सरगम**—सा रे ग़ म प ध़ नि (वादी स्वर 'नि' है)

**रूप**—अठारह वर्ष की उम्र, जोगिया वस्त्र धारण किए हुए, गले में सुगंधित फूलों का गजरा पहिने, पहाड़ के वृक्षों की सैर करता हुआ, फूलों की गेंदें उछालता हुआ, वियोगी बरवा घूम रहा है।

**स्थाई**—नि़ सा म ग़ म ग़ म प ध़ प म प ग़ म प म ग़ रे सा निध़प मग़रे सा।निध़पम़ प़ नि़ सा।

**अन्तरा**—म म प प नि सां सां नि सां ग़ं रें सां रे सां नि नि ध़ प म प नि ग़ं रें सां नि ध़ प म ग़ रे सा नि़ ध़ प़ नि़ नि़ सा।

---

# टैशोकोटो ( बैंजो )



( लेखिका—सुश्री विनयकुमारी )

टैशोकोटो एक जापानी तार-वाद्य है। इसे बुलबुलतरङ्ग या बैंजो भी कहते हैं। इसे जापान ने कुछ दिन पहिले तैयार किया है। यह सितार का रूपान्तर है। फिर भी सितार को यह पा नहीं सकता। इसमें टाइप राइटर के समान २३ चावियां होती हैं। इसका स्वर अति मधुर तथा आकर्षक होता है। छोटे बड़े सभी आसानी के साथ इसे बजा सकते हैं। सस्ता होने के कारण इसके अधिक प्रचार होने की आशा है।

टैशोकोटो ४, ५, ७, ८ और १० तार के होते हैं।

## बाजे के अन्य भागों का वर्णन—

इसमें २३ चावियां होती हैं। जिस तख्ते में चावियां लगी होती हैं, वह की बोर्ड Key-board कहलाता है। इसके नीचे स्प्रिङ्ग होती है। जिनमें चावियां बँधी होती हैं, वह बिलोस्प्रिङ्ग Below spring कहलाता है। चावियों के नीचे एक लकड़ी की तख्ती चिपकी होती है, इनमें पीतल के छोटे-छोटे टुकड़े लगे होते हैं। ये सुन्दरियां कहलाते हैं।

बाजे के दाहिनी ओर कील सी उठी होती हैं, इनमें तार अटका कर ब्रिज के ऊपर से लेजा कर खूँटियों में कस दिये जाते हैं।

सितार में मिजराब काम में लाया जाता है। पर इसमें स्ट्राइकर काम में लाया जाता है। स्ट्राइकर कचकड़े का बना होता है। यदि पिन या पेन्सिल द्वारा भी तारों पर आघात किया जाय तो भी काम चल सकता है।

## तार मिलाना—

टैशोकोटो में दो प्रकार के तार होते है। एक तो पतला स्टील का तथा दूसरा मोटा सफेद रङ्ग का। स्टील का तार बाजार से लाकर लगाया जा सकता है। मोटे तार के बिना भी काम चल सकता है।

प्रथम पतले तार को किसी भी स्वर में मिलालो। फिर तमाम स्टील के तारों को इसी स्वर में मिलालो। फिर गूंज के तार को इस प्रकार मिलाओ कि स्टील के तारों की गूंज उसके साथ मिल जाय। सब तारों को एक स्वर में मिलाना बताकर सिखाया है, जिससे नौसिखिये भ्रम में न पड़ जांय।

## चावियों का वर्णन—

ऊपर बताया जा चुका है कि इसमें टाइप राइटर के समान २३ चावियां होती हैं। इन चावियों से मजे में दो सप्तक तैयार होजाते हैं। इन चावियों पर अंग्रेजी की गिनतियां लिखी होती हैं। मुख्य स्वर सात ही हैं। १ और ५ 'सा' और 'प' होने के कारण कभी कोमल नहीं होते। इसके अतिरिक्त अन्य सब कोमल हैं, जो छोटी चावियां हैं वे कोमल हैं।

अब आपको टैशोकोटो का तमाम हाल मालुम होगया। यह चाहे जहां वैठकर बजाया जा सकता है, पर इतना ध्यान अवश्य रहे कि दोनों हाथ चलते रहें।

## बाजा बजाना—

बाजा बजाते समय धीरे-धीरे गाइये भी। स्ट्राइकर धीरे-धीरे चलाना चाहिये। एक अत्तर पर स्ट्राइकर लगाना चाहिये, पांचों उङ्गलियों को काम में लाना चाहिये। यह ध्यान रहे कि कोई उङ्गली किसी अन्य उङ्गली को फलांग कर न जाय और हारमोनियम की भांति अंगूठा ऊपर के स्वरों पर न रखना चाहिये।

कोई गाना बजाने से पहिले उङ्गलियां जल्दी-जल्दी चलाने का अभ्यास कर लेना चाहिये। यहां कुछ सरगम दिये जाते हैं। पहिले इन सरगमों पर ही खूब अभ्यास करना चाहिये, तब गायन निकालने की कोशिश करें।

### सरगम नं० १

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | ° 1 |
| आरोही—सा | रे | ग | म | प | ध | नि | सां |
| ° 1 | 7 | 6 | 5 | 4 | 3 | 2 | 1 |
| अवरोही—सां | नि | ध | प | म | ग | रे | सा |

### सरगम नं० २

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 123 | 234 | 345 | 456 | 567 | ° 671 |
| आरोही—सारेग | रेगम | गमप | मपध | पधनि | धनिसां |
| ° 176 | 765 | 654 | 543 | 432 | 321 |
| अवरोही—सांनिध | निधप | धपम | पमग | मगरे | गरेसा |

### सरगम नं० ३

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 12 | 123 | 23 | 234 | 34 | 345 | 45 | 456 | 56 | 567 | 67 | ° 671 |
| आरोही—सारे | सारेग | रेग | रेगम | गम | गमप | मप | मपध | पध | पधनि | धनि | धनिसा |
| ° 17 | ° 176 | 76 | 765 | 65 | 654 | 54 | 543 | 43 | 432 | 32 | 321 |
| अवरोही—सांनि | सांनिध | निध | निधप | धप | धपम | पम | पमग | मग | मगरे | गरे | गरेसा |

सरगम नं० ( ४ )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | 12333 | 23444 | 34555 | 45666 | 56777 | 67111 |
| आरोही— | सारेगगग | रेगममम | गमपपप | मपधधध | पधनिनिनि | धनिसांसांसां |
| | 17666 | 76555 | 65444 | 54333 | 43222 | 321 1 1 |
| अवरोही— | सांनिधधध | निधपपप | धपममम | पमगगग | मगरेरेरे | गरेसासासा |

इसी प्रकार आप स्वयं अन्य सरगम भी तैयार कर सकते हैं। जो इस बाजे में प्रवीण होना चाहते हैं वे पहिले खूब सरगम बजावें। गाना निकालने की जल्दी नहीं करनी चाहिए। आगे एक गाने की सरगम भी दी जाती है।

## जावो–जावो ऐ मेरे साधू..........................!

जावो–जावो ऐ मेरे साधू रहो गुरु के संग।
सोला बरस पर आए थे एक दिन, शान्त रहे हम लोग।
अब फिर छोड़ चले हम सबको, कहो कौन ये ढङ्ग ॥ जावो–जावो...॥
जितनी दूर भी जाय रहोगे हृदय ही के समीप।
ऐसे ही तुम हर एक युग में, बदलो हर एक रङ्ग ॥ जावो–जावो...॥
जावो परमेश्वर को भजलो, करो भलाई सबकी।
सब संसारी गुण गायेंगे, पूरन नाम के संग ॥ जावो–जावो...॥



स्थाई—

H H
6 6 6 2 2 2 1 2 3 4 3 2 1 2 1 1 0 0 0
0 0
जाऽ वोऽ जाऽ वोऽ ऽऽऽ ऐऽ मे ऽ रे ऽ साऽ धूऽ र होऽ गु रूऽ केऽ सऽ गऽ

अन्तरा—

4 4 4 4 4 3 3 4 3 4 2 2 3 5 5 4 3 4 2
सो ला ऽ ब रस पर आऽ ये थे ए क दिन शाऽ न्त र हेऽ ह मलोऽऽऽऽऽऽ ग
H H
6 6 6 6 6 6 6 5 6 5 4 3 3 4 5 4 4 3 3 6 6 6
o o o
अ ब फि र छोऽ ड़ च लेऽ ह म स ब कोऽ क हो कौऽ न ये ऽ ढं ऽ ग

इसी प्रकार अन्य गायन भी बजाए जा सकते हैं। किन्तु सितार की भांति इसमें मींड नहीं निकल सकती।

# वीणा

( लेखक—श्री शिवशङ्कर जी जोशी )

**वीणा** एक प्राचीन वाद्य है। यह नारद वीणा के नाम से भी प्रसिद्ध है। वर्तमान समय में कई प्रकार की वीणा नये-नये डिजायनों की देखने में आती हैं। वीणा का आविष्कार भगवान शङ्कर ने किया था। ऐसा प्राचीन ग्रन्थों से पता चलता है। इसके आविष्कार का कारण इस प्रकार लिखा है:—

एक बार देवी पार्वती को श्री महादेव जी ने इस प्रकार शयन करते हुए देखा कि उनके दोनों हाथ ( चूड़ियां पहिने हुए ) दोनों छातियो पर रक्खे हैं और वे सीधी ( चित्त ) सो रही हैं, महादेव जी ने पार्वती जी की दोनों छातियों के रूप मे दो तुम्बे और हाथो को डांड रूप में बना कर वीणा तैयार की और चूड़ियों के स्थान पर तरबें लगादीं, इस प्रकार वीणा का आविष्कार किया।

## वीणा के मुख्य—मुख्य भाग

( १ ) डांड ( बांस या लकड़ी की )
( २ ) तूंबा, दो
( ३ ) सारें २४
( ४ ) मोर या अन्य चोंचदार पत्ती का मुँह १
( ५ ) खूँटियां ७
( ६ ) शाम, तार इत्यादि

## वीणा के बनाने की विधि

बांस या लकड़ी की १ डॉड लेकर उसे बराबर भागों में चीर कर अन्दर से खाली ( खोखली ) करो, फिर उन दोनो भागों को मिलाकर सरेस से जोड़ दो, फिर इनको लोहे के तार अथवा लोहे की शामो से ३ स्थानो पर कसदो। अब सात सूराख खूंटियों के वास्ते पॉच बांई ओर के सिरे पर और दो मध्य मे बनाओ, इसमें खूंटियॉ भली प्रकार कस दो, फिर २४ सारें लो और उनको पीतल या लोहे की पतली चहर से मढ़लो, फिर डांड पर मोम या सरेस से जमादो, अब दोनों तुम्बों

को डांड के दोनों सिरों पर ( कुछ-कुछ सिरा छोड़कर ) लगादो, फिर मोर या और किसी चोंचदार शक्ल को (जो हाथी दांत या हड्डी की बनी हुई हो ) डांड के दांई ओर इस प्रकार लगाओ कि उसके दोनों पंख डांड के दोनों ओर रहें। इसके बाद पहिली खूंटी नं० १ में तांबे का तार, नं० २ में लोहे का तार, और नं० ३ में पतला तार लोहे का नं० ४ में तांबे का तार नं० ५ में लोहे का तार और नं० ६ तथा ७ में लोहे का पतला तार डाल दो। ध्यान रहे कि नं० ६ व ७ के तार पत्ती के पंखों पर से होते हुए जाने चाहिए ! ( यह सब तार पक्के होने चाहिए ) अब वीणा तैयार है। आवश्यकतानुसार इस पर रङ्ग रोगन कर सकते हैं।

## तारों के मिलाने की विधि और सारों के नाम

खूंटी नं० १ तार को षरज अर्थात् 'सा' से मिलाओ।
" २ " को मध्यम " मं ( तीव्र ) मिलाओ।
" ३ " षरज ( टीप ) " सां से मिलाओ।
" ४ " षरज " सा "
" ५ " पंचम " प "
" ६ " षरज ( टीप ) " सां "
" ७ " षरज ( टीप ) " सां "

अब सारें बांई ओर से दांई ओर को गिनते हुए निम्नलिखित स्वरों में मिलाओ।

### प्रथम सप्तक

१—मं ( तीव्र ) २—प ( अचल ) ३—धु ( कोमल ) ४—ध ( तीव्र )
५—नि ( कोमल ) ६—नि ( तीव्र ) ७—सा ( अचल )

### दूसरी सप्तक

८—रे ( कोमल ) ९—रे ( तीव्र ) १०—ग ( कोमल ) ११—ग ( तीव्र )
१२-म ( शुद्ध ) १३—मं ( तीव्र ) १४—प ( अचल ) १५-धु ( कोमल )
१६-ध ( तीव्र ) १७—नि ( कोमल ) १८—नि ( तीव्र ) १९-सां ( अचल )

### तीसरी सप्तक—

२०-रें ( कोमल ) २१-रे ( तीव्र ) २२-गं ( कोमल ) २३-गं ( तीव्र )
२४-मं ( शुद्ध यानी कोमल )

### बोल निकालने की विधि—

दाँये हाथ की पहली उङ्गली और बीच की उङ्गली में मिजराब आड़ी पहन कर बाज के तार 'म' पर अन्य सब तारों को स्पर्श करते हुए अपनी ओर जरब लगाने से 'डा' और इसका उल्टा करने से 'रा' निकलेगा, परन्तु यह बोल उसी हाथ की चिटली में बांक डालकर, 'डा' निकालने के बाद ही चिकारियों पर निकलेगा।

डिरा—यह बोल 'डा' और 'रा' को मिलाकर बजाने से उसके आधे समय में निकलेगा।

## बजाने के विधि—

वीणा बजाने वाले को चाहिये कि औधे घुटने करके ( उकडूं ) बैठे। बांये कांधे पर वीणा रक्खे ( कोई-कोई इसे अपने सामने रखकर भी बजाते हैं ) फिर प्रथम धीरे-धीरे सारेगम आदि तारों पर बांया हाथ चलाने का अभ्यास करे। जब भली प्रकार हाथ जम जावे तब गत निकालने की कोशिश करें।

नोट—प्राचीन समय में वीणा के साथ-साथ तम्बूरे वाले और १ पखावजी सङ्गत मे हुआ करते थे, किन्तु अब जमाना नया है, नये-नये साज़ हैं अतः मनमानी सङ्गत होती है। अब आगे वीणा की एक गत 'गूजरी टोड़ी' अभ्यास के लिये दी जाती है। इस पर कुछ दिन परिश्रम करके हाथ तैयार हो जावेगा, बाद मे फिर और-और गतें भी आसानी से निकल सकेंगी।

# "गूजरी टोड़ी ध्यान"

मलयागिर वृक्ष के कोमल पत्तों की शैया पर बैठी हुई १६ वर्ष की अवस्था, सुन्दर केश है जिसके। वीणा हाथ में लिये, श्रुति और स्वर इनके विभाग को दरशाती हुई ऐसी गूजरी रागनी है।

उत्पत्ति

रामकली टोड़ी संयुक्ता वराटी मिश्रता पुनः।
गुर्जरी जायते विद्वान अधयामे प्रगीयते ॥

अर्थ—रामकली टोड़ी संयुक्ता वराली मिली हुई गूजरी होती है—इसे विद्वान पहले प्रहर मे गाते हैं।

# गत गूजरी टोड़ी

"मं तीव्र" —— कोमल स्वर रे ग ध

तीन ताल—

| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | डिग | डा | डिग | डा | ग |
| | | | | | | | | | | | निनि | ध | पप | मं | ग |
| | | | | | | | | | | | १८,१८ | १५ | १४,१४ | १३ | १० |
| डा | डा | रा | डिरा | डा | रा | डा | डिरा | डा | डा | रा | डिरा | डा | डिरा | डा | डा |
| प | प | प | पप | मं | ग | मं | पप | मं | ग | रे | गग | रे | सासा | ध़ | प़ |
| १४ | १४ | १४ | १४ | १३ | १० | १३, | १४ | १३ | १० | ८ | १०,१० | ८ | ७,७ | ३ | २ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| डा डिण डा णा | डा डिण डा णा | डा डा णा | |
| मं धध नि रे | ग मंमं प प | मं ध ध | |
| १ ३,३ ६ ८ | १० १३,१३ १४ १४ | १३ १५ १५ | |

अन्तरा—( चौथी मात्रा से )

| | | | |
|---|---|---|---|
| डिण | डा डिण डा णा | डा डिण डा णा | डा डिण डा णा |
| मंमं | प निनि रें गं | गं गंगं रें सां | नि निनि ध प |
| १३, १३ | १४ १८,१८ २० २२ | २२ २२,२२ २० १६ | १८ १८,१८ १५ १४ |
| डा डा णा डिण | डा डिण डा णा | डा डा णा | |
| मं ध ध निनि | ध पप मं ग | मं प प | |
| १३ १५ १५ १८,१८ | १५ १४,१४ १३ १० | १३ १४ १४ | |

चिन्ह परिचय अन्य स्वरलिपियों की तरह समझिए । ऊपर वीणा के बोल हैं, उनके नीचे सरगम, और सरगमों के नीचे वीणा की सारों ( परदों ) के नम्बर हैं ।





# नृत्य-कला



नृत्यकला मनुष्य लोक की ही नहीं, देवलोक की भी एक प्रधान कला है। पुराणों से पता चलता है कि देवराज इन्द्र तथा अन्य देवगण केवल मनोरञ्जन के लिये ही इसका उपयोग नहीं करते थे, वरन् स्वयं इन्द्र भी इस कला मे पारङ्गत थे। देवादिदेव भगवान शकर भी नृत्यकला के महान् आचार्य थे। उनका तांडव नृत्य आज भी प्रसिद्ध है। भगवान् कृष्ण भी नृत्यकला के विशेष प्रेमी थे। श्री मद्भागवत मे गोपियो के साथ कृष्ण की नृत्यकला का विशद और सरस वर्णन किया गया है। महाभारत मे एक जगह लिखा है कि भीष्मपितामह ने युधिष्ठर को नृत्यकला सीखने का आदेश दिया था। अर्जुन तो तत्कालीन भारत मे नृत्य-कला के विशेषज्ञ माने ही जाते थे, अज्ञातवास के समय विराट-नरेश के अन्तपुर मे उन्होने नृत्यकला के पाठन की ट्यूशन ही की थी। बलरामजी रेवती के साथ तथा अर्जुन सुभद्रा के साथ नाचा करते थे। सावित्री सत्यवान के नृत्य को भी सभी जानते है। इससे पता चलता है कि महाभारत काल मे यह कला विशेष जोरों पर थी। रामायण काल मे भी इस कला का विशेष मान था।

नाट्यशास्त्र पंचम वेद माना जाता है। नाट्यशास्त्र के निर्माता भरत हैं। नाट्यशास्त्र मे गायन, वादन तथा नृत्य तीनों का वर्णन है। भरत मुनि देवताओं के नाट्य प्रबन्धक थे। ऐसा भी कहा जाता है कि संसार के लाभार्थ ब्रह्मा ने ध्यान मग्न होकर नाट्य, सङ्गीत और नृत्य को जन्म दिया और भरत मुनि को यह विद्या सिखा दी। नाट्य शास्त्र संसार को विषय वासनाओं में लीन करने या केवल मनोरञ्जन के लिये नहीं है, वरन् यह चारों पदार्थों धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष की प्राप्ति का साधन माना गया है। माना कि वर्तमान काल में नृत्य-कला का उद्देश्य केवल इन्द्रियों की तृप्ति तथा मनोरञ्जन ही है, लेकिन साहित्य के समस्त रसों के प्रकाशन की शक्ति भी नृत्य में सम्यक् रूप से विद्यमान है। और तो और, रसों तथा उनके सूक्ष्म भेदों तक के प्रकाशन की सामर्थ्य नृत्य के भिन्न-भिन्न रूपों तथा गतियों में भली भांति समाविष्ट है। यदि हम नृत्य को जीवन की एक आनन्द प्रदायिनी कला भी मानें तो केवल इतने से ही बस न होगा। यह कला आनन्द को सब तरह से आदर्श रूप मे प्रकट करने वाली है। नृत्यकला मानवीय आदर्श अनुभव का एक प्रकाश-मान दृश्य है और भारतीय सङ्गीत में मानवीय व्यक्तिगत अनुभव अर्थात् विकार-उत्तेजना या कुत्सित भावनाओं को कोई स्थान नहीं। भारतीय नृत्य कला का सम्बन्ध केवल मानवीय शरीर तथा उसके विचार और विकारों से ही नहीं वरन् आन्तरिक आध्या-त्मिकता, आत्मा और परमात्मा से है। ठीक उसी तरह, जिस तरह मनुष्य देह के ध्यान मग्न होने के लिये आसनों तथा मुद्राओं का विधान किया गया है। आसनों तथा मुद्राओं के सहारे मनुष्य ध्यान मग्न होकर अन्तरात्मा तक में लीन हो जाता है। नृत्यकला में भी वही विशेषता है। भरत मुनि के नाट्य शास्त्र में जिन



गगरी नृत्य

नृत्यों की मुद्राओं का वर्णन है, उनमे स्वर्गीय नृत्यकारा की दैवी क्रियाओं का और उन्हीं क्रियाओं का मानवीय विचारों और ध्येयों के साथ उपयोग का सम्मिलन है।

## अन्य देशों के नृत्य—

संसार के सभी देशों मे प्राचीन समय से ही इसकी उपस्थित भिन्न-भिन्न नामों के साथ पाई जाती है। यूनान के प्राचीन एवं प्रसिद्ध नृत्य का नाम वॉल्ज़ ( Waltz ) है। इङ्गलिस्तान के प्राचीन नृत्य का नाम 'मे पोल' ( Map pole ) है। 'मे पोल' नृत्य बसन्त ऋतु के समय उल्लास-प्रदर्शन के लिये होता था। आयरलैंड के जातीय नृत्य का नाम ज़िग ( Jig ) है। स्पेन के नृत्यो में फैंडागो नृत्य ( Fandago Dance ) सबसे प्राचीन एवं प्रसिद्ध है। यह स्पेन में सब नृत्यों का आधार माना जाता है। फैंडागो नृत्य के विषय मे एक किम्वदन्ती भी प्रचलित है। प्राचीन काल में स्पेन देश के पादरियों के सम्मुख एक अर्जी पेश की गई, जिसमें नृत्यों के कामोत्तेजक प्रभावों की जबरदस्त शिकायत की गई थी। इस पर पादरियों ने जनता के बयान लिये। बयानों पर से भविष्य के लिये नृत्य बन्द कर दिया गया। इस पर एक नेता ने कहा कि हमेशा के लिये इसे बन्द कर देने के पहले आखिरी बार इसे देख तो लें। इस पर पादरियों की आज्ञा से नर्तक बुलवाये गये और वहीं फैंडागो नृत्य हुआ। पहिले तो नृत्य मन्द-गति से हुआ, इसलिये दर्शकों पर कोई विशेष प्रभाव न हो सका, पर ज्यों ही उस नृत्य की गति द्रुत हुई कि पादरी रसोद्रेक के कारण झूमने लगे। वहां जितने धार्मिक अधिकारी बैठे थे



गोपी नृत्य

सभी के मन नृत्य की तरङ्गों मे परिप्लावित हो उठे। पादरियों ने हुक्म दे दिया कि यह नृत्य बन्द नहीं किया जा सकता।

फ्रांस प्राचीन काल से ही नृत्यकला के लिये प्रसिद्ध रहा है, वहां तो यहां तक प्रसिद्ध है कि जो मल्ल दिन मे चाहे दूसरो को अखाड़े में पछाड़ दें, किन्तु यदि रात्रि में वे नृत्य द्वारा अपनी अद्भुत शक्ति का प्रदर्शन नहीं करते तो वे पारितोषिक के अधिकारी नहीं हो सकते।

फ्रांस का माइन्यूट ( Minuet ) नृत्य बहुत प्राचीन एवं प्रसिद्ध है। इसी प्रकार सभी देशों में नृत्य भिन्न-भिन्न नामों से विख्यात हैं। सभी देशों के साहित्य मे इस कला का प्राचीन वर्णन और इतिहास विद्यमान है।



बांसुरी का भाव—

## भारतीय और पाश्चात्य नृत्य की तुलना—

भारतीय एवं पाश्चात्य नृत्यों में आकाश पाताल का अन्तर है। इसका कारण यह है कि भारतीय कलाओं के विकास के गर्भ मे पवित्रता एवं अध्यात्मिकता का निवास है। भारतीय नृत्य कला का उपयोग हमारे आन्तरिक रूप या परमात्मा स्वरूप के प्रकाशनार्थ ही है। इसीलिये नृत्य-कला को धर्म के साथ जोड़ दिया गया है। पश्चिम मे जब से प्रोटेस्टैण्ड मत ( Protes tants ) का जोर हुआ तभी से देवालयों मे से यह कला बहिष्कृत कर दी गई और इसका रूप उसी समय से सांसारिक होगया पश्चिम में पूर्व की अपेक्षा यह कला समुन्नत है, किन्तु इसकी पहुँच जनता के आमोद-प्रमोद की उपलब्धि के आगे नहीं। उद्योग धन्धों के केन्द्र यूरोप और अमेरिका नृत्यकला के जबरदस्त पोषक हैं, किन्तु इसका उद्देश्य वहां जीविकोपार्जन में व्यस्त जनता को नाच गान के उपभोग से क्षणिक विश्राम और मनोरंजन की प्राप्ति तक ही है। पश्चिम की कला का एक मात्र लक्ष्य केवल जनता का आमोद प्रमोद है। वहां कला की वास्तविकता-सादगी बारीकी और घनिष्ठता की ओर किसी का

लक्ष्य नहीं। भारतवर्ष मे कला के सब रूपों का धर्म के साथ सम्बन्ध रहा है और इनमे से सङ्गीत और नृत्य ने तो मानव आत्मा के अन्तरतम को प्रकट करने का सबसे अधिक कार्य किया है। इसीलिये भारतीय कलायें हजारों वर्षों के योग और साधनों के परिणाम हैं। भारतीय नृत्य विश्व के रहस्यपूर्ण ताल का ज्वलन्त रूप है। भारतीय कलाओं का जन्म उस समय हुआ था जिस समय पश्चिम का उदय ही नहीं हुआ।

हिन्दू धर्म में अध्यात्मिकता आदर्श एवं विश्व व्यापकता का उद्गम सर्वोच्च आत्मा परमात्मा में माना गया है। चित्तवृत्ति का सुधार केवल आध्यात्मिकता का ही साधन नहीं, वरन् चरित्र की उज्वलता एवं पवित्रता के लिये भी इसकी आवश्यकता है। चरित्र का अर्थ सुसम्पादित चित्तवृत्ति है, जिसकी प्राप्ति के साधन अन्य साधनों के साथ नृत्य और सङ्गीत भी है। योग साधनों की तरह नृत्य और सङ्गीत भी योग साधन है—योग की क्रियाओं का फल पहले शरीर पर पड़ता है, दूसरे शब्दों मे पहले-पहल शारीरिक शक्तियों का सुधार और विकास होता है। उसके बाद मानसिक एवं आध्यात्मिक शक्तियों का विकास होता है उसी भांति नृत्य और सङ्गीत शारीरिक, मानसिक एवं आध्यात्मिक विकास मे सहायक होते हैं।



कमर की गति

पाश्चात्य व्यायाम क्रियाओं और भारतीय योग क्रियाओ के उद्देश्य मे यही अन्तर है कि पाश्चात्य व्यायाम क्रियाओं का लक्ष्य केवल शारीरिक सुधार तक ही सीमित है और भारतीय योग क्रयाओं का उचित पालन एवं लक्ष्य परमात्म पद को प्राप्त कराना है। भारतीय योगशास्त्र मे कोई भी क्रिया ऐसी नहीं है, जिसमें

शारीरिक के साथ ही साथ मानसिक विकास न हो। भारतीय नृत्यकला का उद्देश्य केवल पाश्चात्य नृत्यकला की तरह सांसारिक उद्देश्यों की प्राप्ति ही नहीं है वरन् आध्यात्मिक एवं परमात्म पद की प्राप्ति इसका चरम लक्ष्य है।

## नृत्यकला का प्रभाव—



इस कला का अर्थ केवल अङ्ग परिचालन या हाव-भाव का प्रकाशन ही नहीं है और न इस कला का अर्थ केवल नृत्यकार की वेशभूषा या देह की सजावट तक ही सीमित है, जैसा कि वर्तमान नर्तक एवं नर्तकियों में देखा जाता है। यह कला मूक नहीं फिर भी इस कला का बोलना साधारण बोलना नहीं है। इस कला में वह शक्ति है कि आत्मा में हिलोरें उठने लगती हैं। जो बात वक्तृत्व. गायन से नहीं हो पाती, वही तरङ्ग, भाव एवं प्रभाव के सहारे नृत्यकला के द्वारा इस प्रकार होती है कि आत्मा का अन्तरतम तक हिल उठता है। नर्तक की प्रेरणा जितनी ही निर्मल एवं पवित्र होगी, उतना ही उच्च और पवित्र स्थायी फल वह पैदा कर सकेगी। नर्तक नृत्य के द्वारा मन की तरङ्गों और भावों की सजीव मूर्ति दर्शकों के सम्मुख बड़े ही सुन्दर ढङ्ग से रख देता है एवं इस कला के प्रदर्शन के समय वह अपनी ही सुध-बुध नहीं भूल जाता, वरन् दर्शकों को भी भुला देता है, उन्हें आत्म विस्मृत कर मूर्तिवत् स्थिर कर देता है।

## नृत्यकला और स्त्री जीवन—

स्त्रियों के शारीरिक संगठन एवं आरोग्य के लिये भी नृत्य बहुत ही लाभप्रद है। नृत्य को स्त्रियों के सामाजिक जीवन के लिये महान् उपयोगी बताते हुए एम० आर० ब्राउन ने लिखा है:—

The Dance produces a condition, in which the unity, harmony and concord of the Community are at a maximum.

अर्थात् नृत्य से यह अवस्था उत्पन्न हो जाती है, जिसमें समाज का संगठन सामञ्जस्य एवं मैत्री चरम सीमा पर पहुँच जाती है। इसी प्रकार पाश्चात्य नृत्यकला विशारद एच. डी. हैम्बली ने अपने ग्रन्थ मे लिखा है कि मानवीय जीवन यात्रा में नृत्य को सम्मिलित करने से जीवन सुगम ही नहीं वरन् महान् आनन्ददायी हो जाता है। इसी तरह नारी विज्ञान विशारदा ई. ए. राउट ने अपनी पुस्तक मे लिखा है कि नृत्य से स्त्रियों की मांस पेशियां सुडौल एवं पुष्ट होती हैं और इससे उनको मातृत्व शक्ति की प्राप्ति के लिये विशेष सहायता मिलती है।



मुकुट की गति

इस विद्या के विषय में आज ऐसी बातें पाश्चात्य विद्वान लिख रहे है, परन्तु जिस कला की हमारे यहां लौकिक धार्मिक और सामाजिक सभी विधानो मे पूर्ण गति थी, वह भी आज हमारे यहां सभी तरह से भुलाई जा रही है। धार्मिक विधान एवं सामाजिक जीवन में आज इसका ह्रास हो रहा है और स्त्रियों में से इसका चलन उठ रहा है। यदि हमारी बहिनें इसके उच्चादर्शों को छोड़कर केवल शारीरिक उन्नति के लिये ही इसका पुनुरुद्धार करे तो भी बड़ा हित हो सकता है। भारतीय महिलाओं की शारीरिक स्थिति भी तो समाज मे गिरी हुई है, पाश्चात्य देशों में तो केवल शारीरिक सुधार को लक्ष्य मे रख कर ही इस कला का प्रचार, मनन एवं विवेचन हो रहा है।

( सि० सिरीज से )

नोट—कथकलि नृत्य के विषय में एक सचित्र लेख "माधुरी" में प्रकाशित हुआ था। पाठको की जानकारी के लिये हम उसे यहा दे देना उचित समझते हैं। इस लेख में विद्वान लेखक ने यह भली प्रकार बता दिया है कि अँगुलियो की भिन्न-भिन्न मुद्राओं से किस प्रकार नृत्य प्रदर्शित किये जा सकते हैं:—

# कथकलि नृत्य

( लेखक—श्री० परमेश्वरीलाल गुप्त )



त्य, गीत और वाद्य, भारतीय अभिनय के तीन मुख्य अङ्ग हैं। उसको चार भागों में विभक्त किया जा सकता है—आंगिक ( मुद्रा प्रदर्शन ) सात्विक (भाव प्रदर्शन), वाचिक ( शब्द प्रदर्शन ) और वाह्य प्रदर्शन। वाह्य प्रदर्शन का मुख्य साधन वस्त्र है और इसका विकास कलाकार और चित्रकार की तूलिका से हुआ है। वाचिक (शब्द प्रदर्शन) में गद्य और पद्य के दुहराने की क्रिया है और इसका सम्बन्ध गीत और साहित्य से अधिक है। किन्तु मुद्रा और भाव-प्रदर्शन स्वयं कला है।

आँसू, कँपकपी, स्वरभेद, रंगभेद, भय, मूर्छा आदि शारीरिक अवस्थाओं का प्रदर्शन भाव-प्रदर्शन होते हुए भी उसकी मुख्य सफलता मुद्रा-प्रदर्शन पर ही निर्भर करती है। यदि यह कहा जाय कि वस्तु, विचार और भाव अङ्ग ( मुद्रा ) प्रदर्शन के द्वारा ही किये जा सकते हैं तो अत्युक्ति न होगी, वस्त्र, शब्दभाव आदि तो आंगिक प्रदर्शन के सहायक हैं।

कहा यह जाता है कि मनुष्य के भाषा द्वारा विचार प्रकट करने के पूर्व मुद्रा प्रदर्शन ही उसके विचार-प्रदर्शन का एकमात्र साधन था। उसके सभ्यता के मार्ग में बढ़ने की पहली सीढ़ी मुद्रा ( Gesture ) ही थी। अब भी, जब कि सभ्यता ने भाव व्यक्त करने के सर्वोच्च साधन प्राप्त कर लिये हैं, यह कला मनुष्य जीवन के साथ है। जब वह बोलता है तो उसकी आंखें, गर्दन, नाक आदि हिल-हिलकर अपनी मुद्रा द्वारा उसके विचारों और भावनाओं का स्पष्टीकरण करती हैं। यदि वे अपना प्रदर्शन बन्द करदें या गलत प्रदर्शन करें तो बात नीरस हो जाय। मनुष्य के विचार के साथ मुद्रा-प्रदर्शन का घनिष्ठ सम्बन्ध है। भौंह का बांकापन आँख की चितवन, कपोल की ललाई, गर्दन के घूमने और हाथ के हिलने से हम उन भावों को तुरन्त समझ लेते हैं जिन्हें शब्द व्यक्त करने में असमर्थ होता है।

मुद्रा-प्रदर्शन से अभिनय का उसी प्रकार सम्बन्ध है, जिस प्रकार भाषा से साहित्य और स्वर के चढ़ाव-उतार से संगीत का। करों की मुद्रा के द्वारा अभिनय के इतने ही ऊँचे भाव प्रदर्शित किये जा सकते हैं, जितना कि साहित्य के वर्णन द्वारा। अभिनय अपने कवित्वमय संचालन से हमारे मस्तिष्क में उसी प्रकार गुदगुदी उत्पन्न कर देते हैं, जिस प्रकार सङ्गीत के ताल और लय।

अभिनय-कला का विकास भारत में बहुत पहले हो चुका था! प्रकृति की कृपा से अनेक शताब्दियों तक खाने-पीने आदि के दैनिक झगड़ों से वह मुक्त था। उन दिनों उसका ध्यान कला और दर्शन की उन्नति की ओर गया। अकेले अभिनय कला पर संस्कृत में पचास से अधिक पुस्तकें पाई जाती हैं, जिनके मौन, किन्तु विस्तृत समालोचना के रूप मे अजन्ता और चिदम्बरम् के मन्दिरों के चित्र आज वर्तमान हैं। यद्यपि उस कला के जीवित रूप की मृत्यु हो चुकी है, फिर भी केरल-प्रान्तवासियों को इस बात का गौरव प्राप्त है कि उन्होंने इस प्राचीन

कला को अपने पूर्ण एवं निर्मल रूप मे अर्थात् "कथकलि" के रूप मे आज तक जीवित रक्खा ।

"कथकलि" को पूर्णत्व प्रदान करने के लिये शब्द-प्रदर्शन को गौण रूप दे दिया गया, ताकि अभिनय मे मनोवैज्ञानिक और शारीरिक वस्तुओं को अधिक स्पष्ट रूप से ग्रहण किया जा सके। इस प्रकार गीत-तत्व के साथ ही वाद्य की ऐसी अवस्था होगई कि उसकी प्रधानता ही लुप्त हो गई। साधारण अनुभव की बात है कि बात-चीत करने या गाने के साथ ही भावों को अधिक स्पष्ट रूप से व्यक्त नहीं किया जा सकता। इसलिए 'कथकलि' के समझने के लिये उसका तत्वज्ञान आवश्यक हो गया।

किसी भी कला को समझने के लिए कुछ न कुछ तत्वज्ञान की आवश्यकता है। अनुभव यह बताता है कि उच्च साहित्य ज्ञान के बिना किसी भी साहित्य को समझना कठिन है। इसी प्रकार भारतीय नृत्य-कथकलि के समझने के लिये जिस तत्वज्ञान की आवश्यकता है, वह हाथों की मुद्रा का भाव समझना है। ये भाव इतने सुन्दर है कि किसी को नीरस नहीं जान पड़ते।

कला का यह तत्व भाग ऐसा है कि हाथ, हथेली और उङ्गलियों के इशारे द्वारा साधारण से साधारण वस्तु भी बहुत ही सुन्दर रूप में प्रदर्शित की जा सकती है। उदाहरण के रूप मे यों समझिए--"एक भ्रमर कमल का रस लेकर उड़ गया" यह बात सुनने में बहुत ही साधारण है और कानों को इसमे कोई सौन्दर्य नहीं जान पड़ेगा। किन्तु यही बात एक कुशल अभिनेता द्वारा प्रदर्शित होने पर आखों के लिये बहुत ही सौन्दर्यमयी हो सकती है। अभिनेता की दोनों गहरी हथेलियां एक मे मिलकर (कपोत-मुद्रा मे) जिस समय धीरे-धीरे ऊपर को उठती हैं तो यह प्रदर्शन दर्शक को तुरन्त अनुभव कराता है कि कमल की बन्द कली ऊपर को आरही है, फिर उङ्गलियां पीछे की ओर झुलती हुई अन्त मे खिले कमल ( दो पद्मकोश-मुद्रा साथ ही ) का रूप प्रदर्शित करती हैं। इस समय अभिनेता की दृष्टि पुष्परूप पर लगी होती है और उसकी मुख-मुद्रा उस समय ऐसी होती है जो सच्चे कमल को देखकर होती है। फिर वह अपने दाहिने हाथ को हटाकर एक विचित्र तरीके से उङ्गलियों को प्रदर्शित करता है। मुकुर-मुद्रा मे अपनी हथेली को ऊपर नीचे, आगे पीछे करता है और अपनी दृष्टि इन कृत्यो पर गढ़ाए है, जिससे दर्शक को यह ज्ञात होता है कि भ्रमर अपने परो से उड़ रहा है। ऐसी ही अवस्था मे दाहिना हाथ लाकर बांए हाथ पर जमा देता है, जो अब भी खिले कमल का रूप प्रदर्शित करता है। रस चूसने का दृश्य प्रभावोत्पादक रूप मे आखों द्वारा व्यक्त किया जाता है और कुछ क्षण मे भ्रमर उड जाता है। इसके अभिनय मे यद्यपि कमल का फूल वास्तविकता से परे है, फिर भी इसके आशय को समझने में मधुमक्खी के उड़ने की विचित्रता का प्रदर्शन हमारे मस्तिष्क मे घुसा देता है कि प्रदर्शन क्या है ?

यही इसका रहस्य है। हमारे शब्दों मे या तो शक्ति नहीं है या बराबर सुनते-सुनते वे इतने नीरस होगए हैं कि हमारे मस्तिष्क में भाव या भावनाएं उत्पन्न करने में

असमर्थ हो जाते है। किन्तु अभिनेता उसी वस्तु को अपनी कर मुद्रा द्वारा प्रदर्शित करते समय अपने चेहरे पर भी वही भाव लाता है और उसे अपनी आंखों द्वारा प्रदर्शित वस्तु से सम्बन्धित कर देता है। इस प्रकार वस्तु का रूप और तत्सम्बन्धी भावना एक ही बिन्दु पर आकर केन्द्रित होजाती है और एक नई गुदगुदी पैदा कर देती है।

मुद्रा-विशारदों के कथनानुसार "कर-मुद्रा द्वारा प्रदर्शन" नेत्र मुखाकृति एवं अन्य शरीराङ्गों की सहायता से, इस रूप मे किया जाना चाहिये कि वह अपने भावों को अच्छी तरह प्रकट करदे। जहां कर जाता हो, वहाँ आंख जाय, जहां आंख जाती हो, वहीं मस्तिष्क पहुँचे और मस्तिष्क में जो वस्तु उपजे वह स्वाभाविक और ठीक लक्ष्य पर पहुँचती हो। यही अभिनय की सफलता का रहस्य है।

इस प्रकार जब अभिनेता किसी पर्वत, सिंह, मृग, सर्प, सम्राट या लावण्यमय युवती का प्रदर्शन करता है तो स्वयं अपने को वही समझता है और तब दर्शक भी वही अनुभव करता है, जो वह जीवन में देख पाता है। अभिनेता के भाव की छाया स्वभावतः दर्शक पर पड़ती है।

विद्वानों के मतानुसार मुद्रा-प्रदर्शन का विकास ईशोपासना के रूप में वैदिक युग ( यन्त्रो ) मे हुआ था। जो भी हो 'कथकलि' का मुद्रा प्रदर्शन नाट्य-शास्त्र से लिया गया है, जो बहुत दिनों तक भारत का गौरव-निधि था। किन्तु संस्कृत पुस्तक 'हस्त-लक्षणदीपिका' जो कथकलि पर पहली पुस्तक समझी जाती है और शायद केरल प्रान्त में ही प्रचलित भी है, बहुत ही भ्रमात्मक है। उसमें २४ मुद्राओं के नाम वे ही हैं जो नाट्यशास्त्र मे पाये जाते हैं, किन्तु उनका प्रदर्शन रूप बिलकुल ही निराला और उनके विपरीत है। दूसरे शब्दों में दोनों पुस्तकों के प्रदर्शन का ढङ्ग अलग-अलग है। कभी-कभी यह भी सन्देह होता है कि 'कथकलि' की मुद्राएँ द्रावणों या मलयालियों की निधि हो सकती हैं। इसके सन्देह का कारण एक यह भी है कि ट्रावनकोर के पुरातत्व विभाग की ओर से एक चार्ट ( Hand poses in Hindu art ) ( हिन्दू-कला मे कर मुद्राएँ ) प्रकाशित हुआ है, जिसमें कर-मुद्रा के १५० रूप दिये हैं, जो नाट्यशास्त्र हस्तलक्षण दीपिका, अभिनयदर्पण और शिल्पप्तिकार की कर-मुद्राओं के अनुरूप ही है। रहस्य क्या है, इसकी खोज में मस्तिष्क चकरा जाता है।

भरत के अनुसार एकाकी कर-मुद्रा ( Single hand pose ) के २४ और संयुक्त कर मुद्रा ( Combined hands pose ) के १३ और नृत्य-मुद्रा के २८ रूप हैं इनमें नृत्य-मुद्रा मे पूरे बाहु की सुन्दर मुद्राएँ हैं जो नृत्य के समय धारण की जाती हैं इसके अतिरिक्त उनकी कोई विशेषता नहीं है। बाकी दोनों प्रकार की मुद्राओं का विशेष महत्व है और वे मुद्राएं प्रदर्शित वस्तु की रूप रेखा का अनुभव कराती हैं। कुछ स्थानों पर जीवित वस्तु भी कर, भ्रूभंगी और नृत्य-मुद्राओं द्वारा प्रदर्शित की जाती हैं।

अभिनयदर्पण मे, जो नाट्यशास्त्र के बहुत पीछे का है और दक्षिणी भारत के वायुमंडल का जान पड़ता है, एकाकी कर मुद्रा के ३२ और संयुक्तकर मुद्रा के २३ रूप दिये हुए हैं। इसमे नाट्यशास्त्र की सभी मुद्राओं के साथ ६-१० नई मुद्राएँ जोड़ दी गई है। इससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि 'अभिनय-दर्पण' के युग में मुद्राओं की विशेष उन्नति हुई थी। इन ३२ मुद्राओं मे से २६ कथकलि की ३२ मुद्राओं में सम्मिलित

करली गईं और ३ उपयुक्त मुद्रा आविष्कृत की गईं। हस्तलक्षण दीपिका में केवल २४ मुद्रायें दी गई हैं। इसके अतिरिक्त नाट्यशास्त्र तथा अन्य पुस्तकों में मुद्रा का नामकरण उन वस्तुओं के आधार पर किया गया है, जिनको वे व्यक्त करती हैं, किन्तु हस्तलक्षण दीपिका में इसका तनिक भी ध्यान नहीं रक्खा है (जैसे—कर्तरीमुखी-कैंची की नोंक मुद्रा-४) इससे हम इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि हस्तलक्षण दीपिका कोई प्रमाणिक पुस्तक नहीं है और वह इधर-उधर से संकलित करली गई है, जिसके कारण बहुत ही जटिल होगई है।

यह समझ लेना चाहिये कि अधिकांश मुद्राओं का निरूपण उङ्गलियों के कुछ ही रूप परिवर्तन या सम्मेलन से होता है, और बाकी सौन्दर्य और सुविधा की दृष्टि से मुद्रा के स्थान परिवर्तन द्वारा। चूँकि अभिनेता अनेक मुद्राओं को एक के बाद एक दिखाता रहता है और हम उस पर अधिक ध्यान नहीं देते, इससे हमें यह भेद स्पष्ट नहीं जान पड़ता। पर यदि हम इस पर ध्यान दें तो हमें बहुत ही आश्चर्य होगा।

हमने प्रस्तुत लेख में मुद्राओं का विवरण पुस्तकों के विवरण से भिन्न इस रूप में दिया है, जो समझने में बहुत ही सरल जान पड़े। यहां दिये जाने वाले चित्र सब के सब 'कथकलि' से लिये गए हैं। मतान्तर कोष्ट में दे दिये गये हैं। मुद्राओं के नाम नाट्य-शास्त्र और अभिनव दर्पण से लिये गये है, क्योंकि वे ही इसकी प्रमाणिक पुस्तकें हैं।

इस छोटे से लेख में 'कथकलि' के मूल तत्व के ऐतिहासिक तथ्य को खोज की दृष्टि से लिखा गया है, यह सम्भव नहीं कि संयुक्त कर-मुद्राओं के सम्बन्ध में लिखा जा सके। वे मुद्राएँ किसी वस्तु को संयुक्त-करों द्वारा विशेष रूप में प्रदर्शित करने के लिये उपयुक्त होती है। कथकलि में नाट्यशास्त्र के अतिरिक्त जो दस या बारह रूप अभिनव-दर्पण में हैं और किसी वस्तु को कम या अधिक रूप में व्यक्त करते हैं, प्रयुक्त होते हैं। इस पर कुछ लिखे बिना ही हम कुछ मुद्राओं के चित्र दे रहे हैं, जो स्वयं अपना परिचय देंगे।

इनके अच्छी तरह समझने के लिये हस्तलक्षण-दीपिका सहायक नहीं होगी। उसमें भी संयुक्त कर मुद्राओं के कुछ रूप मिलेंगे, किन्तु वे मुद्रायें दोनों करों द्वारा अलग-अलग व्यक्त की जाती है। इसके अतिरिक्त उनकी संख्या ३०० से अधिक है।

एकाकी कर-मुद्रा और संयुक्त कर-मुद्रा के द्वारा ४०० से अधिक शब्द व्यक्त किये जा सकते हैं। उदाहरणतः संदेश मुद्रा-चित्र २१ में दाहिना हाथ छाती पर रक्खे हुए हथेली नीचे की ओर किये उङ्गलियों को भिन्न-भिन्न दिशाओं में घुमाते हुए मस्तिष्क ज्ञान, शंका, विचार, इच्छा, प्रसन्नता के भाव व्यक्त कर सकते हैं। इसके लिये दोनों कर प्रयुक्त होंगे।

ये मुद्रायें शिक्षक द्वारा ही सीखी जा सकती है, लेखों द्वारा उनका सीखना बहुत ही कठिन है। अगर किसी प्रकार समझा जा सके तो निरन्तर की थोड़ी भी चेष्टा से उनका सुन्दर प्रदर्शन किया जा सकता है। इसके अतिरिक्त 'कथकलि' में हर एक संकेत के साथ नृत्य भी होता है। बाहु नियमित, निरन्तर और समान रूप से घूमने चाहिये। संक्षेप में कथकलि में हर एक शब्द छोटा सा नृत्य है।

———

# एकाकी कर-मुद्रा

१--पताका--यदि समस्त उङ्गलियां सीधी तनी रहें और अँगूठा तनिक सा झुका रहे तो यह मुद्रा पताका की होगी।

२--त्रिपताका--

३--अर्ध पताका--

४--तर्तरी-मुख (कैंची की नौंक) अगर अर्धपताका की स्थिति में अनामिका और मध्यमा को खोलकर अनामिका को आगे और मध्यमा को पीछे कर दिया जाय तो कर्तरी मुख बन जायगा।

५--सूचीमुख

६--अर्धसूची

७--तमचुर

८--अरल (वक्र) यदि पताका (चित्र १) की स्थिति मे अनामिका को टेढ़ा करदें तो नई मुद्रा अरल होगी।

९--शुकतुण्ड--यदि कनिष्ठका के बगल वाली उङ्गली भी टेढ़ी करदी जाय तो शुकतुण्ड (तोते की चोंच होगी)

१०-अर्धचन्द्र--यदि पताका (चित्र १) में अँगूठे को तान दें तो अर्धचन्द्र बन जायगा।

११-सर्पशीर्ष-यदि पताका (चित्र १) को पूरा का पूरा आगे झुकादें अथवा हथेली को गहरा करदें तो सर्पशीर्ष हो जायगा।

१२-हन्सपन्त--यदि सर्पशीर्ष मे कनिष्टका को छोड़कर बाकी उङ्गलियों को थोड़ा और झुकादें और कनिष्टका को सीधी तान दें तो हन्सपन्त हो जायगा।

१३-चतुर--यदि अँगूठे को कनिष्टका की बगल तक लेजांय तो चतुर बन जायगा



१४-मृगशीर्ष

१५-मुष्टि

१६-कंकटमुख-दृढ़-मुष्टि

१७-शिखर-१७ अ-वर्धमानक

१८-चन्द्रकला

१९-कपित्थ

२०-कटकमुख

२१-संदंश



२२–हंसास्य
२३–भ्रमर
२४–सिंहमुख २४ (ब) हरिणशीर्ष सिंहमुख कथकलि मे प्रयुक्त नहीं होता। हस्तलक्षण दीपिका मे मृगशीर्ष ( २ ब ) पाया जाता है। किन्तु नाट्यशास्त्र में मृगशीर्ष ( रूप १४ ) है, इसलिये अन्तर प्रदर्शित करने को हरिणशीर्ष प्रयुक्त किया गया है।

२५–मुकुर
२६–मयूर
२७–पल्ली (छिपकली) कथकलि मे प्रयुक्त नहीं होता।
२८–त्रिशूल
२९–व्याघ्र
३०–मुकुल
३१–पद्मकोश
३२–उर्णनाभ ( मकड़ी )



३३-कांगुल ( रागी अन्न का संकलन ) ३४-अलपल्लव ( कोमल पत्ती का हिलना )







## संयुक्त कर-मुद्रा

क—कपोत-इसका प्रयोग कुमुद प्रार्थना आदि व्यक्त करने के लिये होता है, यदि कर विपरीत दिशा में हों तो वह 'वाराह' व्यक्त करते हैं।

ख—कर्कोटक ( केकड़ा )-चर्म आदि व्यक्त करने के लिये प्रयुक्त होती है।

ग—स्वस्तिक

घ—शंख

ङ—चक्र

च—मत्स्य-कथकलि में कनिष्ठिका सीधी नहीं रहती, अँगूठा हिलता रहता है।

छ—वाराह-कथकलि मे यह भिन्न है ( देखिये रूपक )।

ज—गरुड़-इसका प्रयोग कथकलि में नहीं होता।

झ—खट्वा ( चारपाई )-कथकलि में प्रयोग नहीं होता।

ञ—हन्स-कथकलि मे गरुड़ भी इसी से व्यक्त किया जाता है। यदि खुली हुई उङ्गलियां बन्द करदी जांय और बन्द उङ्गलियां इसी तरह खोल ली जांय तो 'मयूर' व्यक्त होगा।

त—कमल

थ—कच्छप

इसमें से प्रथक ६ का वर्णन अभिनय-दर्पण मे है। बाकी तीन 'कथकलि' में प्रयुक्त होती हैं।

—( एक मलयालम लेख के आधार पर )

# नृत्यकला के भेद-भाव



नृत्यकला के मुख्य दो भेद है, पहला तांडव, दूसरा लास्य। तांडव-नृत्य उसे कहते हैं जिसके हाव-भाव में कुछ खड़ापन हो और लास्य-नृत्य उसे कहते है जिसके हाव-भाव मे सुकुमारता हो। इनमें भी तीन भेद हैं। पहला नाट्य, दूसरा नृत्य, तीसरा नृत्त। जिस नाच में हाव-भाव खड़ा हो उसे नाट्य, जिस नाच में लय और ताल न हो उसे नृत्य और जिसमे ताल और लय हो उसे नृत्त कहते हैं।

यहाँ भाव का अर्थ है, मुख की आकृति या चेष्टा। अथवा मन में उत्पन्न होने वाली प्रवृत्ति को 'भाव' कहते हैं। जबान से कुछ बोले ही बिना केवल अङ्ग संचालन द्वारा नायक को नायिका अपने मन की वात समझा देती है, यही तो नृत्यकला की विशेषता है। भाव तीन प्रकार के कहे गये हैं।

( १ ) **बोल भाव**—अर्थात् जिस ताल में नृत्य किया जावे, उसके एक-एक बोल पैरों के घूंघरू द्वारा साफ-साफ निकाल कर बता दिये जावें, जैसे दादरा में नृत्य हो रहा हो तो घूंघरू से "धाधिन्ना तातिन्ना" साफ-साफ सुनाई पड़ें।

( २ ) **अर्थ भाव**—नृत्यकार जैसे गीत के साथ नाच रहा है, उस गीत के अर्थ को इशारों से बता देना ही "अर्थ भाव" है। जैसे गीत में हँसी का जिक्र है तो वहां मुस्करा कर बताना होगा। कहीं रंजो, राम की बात है तो वहां उदासी धारण करके बतानी होगी।

( ३ ) **नेत्र भाग**—किसी गीत के भाव को नृत्यकार अपने नेत्रों द्वारा, पुतलियों के इशारे से व्यक्त करे तो उसे "नेत्र भाव" कहते है।

## नाचने का अभ्यास—

नृत्यकला के विद्यार्थी को चाहिये कि पहले कुछ दिनों तक ताल का अभ्यास करले क्योंकि बिना ताल ज्ञान के नृत्यकला आ ही नहीं सकती। पैरों में घूंघरू बांधकर नाचने का अभ्यास करना चाहिये। आगे कुछ गतें, नृत्य के बोल और तोड़े दिये जाते हैं, उन्हीं के अनुसार पैर के घूंघरू से आवाज निकालने की चेष्टा करनी चाहिये। ( अभ्यास करते समय तबला या मृदङ्ग बजाने वाले का प्रबन्ध कर लेना चाहिये। इससे अभ्यासी को बड़ी सहायता मिलती है )।

## नृत्य के बोल—

तत, तीदा, थूं, थेई, थलांग, थन, तत, छा, छिछि, छूम, छम, छाम इत्यादि।

### त्रिताल मात्रा १६ बोल "थकारान्त" घुंघुरू का।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | ता | थेई | ता | थेई | थुं | थुं | थेई | थेई |
| थुं | थुं | थेई | थेई | थुं | थुं | थेई | थेई | तन | थेई | ता | क्रिधा | थेई | ता | क्रिधा | थेई |

### छकारान्त बोल, मात्रा १६

छाम छम छिछि छाम छाम छाम छिछि छाम

छः छः छाम छान धा छा म छः छः छाम छाम धा छा म छःछः छाम छाम धा

### दादरा का नाच, मात्रा ६ — गरबा नृत्य ( दादरा )

| × | | | ० | | | × | | | ० | | | × | | | ० | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| ता | थेई | ता | थेई | तत | थेई | छ | न | न | छा | छू | म | छ | न | न | छा | छू | म |

### झपताल का नाच, मात्रा १०

| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| ता | थेई | ता | थेई | तत | ए | थेई | ता | थेई | तत |

### कहरवा का नाच, मात्रा ८ ( २ आवृत्ति में )

| × | | | | २ | | | | × | | | | २ | | | | × |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | |
| छाम | छुम | छाछा | छूम | छूम | छूम | छाछा | छूम | छाम | छुम | छा | छुम | छूम | छा | छूम | छूम | छा |

नर्तकी सुलोचना के नृत्य की

# एक गत



स्वरलिपिकारः—

( श्री० विक्रमादित्यसिंह निगम )

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
| नि़ | सा | ग | – | ग | ग | ग | – | ग | गरे | म | – | म | म | सा | – |
| म | मप | ग॒ | – | ग॒ | ग॒ | ग॒ | – | ग॒ | रेसा | रे | – | नि़ | – | सा | – |

नोट—इस गत को धीरे-धीरे बजाना चाहिये, लय विलम्बित होगी। इसे बजाने से नाच का समा बंध जायेगा।

## नाच की गत सरगम

( लेखक—श्री० ज्योतिस्वरूप भटनागर, संगीत विशारद )

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
| १ | प | – | – | प | प | – | प | ध | म | प | ग | प | म | ग | सा | रे |
| २ | प | – | – | प | प | – | प | ध | प | नि॒ | ध | प | म | ग | सा | रे |

### नाच के तोड़े

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |
| १ | सां | रें | सां | नि॒ | ध | प | म | प | सां | नि॒ | ध | प | म | ग | सा | रे |
| २ | सा | रे | सा | म | ग | रे | सा | रे | म | प | ध | प | म | ग | सा | रे |

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | सा | रे | ग | रे | ग | म | प | ध | म | प | ध | सां | नि॒ | ध | म | प |
| | सां | रें | सां | नि॒ | ध | ध | म | प | सां | नि॒ | ध | प | म | ग | सा | रे |
| ४ | प | ध | प | ध | नि॒ | ध | नि॒ | ध | नि॒ | सां | रें | सां | नि॒ | ध | म | प |
| | गं | मं | पं | मं | गं | रे | सां | नि | सां | रे | सां | नि॒ | ध | प | म | प |
| | प | म | ध | प | प | म | ध | प | नि॒ | ध | प | म | ग | रे | सा | रे |
| ५ | म | प | ध | – | प | ध | नि॒ | – | ध | नि॒ | सां | रें | सां | नि॒ | ध | – |
| | गं | मं | पं | मं | गं | रें | सां | – | सां | रें | सां | नि॒ | ध | प | म | – |
| | म | प | ध | नि॒ | सां | नि॒ | ध | प | नि॒ | ध | प | म | ग | रे | सा | रे |
| ६ | म | ध | प | नि॒ | ध | सां | प | रें | सां | मं | गं | रें | सां | नि॒ | ध | प |
| | म | ध | नि॒ | सां | नि॒ | ध | म | प | नि॒ | ध | प | म | ग | रे | सा | रे |
| ७ | ध़ | नि़॒ | ध़ | सा | नि॒ | ध | म | प | सा | रे | ग | सा | रे | ग | म | प |
| | ध | नि॒ | सां | नि॒ | ध | प | म | ग | म | प | ध | प | म | ग | सा | रे |
| ८ | निसां | निसां | – | रें | सां | नि॒ | ध | प | पध | पध | – | नि॒ | ध | प | म | ग |
| | गम | गम | – | प | म | ग॒ | रे | सा | सारे | सारे | ग | सारे | सारे | ग | सारे | सारे |
| ९ | गप | पप | गध | धध | पनि | निनि | धसां | सांसां | निसां | निरें | सांनि | धप | नि॒ध | पम | गरे | सारे |

निम्नलिखित नाच के बोल हमे सरदार सुन्दरसिंह नृत्य शागिर्द उस्ताद बूटेखां, शागिर्द कालका बिंदादीन ( लखनऊ ) से प्राप्त हुये हैं।

### ( लखनऊ वालों का ततकार ८ मात्रा )

| × | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ता | थई | थई | तत् | ए | थई | थई | तत् |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |

### ( जयपुरियों का ततकार ८ मात्रा )

| × | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| ता | थइया | थइया | तत् | तीदा | थइया | थइया | तत् |

### कहरवा का नाच ( छकारांतक )

| × | | | | ० | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| छि | छी | छुम | उम | छि | छी | छुम | उम |